अह पत्थारो

**पढम गुरु हेट्ठठाणे, लहुआ परिठवहु अप्पबुद्धीए।**
**सरिसा सरिसा पंती, उव्वरिआ गुरुलहू देहु ॥ १४ ॥**

[ गाथा ]

१४. मात्राप्रस्तार का प्रकार—

सर्वप्रथम अधःस्थान में गुरु लिखें, तदनन्तर अपनी बुद्धि से लघु देते चलें। समान पंक्ति में उद्वृत्त ( वाम भाग ) में क्रमशः गुरु लघु देना चाहिए।

इसे हम षट्कल को लेकर स्पष्ट कर सकते हैं। षट्कल का प्रथम भेद SSS होगा। इसमें प्रथम गुरु के स्थान पर लघु करने में हमें छः मात्रा पूरी करने के लिए एक मात्रा की जरूरत और पड़ेगी अतः उसके स्थान पर दो लघु रखने होंगे। इस तरह षट्कल का दूसरा भेद IISS होगा। इसके बाद तीसरे भेद में हमें द्वितीय गुरु को लघु बनाना होगा तब फिर एक मात्रा की कमी होने से पूर्ववर्ती लघु को गुरु करने से तीसरा भेद ISIS होगा इसी क्रम से SIIS, IIIIS, ISSI, SISI, IIISI, SSII, IISII, इत्यादि भेद बनेंगे। यही सिद्धांत पंचकल, चतुष्कल आदि गणों के साथ भी लागू होता है।

टिप्पणी—ठाणे<स्थाने (संयुक्ताक्षर के आदि 'स' का लोप, 'नो णः', 'थ' का प्रतिवेष्टितीकरण, ठाण+ए अधिकरण ए० व० रा० ठाण ( उच्चारण ठाणॅ—घोड़े का अस्तबल )।

परिठवहु<परिस्थापय (परि+ठव+हु आज्ञा म० पु० बहुवचन)। अप्पबुद्धीए<आत्मबुद्ध्या। अप्प<आत्म—'आत्मनि पः' प्रा० प्र० ३.४८, हि० रा० आप। बुद्धी+ए स्त्रीलिंग करण कारक ए० व० का चिह्न। प्राकृत-अपभ्रंश में इसमें कई वैकल्पिक रूप बनते हैं :— बुद्धीअ, बुद्धीआ, बुद्धीइ, बुद्धीए। ( दे० पिशेल § ३८५ पृ० २६८ )। पंती<पंक्ति ( पंती+शून्य विभक्ति कर्ता० ए० व० )।

अह छकलपत्थारे गणाणं णामाइँ

---

१४. हेट्ठठाणे–B. हेठ ठाणे, C हेट्ठठाणे, D. हेट्ठ ट्ठाणे; परिठवहु–A. C. परिट्ठवहु, K. परिटवहु; °पंती–C सरिसाप्पति, A. D. °पंती, K. पंत्ती; °लहू–A.C. °लहु; देहु–B. देहू।

हर ससि सूरो सक्को सेसो अहि कमल वंभ कलि चंदो।
धुअ धम्मो सालिअरो तेरह भेआ छमत्ताणं ॥१५॥
[ गाथा ]

१५. पट्कल प्रस्तार के गणों के नाम निम्न है :—

हर, शशि, सूर, शक्र, शेष, अहि, कमल, ब्रह्मा, कलि, चंद्र, ध्रुव, धर्म, शालिकर—षट्कल के ये तेरह भेद होते है।

टिप्पणी—वंभु<ब्रह्मा ( रेफ का लोप, 'ह्म' का 'भ' दे० पिशेल § ३३०, उ अपभ्रंश मे कर्ता-कर्म ए० व० की विभक्ति )।

अह पंचकलाणं णामाइँ

इंदासण अरु सूरो, चाओ हीरो अ सेहरो कुसुमो।
अहिगण पापगणो धुअ, पंचकले पिंगलेँ कहिओ ॥१६॥
[ गाथा ]

१६ पंचकल प्रस्तार के गणों के नाम—

इन्द्रासन, सूर, चाप, हीर, शेखर, कुसुम, अहिगण, पापगण—पिंगल ने पंचकल के आठ भेद कहे है।

ये क्रमशः ISS, SIS, IIIS, SSI, IISI, ISII, SIII, IIIII हैं।

टिप्पणी—पिंगलेँ<पिंगलेन 'एँ' अपभ्रंश मे करण कारक ( या कर्मवाच्य कर्ता ) का चिह्न है। दे० पिशेल § ३६३, तगारे § ८१ ए० १२१।

कहिओ<कथितः ( कह+ओ; निष्ठा प्रत्यय ) अपभ्रंश मे इसका शून्यरूप 'कहिअ' भी मिलता है, जिससे राजस्थानी 'कही' ( उच्चारण 'खी' ) का विकास हुआ है, यह विकास पदांत 'अ' का लोपकर मात्रा-भार की कमी को पूरा करने के लिए परवर्ती 'इ' को दीर्घ बनाकर हुआ है। प्रयोग, 'ऊनै कही' (<तेन कथितम् )। इस सम्बन्ध मे यह कह दिया जाय कि यहाँ 'कही' स्त्रीलिंग न होकर पुल्लिंग (नपुंसक)

---

१५. ससि— A. शशि, C. शसि, सेसो–C. सणो, कमल–K. कमलु, वंभ–C. वभ K. ब्रमु, °भेआ–K. °भेओ, C भेआ।

१६. आदौ C. हस्तलेखे— एषा पर्यायेणापि स गणो बोध्यः। पापगणो धुअ–A. C. पाइक्कगणो; पापअणो ध्रुव ( रविकर ); कहिओ–C. कहियो, पचक्ले पिंगलेँ–K. पचकलेँ पिंगलेँ।

रूप है, जो कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत प्रत्यय जनित रूप है। यहाँ 'ऊनै ( या वात ) कही' में कर्म का लोप मानकर कर्म के लिंगानुरूप स्त्रीलिंग मानना भ्रांति होगी। हाँ 'ऊनै या वात कही' में 'कही' स्त्रीलिंग रूप है; 'ऊनै कही' में पुंलिंग। इसकी तुलना हिंदी से करने पर यह भेद स्पष्ट होगा। रा० 'ऊनै कही ( उच्चा० ऊनै खी )। हि० उसने कहा ( पुंल्लिग रूप ) ( तेन कथितम् ) रा० 'ऊनै या वात कही' हि० उसने यह बात कही ( तेन एषा वार्ता कथिता ) ( स्त्रीलिंग रूप )।

अह चउक्कलाणं णामाइँ

> गुरुजुअ कण्णो गुरुअंत करअल पओहरम्मि गुरुमज्झो।
> आइगुरु व्वसुचरणो विप्पो सव्वेहिँ लहुएहिँ ॥१७॥
> [ गाथा ]

१७. चतुष्कल गणों के नाम :—

दो गुरुवाला गण कर्ण ( SS ), अन्त गुरु करतल ( IIS ), गुरु-मध्य पयोधर ( ISI ), आदिगुरु वसुचरण ( SII ), सर्वलघु विप्र (IIII)।

टिप्पणी—सव्वेहिँ लहुएहिँ < सर्वैः लघुकैः ( हिँ—अप० करणकारक ब० व० का चिह्न )।

अह तिण्णकलाणं णामाइँ

> धअ चिण्ह चिर चिरालअ तोमरतुंबूरुपत्त चुअमाला।
> रसवासपवणवलअं लहुआलंवेण जाणेहु ॥१८॥
> [ गाथा ]

१८. त्रिकल गणों के नाम—( प्रथम प्रस्तार के नाम )।

ध्वज, चिह्न, चिर, चिरालय, तोमर, तुंबुरु, पत्र, चूतमाला, रस, वास, पवन, वलय; ये सब आदिलघु त्रिकल ( IS ) है।

---

१७. करणो—A कणो, °करअल—A.B.C. करअलो; D. K. करअल। पओहरम्मि—D. पयोहरम्मि; गुरुमज्झो—B. D. N. °मज्झे, C. मज्जो; सव्वेहिँ लहुएहिँ—C सव्वेहि लहुएहि; D. सव्वेहि लहुएहिं।

१८ आदौ C हस्तलेखे—'द्वगणभेदाणां त्रयाणां तिसृभिर्नामान्याह ॥ चिण्ह—C. चिह्न; तुंबूरु—C. तवुरु, चुअमाला—A. चूअमाला; रस—D. वस, वलअं-B. वलआ, D. वलय।

टिप्पणी—जाणेहु ∠जानीत ( जाण+हु आज्ञा म० पु० ब० व०. रूप ) ।

अह तिअलगण [ दुइअ ] पत्थारस्स णामाइँ

सुरवइ पटव्व ताला करतालाणंद छंदेण ।
णिव्वाणं ससमुद्दं तूरं एह प्पमाणेण ॥१६॥
[ गाहू ]

१९. त्रिकलगण द्वितीय प्रस्तार के नाम—

सुरपति, पटह, ताल, करताल, आनन्द, छंद, निर्वाण, समुद्र, तूर्य, ये आदिगुरु त्रिकल ( ऽ। ) के नाम हैं।

टिप्पणी—तूर ∠तूर्य ( दे० 'तूर्यधैर्यसौंदर्याश्चर्यपर्यन्तेपु र:' प्रा० प्र० ३०१८ के अनुसार 'र्य' में 'य' का लोप ) ।

अह तिअलगण तइअ पत्थारस्स णामाइँ

भावा रसतांडवअं णारीअं कुणह भाविणिअं ।
तिलहुगणस्स कइअरो इअ णामं पिंगलो कहइ ॥२०॥
[ गाहू ]

२०. त्रिकल गण तृतीय प्रस्तार के नाम—

भाव, रस, तांडव, तथा नारी के जो जो पर्यायवाची नाम हैं, वे सभी सर्वलघु त्रिकल गण (।।। ) के नाम हैं, ऐसा पिंगल कहते है ।

टिप्पणी—कुणह <कृणुत; दे० टिप्पणी § ३ ।

°तांडवअं, णारीअं, भाविणिअं—'अं' सम्बन्धकारक ब० व० का चिह्न है, इसका विकास—'आम्' से है, जो पु० स्त्री० नपुं० हलंत शब्दों का षष्ठी ब० व० का विभक्ति चिह्न है—गच्छताम् , शरदां, प्रावृषां ।

अह दुकलाणं णामाइँ

---

१६. पटव्व–B. पढमं N. पढव्व, ससमुद्दं–C. शसमुद्दं ।

२०. भावा–A.D. भाव; तांडवअं–D ताडवेहिं; णारीअं–A. णारीअह, भाविणिअं– A. मामिणिअ, B. मामिलिअं; कइअरो–A. कइवरो, B. कई-वरो; कहइ–B. करई ।

णेउररसणाभरणं चामरफणिमुद्धकणअकुंडलअं ।
वंकं माणसवलअं हारावलि एह गुरुअस्स ॥२१॥
[ गाथा ]

२१. द्विकल गण प्रथम प्रस्तार के नाम—

नूपुर, रसनाभरण, चामर, फणी, मुग्ध, कनक, कुंडल, वक्र, मानस, वलय, हारावलि ये गुरुरूप द्विकल ( ऽ ) के नाम हैं।

टिप्पणी—णेउर ∠ नूपुर ( 'एन्नूपुरे' प्रा० प्र० १·२६ से ऊ के स्थान पर 'ए', 'कगचजतदपयवां प्रायो लोपः' से मध्यग 'प' का लोप। इस सम्बन्ध में यह संकेत कर देना अनावश्यक न होगा कि एक साथ दो 'उ' कार ( ऊ–उ होने के कारण प्रथम को 'ए' बना देना 'असावर्ण्य' का उदाहरण है। इसी 'णेउर' से राजस्थानी 'नेवरी' ( पैर का आभूषण ) शब्द 'उ' का 'व' के रूप में सम्प्रसारण कर तथा स्त्रीलिंग वाचक 'ई' प्रत्यय जोड़ कर विकसित हुआ है।

विलहु णामाइँ

णिअपिअ परमउ सुपिए विल्लहु ति समासु कइदिट्ठं ।
अह चउमत्तह णामं फणिराओ पइगणं भणइ ॥२२॥
[ गाहू ]

सुरअलअं गुरुजुअलं कण्णसमाणेण रसिअरसलग्गं ।
मणहरण सुमइलंबिअ लहलहिअं ता सुवण्णेण ॥२३॥
[ गाथा ]

---

२१. कणअकुंडलअं–D. कणयकुडलअ; एह–B. अणेण, C. °ण्णेण, D. एक्क N. णेण।

२२. णिअ पिअ परमउ सुपिए–*B*. °परम°, C. अ पिअ परमउ सुपिए; D णिअ पिअ परम सुपिअए, K. °सुपिअ। विल्लहु–*B*. विलहु, K. घिल्लहु, D. घिल्लहुए; ति समासु–D. तिस्समासु, C. ति समासु; कइदिट्ठं–C कइदिट्ठ।

२३. सुरअणअं–K. सुरअगण, D. सुरतणअ, *B*. सुरअलआ, C. सुरअरअ, N. सुरअलअ ( संस्कृतच्छायायां 'सुरतलता' )। रसलग्गं–D. रसलग्गा, K. रसणग्गा ( संस्कृतच्छायायां 'रसनाग्र'—विश्वनाथपचाननकृतटीकानुसार )।

२२-२३. द्विकल द्वितीय प्रस्तार के नाम—

निजप्रिय, परमसुप्रिय, ये दो नाम संक्षेप से द्विलघु द्विकल (।।) के है ।

अब नागराज प्रतिगण चतुष्कलों के नाम कहते है ।

सुरतलता, गुरुयुगल, कर्ण समान, रसित; रसलग्न, मनोहरण, सुमतिलम्बित, लहलहित, सुवर्ण ।

टिप्पणी—दिट्ठं < दृष्टं ('ऋ' का 'इ' ष्ट का 'ट्ठ') चउमत्तह—'ह' सम्बन्ध कारक ब० व० दे० § १२ । भणइ—√भण + इ वर्तमान-प्र० पु० ए० व० ।

अह अंतगुरु णामाइँ

करपाणिकमलहत्थं वाहू भुअदंडपहरणअसणिअं ।
गअभरणरअणणाणाभुअभरणं होंति सुपसिद्धं ।। २४ ।।

[ गाथा ]

२४. अंतगुरु के नाम—

अंतगुरु के कर, पाणि, कमल, हस्त, वाहु, भुजदंड, प्रहरण, अशनि, गजाभरण, रत्न, भुजाभरण, ये नाना प्रकार के सुप्रसिद्ध नाम है ।

अह मज्झगुरु णामाइँ

भुअवइअसणरगअवइ वसुहाहिवरज्जुगोवालो ।
उण्णाअकचक्कवई पअहरथणअं णरिंदाइँ ।। २५ ।।

[ गाहू ]

२५. मध्यगुरु के नाम—

भूपति, अश्वपति, नरपति, वसुधाधिप, रज्जु, गोपाल, उद्धतनायक, चक्रवर्ती, पयोधर, स्तन, नरेंद्र, ये मध्यगुरु चतुष्कल के नाम है ।

अह आइगुरु णामाइँ

---

लहलहिअं°– B. C. लहलहिउ तासु; K. लहुलहिअ° N. लहलहि अइता सुवण्णेग ।

२४ हत्थं—D. हच्छ; वाहू– C. D. बाहो, पहरणअसणिअं– D. पहरण असणी, गअभरणरयण°– D. गयआभरण रयणं, होंति– D. होति, K. होइ ।

२५ गअवइ—D. गयवइ । °गोवालो— C. D. N. गोवालो, B. गोवलो, K. गोआलो । चक्कवई—C. चक्कवड, D. चक्कइ, पअहरथणअं— D. पयहरथणअं, B. पओहर°, K, °पवणं । णरिंदाइँ—C. णरिंदाइं, D. णरिंदाइं, K. णरेंदाइँ, N. णरिन्दाइम् ।

पअपाअचरणजुअलं अवरु पआसेइ गंडवलहद्दए ।
ताअपिआमहदहणं णेउररइ जंघजुअलेहिँ ॥ २६ ॥

[ गाथा ]

२६. आदिगुरु के नाम—

पद, पाद, चरणयुगल, गण्ड, वलभद्र, तात, पितामह, दहन, नूपुर, रति, जंघायुगल ।

टिप्पणी—अवरु <अपरः ('उ' अप० कर्ता-कर्म ए० व० चिह्न। इसी 'अवरु' से हि० समुच्चयबोधक 'और', राज० समुच्चयबो० 'ओर' तथा रा० क्रियाविशेषण 'ओरूँ' का विकास हुआ है।) पआसे < प्रकाशयति (पआस+ए+इ; णिजंत वर्तमानकालिक प्र० पु० एक०।)

अह सव्वलहुअस्स णामाइँ

पढमं एरिसि विप्पो बीए सरपंच जाइसिहरेहिँ ।
दिअवरपरमोपाए होइ चउक्केण लहुएण ॥ २७ ॥

[ गाथा ]

२७. सर्वलघु के नाम—

सर्वलघु पहले विप्र कहलाता है; दूसरे जाति शिखरों से युक्त पंचशर। चार लघु वाला चतुष्कल द्विजवर परमोपाय (कवि के लिए उत्कृष्ट उपाय) होता है।

टिप्पणी—सरपंच ∠पंचशर (प्राकृत मे समास में कभी कभी पदों का विपर्यय हो जाता है। 'प्राकृते पूर्वनिपातानियमात्')।

अह पंचकलाणं आइलहुअस्स णामाइँ

सुणरिंदअहिअकुंजरुगअवरुदंताइ दंति अह मेहो ।
एरावइतारावइगअणं झंपं त लंपेण ॥ २८ ॥

[ गाथा ]

---

२६ पअ पाअ—D. पय पाय। पआसेइ—D पयासेइ। पिआमह—C. पिआसह। णेउर—B. णेउरु। जंघजुअलेहिँ—K. °जुअलेण।

२७ एरिसि—D. एरिस। सिहरेहिँ—A. C. D. K. सिहरेहिं।

२८ दंताइदंति—B. °दती, D. °दति। एरावइ—B. एरावअ, D. ऐरावअ। झंप त लंपेण—B.° तलेवेण, C. मप्पंत लपेण, D. झपत्त लपेण।

२८. पंचकल आदि लघु के नाम—

सुनरेंद्र, अहित, कुंजर, गजवर, दंत, दंती, मेघ, ऐरावत, तारापति, गगन, झम्प तथा लंप ।

अह मज्झलहुअस्स ( णामाइँ )

पक्खिविराडमइंदहवीणाअहिजक्खअमिअजोहलअं ।
सुप्पण्णपण्णगासणगरुड विआणेहु मज्झलहुएण ॥ २९ ॥
[ उद्गाथा ]

२९. मध्यलघु के नाम—

पक्षी, विडाल, मृगेंद्र, वीणा, अहि, यक्ष, अमृत, जोहल, सुपर्ण, पन्नगाशन, गरुड, ये मध्यलघु पंचकल के नाम जाने ।

टिप्पणी—मइंदह ∠ मृगेंद्र ( 'ऋ' का इ होने पर तथा ग तथा रेफ का लोप होने पर मिएंद रूप बनेगा । इसी 'मिएंद' से पदादि अक्षर के 'इ' का 'अ' कर तथा 'ए' का 'इ' के रूप में दुर्बलीकरण कर 'मइंद' रूप बनेगा । 'ह' समासान्त पद के अंत में कर्ता० व० व० का द्योतक है । ) अमिअ ∠ अमृत; सुप्पण्ण ∠ सुपर्ण ( 'प' का द्वित्व अपभ्रंश की विशेषता है । ) ।

विआणेहु < विजानीत ( 'वि' उपसर्ग के कारण √जाण धातु के 'ज' का मध्यग होने से लोप हो गया है; 'हु' आज्ञा म० पु० व० व० ) ।

बहुविविहपहरणेहिं पंचक्कलओ गणो होइ ।
गअरहतुरंगपाइक्क एहु णामेण जाण चउमत्ता ॥ ३० ॥
[ विग्गाहा ]

३०. पंचकल गण नाना प्रकार के अनेक आयुधों के नामवाला होता है ( अनेक आयुधों ( प्रहरणों ) के जो जो नाम हैं, वे सब पंच-

---

२९ मइंदह—N. मअदह, D. मयदह, B. मइदो । अमिअ—B. अमल, C. अमअ । सुप्पण्ण—B सुप्पण्णु, C सुपण्ण । विआणेहु—B विजाणेह, C विआणेह ।

३० पहरणेहिँ—C पहरणेहि, D. पहरणेहिं । गअरह°—D गयरह° । पाइक्क—B. पायक्क । जाण—B. जाणे ।

कल के नाम है )। चतुर्मात्रिक गण के गज, रथ, तुरंग, पदाति ( पैदल ) ये नाम जानने चाहिए।

टिप्पणी—जाण ∠ जानीहि (√जाण + शून्य ( ० ) प्राकृत अपभ्रंश में शून्य आज्ञा म० पु० ए० व० का चिह्न है। इसका विकास संस्कृत धातु के लोट् म० पु० ए० व० के 'अ' ( √पठ् + अ = पठ ) से हुआ है। )

ताडंकहारणेउरकेउरओ होंति गुरुभेआ।
सरमेरुदंडकाहल लहुभेआ होंति एत्ताइँ ॥ ३१ ॥

[ गाह ]

३१. ताटंक, हार, नूपुर, केयूर, ये गुरु ( एकगुरु ) के नाम हैं। शर, मेरु, दंड, काहल, ये लघु ( एकलघु ) के नाम है।

टिप्पणी—एत्ताइँ ∠ एतानि 'एतत्' के नपुंसक लिंग ब० व० में महाराष्ट्री 'एआइ', अर्धमागधी-जैनमहा० 'एयाइँ' तथा 'एयाणि' शौरसेनी 'एदाइँ' ( मृच्छकटिक १२८.४ ), मागधी 'एदाइँ' ( मृच्छकटिक १३२.१६ ) रूप संकेतित किये गये है। दे० पिशेल § ४२६ पृ० ३०२। तगारे ने भी इन्ही रूपों का संकेत किया है। दे० तगारे § १२४ पृ० २३२। इससे स्पष्ट है कि 'एत्ताइँ' शुद्ध प्राकृत-अपभ्रंश रूप न होकर अर्धतत्सम रूप है, जिसपर संस्कृत 'एतानि' का प्रभाव पाया जाता है। इसका विकास क्रमिक न होकर 'एतानि' से ही सीधा 'त' का द्वित्व कर तथा 'न' का लोप कर उसके स्थान पर 'इ' को सानुनासिक बनाकर हुआ है। इसे हम यों स्पष्ट कर सकते है।

एतानि
- →एआइ, एआइँ ( महा० )→एयाइँ ( जैनमहा०, अर्धमागधी )।
- →*एआणि→एयाणि ( जैनमहा० )
- →एदाइँ ( शौर०-मागधी )
- →एत्ताइँ, ( प्राकृतपैंगलम् वाला अवहट्ठ रूप )

---

३१ ताडंक—C. D. K. तालक। केउरओ—D. केऊरा। एत्ताइँ—B. C. एत्ताई, A. D एत्ताइ, K. एत्ताइ। अस्मिन् पद्ये प्रथमार्धस्य पूर्वं 'गुरुणा ( ना ) मान्याहे' ति उत्तरार्धस्य पूर्वं च 'लघुनामान्याहेति' वाक्यद्वयं 'C' हस्तलेखे प्राप्यते।

संखं फुल्लं काहल रवं असेसेहिँ होंति कणअलअं ।
रूअं णाणाकुसुमं रसगंधं सद्दपरमाणं ॥ ३२ ॥
[ गाहा ]

३२. शंख, फूल, ( पुष्प ), काहल, रव, कनक, लता, रूप तथा पुष्पों के जितने भी नाम है, तथा रस, गंध, शब्द ये सब लघु के प्रमाण है, अर्थात् लघु के ये सब नाम होते है ।

अह वण्णगणा,

मो तिगुरू णो तिलहू लहुगुरुआईँ यभा ज मज्झगुरू ।
मज्झलहू रो सो उण अंतगुरू तो वि अंतलहुएण ॥३३॥
[ उद्गाथा ]

३३. अब वर्णिक छंदों मे उपयोगी गणों का संकेत करते है :—

त्रिगुरु मगण ( ऽ ऽ ऽ ) है, त्रिलघु नगण ( । । । ), आदिलघु यगण ( । ऽ ऽ ), आदिगुरु भगण ( ऽ । । ), मध्य गुरु जगण ( । ऽ । ), मध्यलघु रगण ( ऽ । ऽ ), अंतगुरु सगण ( । । ऽ ), अंतलघु तगण ( ऽ ऽ । ) ।

टिप्पणी—यभा—इसका कई हस्तलेखों में 'जभा रूप मिलता है, निर्णय सागर मे 'यभा' रूप है, मैंने यहाँ 'यभा' पाठ ही लिया है । इसका कारण यह है कि 'जभा' पाठ लेने पर 'यगण' तथा 'जगण' का—जो दो भिन्न स्वरूप गण है—भेद स्पष्ट न हो सकेगा ।

---

३२ फुल्लं काहल°—A °काहलं, C. फुलकाहाल, D. फुल्लकहाअल, N. फुल्लकहाल । असेसेहिँ—A. असेसेहि, C. D. N. असेसेहिं । कणअलअं—B. C. N. कणअलअ, K. कलअलअ (=कलकलः); D. करअलअं ( =करतल ) । सद्दपरमाणं—D. सद्दप्पमाणं, K. सद्द परसाण (=शब्दः स्पर्शः ), B. °परिसाण ।

३३ लहू—D. लहु । लहुगुरुआईँ—A. C. लहुगुरुआइ, D. N. लहुगुरुआई । यभा—A. D. N. यभौ, B. यभो, C. जभौ, K. जभा । मज्झगुरू—A. C. D. मझ्झगुरु । मज्झलहू—A. C. D. मझ्झलहू । तोवि—D. तोव्वि ।

अह गणदेवता,

**पुहवीजलसिहिकालो गअणं सूरो अ चंदमा णाओ ।**
**गण अट्ठ इट्ठदेओ जहसंखं पिंगले कहिओ ॥३४॥**

[ गाथा ]

३४. गणो के देवता—

पिंगल ने मगण, णगण, भगण, यगण, जगण, रगण, सगण, तथा तगण के इष्टदेव क्रम से पृथ्वी, जल, अग्नि, काल, आकाश, सूर्य, चंद्रमा तथा नाग माने हैं।

टिप्पणी :—पुहवी < पृथ्वी 'ऋ' का 'उ' ( उदृत्वादिषु प्रा० प्र० १.२९. ) 'थ्व' में 'थ' का 'ह' तथा संयुक्ताक्षर के बीच में उच्चारण-सौकर्य के लिए 'अ' का स्वरागम।

पिंगले <पिंगलेन ( पिंगल+ए; करण कारक ( कर्मवाच्य कर्ता ) ए. व. 'ए-ऍ' दोनों चिह्न पाये जाते हैं। 'ऍ' के लिए दे० §१६.

**मगण णगण दुइ मित्त हो भगण यगण हो भिच्च ।**
**उआसीण जत दुअउ गण अवसिट्ठउ अरि णिच्च ॥३५॥**

[ दोहा ]

३५. मगण तथा नगण दोनो परस्पर मित्र है। यगण तथा भगण भृत्य (सेवक) है। जगण-तगण दोनों उदासीन है। शेष गण—सगण-रगण—सदाशत्रु होते है।

टिप्पणी :—भिच्च<भृत्य ( 'ऋ' का 'इ' मे परिवर्तन; 'त्य' का 'च्च' दे० पिशेल § २९९ )। दुइ, दुअउ ( द्वे, द्वौ )—'दुअउ' अप० रूप है। अवसिट्ठउ <अवशिष्ट+उ. कर्त्ता-कर्म ए. व. चिह्न ।

---

३४. कालो—A. आलो, C.D. कालो, *B*. N. पवणो, K. पवण, अट्ट इट्ट°—A. °इअट्ट, C. अट्ट इट्ट°, D. अट्ट इट्ट ।

३५. °यगण—K. अगण, उआसीण—*B*. C. उदासीन; अवसिट्ठउ—C. अवसिट्ठउ, D. अवसिट्ठो, णिच्च—*C*. निच्च ।

अह गणफल,

मगण रिद्धि थिरकज्ज यगण सुहसंपअ दिज्जइ।
रगण मरण संपलइ जगण खरकिरण विसज्जइ॥
तगण सुण्ण फल कहइ सगण सहदेसु व्वासइ,
भगण रचइ मंगल अणेक कइ पिंगल भासइ॥
जत कव्व गाह दोहइ मुणहु णगण होइ पढमक्खरहि।
तसु रिद्धि बुद्धि सव्वइ फुरहि रण राउल दुत्तर तरइ॥३६॥
[ छप्पअ ]

३६. गणो के फलः—

मगण ऋद्धि तथा स्थिर कार्य प्रदान करता है, यगण सुखसंपति देता है, रगण मरण का संपादन करता है, जगण खरकिरण ( ताप, उद्वेग ) का विसर्जन करता है, तगण का फल शून्य होता है, सगण स्वदेश को छुड़वा देता है, भगण मंगल की रचना करता है, ऐसा सुकवि पिंगल ने कहा है। काव्य, गाथा, दोहा आदि जितने भी छंद है, यदि उनमे प्रथमगण नगण हो तो उस कवि की ऋद्धि, बुद्धि सभी प्रस्फुरित होती है, तथा वह युद्धस्थल मे, राज्य मे सर्वत्र कठिनाइयो को पार करता है।

टिप्पण :—संपअ <संपत् ( संपअ + ० कर्ता० का० ए० व० )।

दिज्जइ, विसज्जइ, वसिज्जइ <दीयते, विसृज्यते, वास्यते ये तीनों कर्मवाच्य के वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० के रूप है। अप०

---

३६. रिद्धि—A. *B*. D. ऋद्धि; यगण—K. अगण, सुह संपअ—D. सुहपइ रुपइ, संपलइ—A. सपनइ, विसज्जइ—*B*. विसेसइ, C. विसज्जई; सुण्णफल—C. सुन्नफल; कहइ—C. कहई; सहदेसु व्वासइ—*B* °विसज्जइ, C. सहदेसु व्वासई, D. सहदेसु उवासइ. रचइ—A. रअइ K. रचइ, N. टवइ, *B*. कुणइ, C. D. चवइ, अ णेक पिंगलभासइ—A °णोग°, *B* °परिभासइ, C. अ नअ कई पिंगल भासई, N. मगलइ सुकइ पिंगल परिभासइ. जत—D. यत. कव्वगाहदोहइ—A. कव्वगाहादोहइ, *B* कव्वहदोहइ, C. कव्वगाहादोहा, D. कव्वगाहदोहा; मुणहु—D. मणुह; पढमक्खरहि—C. पढमखलरहि, D. पढमप्परहि, K. पढमक्खरइ. सव्वइ—A. सव्व, C. सव्वुइ, D. सव्वइ, K. सव्वउ, N. सव्वै; राउल—C. राउर, D. रावल।

में 'ज्ज' संस्कृत 'य' ( कर्मवाच्य ) का विकास है। प्राकृत में इसका—'य' रूप भी पाया जाता है। दे० पिशेल § ५३५. दे० तगारे § १३३ (ii) तु० उप्पज्जइ। मुणहु—√ + हु आज्ञा० म० पु० ब० व० प्रा० अप० में 'मुण' का अर्थ है 'जानना' ( समझना ); यह देशी धातु माना गया है, इसका संबंध सं०√ मन् ( मनुते ) से जोड़ा जा सकता है; पिशेल § ४८६; किंतु श्री भायाणी इसका सम्बन्ध सं० √ म्ना से जोड़ना अधिक ठीक समझते हैं—दे० संदेशरासक भूमिका पृ० ६ पादटि० २।

राउल— ∠ राअउल ∠ राजकुल ( 'ज' तथा 'क' का लोप 'राअ' में 'आ' 'अ' की संधि; तु० अवधी० राउर; राज० रावळो )।

अह दुगण विआरो,

मित्त मित्त दे रिद्धि बुद्धि अरु मंगल दिज्जइ,
मित्त भिच्च थिरकज्ज जुज्झ णिब्भअ जअ किज्जइ।
मित्त उआसे कज्जबंध णहि पुणु पुणु छिज्जइ,
मित्त होइ जइ सत्तु गोत्तबंधव पीडिज्जइ॥
अरु भिच्च मित्त सब कज्जहो भिच्च भिच्च आअत्ति चल,
सब भिच्च उआसे धणु णसइ भिच्च वइरि हाकंद फल ॥३७॥
[ छप्पअ ]

उआसीण जइ मित्त कज्ज किछु मंद दिखावइ,
उआसीण जइ भिच्च सब्ब आअत्ति चलावइ।
उआसीण उआसे मंदभल किछु णहि दक्खिअ,
उआसीण जइ सत्तु गोत्त वइरिउ कइ लक्खिअ॥

---

३७. रिद्धि—D. ऋद्धि; थिरकज्ज—B. C. D. °कज्ज, जुज्झ—C. D. K. जुझ। णिब्भअ—C. D. K. णिभअ। पुणु पुणु—A. D. पुण पुण। °पीडिज्जइ—C. पीडिज्जै; आअत्ति—A आअति, B आइति, C. अत्ति, D. आयत्ति। चल—D. जल; सब भिच्च उआसे —D. अरु भिच्च°- वइरि—C. भिच्चवरे, D. N. भिच्चवैरि।

३८. उआसीण—A. उआसिण। कज्ज—B. कज्जु। मंद—C. D.

जइ सत्तु मित्त हो सुण्णफल सत्तु भिच्चहो घरणिणस,
पुणु सत्तु उआसे धण णसइ सत्तु सत्तु णाअक खस ॥३८॥
[ छप्पअ ]

३७-३८. द्विगण का विचार—

मित्र-मित्र का योग ऋद्धि, वृद्धि तथा मंगल प्रदान करता है। मित्र-भृत्य स्थिरकार्य करते हैं, तथा युद्ध मे निर्भय जय प्राप्त करते है। मित्र-उदासीन का योग कार्य मे वारबार प्रतिबंध (विघ्न) उपस्थित करता है। यदि मित्र-शत्रु का योग हो तो सगोत्र तथा बांधवों को पीड़ित करता है। भृत्य-मित्र के योग मे सब कार्य सफल होते है। भृत्य-भृत्य के योग मे सफलता का काल बढ़ जाता है। भृत्य-उदासीन के योग में धन का नाश होता है। भृत्य-वैरी के योग मे क्रन्दन रूप फल होता है ( घर में हाहाकार—रुदन—होता है )।

उदासीन-मित्र के योग में कार्य मंदगति से होता है। उदासीन-भृत्य के योग मे कार्य-काल अत्यधिक लंबा चलता है। उदासीन-उदासीन का योग मंद है, इसमे कोई शुभ फल नहीं दिखाई देता। उदासीन-शत्रु के योग होने पर गोत्र के व्यक्तियों से वैर होता है। शत्रु-मित्र मे शून्य फल होता है। शत्रु-भृत्य मे गृहिणी का नाश होता है। शत्रु-उदासीन मे धन का नाश होता है। तथा शत्रु-शत्रु मे नायक का पतन होता है।

टिप्पणी—दिज्जइ, किज्जइ, छिज्जइ, पीडिज्जइ ∠दीयते, क्रियते, क्षीयते, पीड्यते ( कर्मवाच्य रूप ) दे० § ३६

वइरि ∠वैरी ( ऐ7अइ ); देक्खिअ, लेक्खिअ ( भूतकालिक कर्मवाच्य कृदंत प्रत्यय 'अ' (इअ)).

---

धध। दिखावइ—C.K. देखावइ। आअत्ति—D. आयत्ति। चलावइ—B. चलावेइ; C. अनावई। मंदभल—C. मन्द नाअ भण। किछु—A किछुइ। णहि—C न। देक्खिअ—C देक्खिअ, D. देप्पिअ। वइरिउ—A. B. वैरीअ, C. वैरिउ, D. N. वैरिअ। कइ—C. कई। लेक्खिअ—C. लेक्खिअ, D लेप्पिअ। हो—A. होइ। सुण्ण—C. सुन्न। घरणि—C. घरिनि। णस—A. णसइ, C D. नस। धण—A. धणु।

घरणिणस—∠गृहिणीनाशः ( वर्णविपर्यय के कारण 'ह्' का विपर्यय )।

अह मत्ताणं उद्दिट्ठं,

**पुव्व जुअल सरि अंका दिज्जसु। गुरुसिर अंके सेस मेटिज्जसु।**
**उवरलअंक लेक्खि कहु आणहु। ते परिधुअ उद्दिट्ठा जाणहु ॥३९॥**

[ अडिल्ला–अरिल्ल ]

३९. मात्राओं का उद्दिष्ट—

पहले के युगल अंको के समान अंक देने चाहिएँ। उसके सिर पर गुरु लिखना चाहिए तथा शेप अंको को मिटा देना चाहिए। जोड़ के अंक को लिखकर लाओ। इसको उद्दिष्ट समझो।

व्याख्याकारों ने इस पद्य मे किसी मात्रिकगण के प्रस्तारभेद को जानने की कुंजी यो बताई है। मान लीजिये हमे पट्कल के प्रस्तारभेद को जानना है। तो सबसे पहले हम पट्कल में SSS तीन गुरु लिख लेंगे। इसके बाद सबसे पहले एक अंक देना है, वह १ होगा। इसका युगल बनाने पर २ अंक होगा। इसमे १ को गुरु के ऊपर तथा २ को गुरु के नीचे लिखेंगे ($\overset{1}{\underset{2}{S}}$) इसके बाद इन दोनो को जोड़कर तीन हुए यह द्वितीय गुरु के सिर पर तथा २ और ३ के जोड़ ५ को उसके नीचे लिखेंगे। इसी तरह तीसरे गुरु के सिर पर ३ और ५ का जोड ८ लिखेंगे तथा बाद मे नीचे ५ और ८ का जोड़ १३ लिखेंगे। यही १३ पट्कल के प्रस्तारभेद हुए। इसे इस तरह स्पष्ट किया जा सकता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ २ | १ ३ | १ ३ ८ | १ ३ ८ |
| S | S S | S S | S S S | S S S |
| २ | २ | २ ५ | २ ५ | २ ५ १३ |

३९. आदौ *C.* हस्तलेखे—"अत्र मात्राणामुद्दिष्ट"। पुव्व—*B.* पूव्व। जुअल—D. युगल. मेटिज्जसु—*C.* K. मिटिज्जसु। उवरल—K. उवरल, D. उव्वरिल। अंक—K. अंके। लेक्खि कहु आणहु—A. °कइ आणह, C. लेक्खि °आणह, D. लेखि°, K. लेखिल कराबहु।

टिप्पणी—दिज्जसु, मेटिज्जसु; 'ज्ज' प्राकृत- अप० 'विधि' (लिङ्) (ओप्टेटिव) का चिह्न है। दे० पिशेल § ४५९, तगारे § १४१। 'ज्जसु' विधि म० पु० ए० व० की तिङ् विभक्ति है। तु० वट्टेज्जसु (पिशेल पृ० २२५), भुंजेज्जसु, णिवसिज्जसु, जिणेज्जसु (तगारे पृ० ३१२)।

कहावहु, (*√कथापय+लोट्)। (√कहाव+हु० आज्ञा० म० पु० ए० व०)।

**णट्ठे सव्वकला कारिज्जसु। पुव्व जुअल सरि अंका दिज्जसु।**
**पुच्छलअंक मिटावहि सेख। उवरल अंक लोपि कहु लेख ॥४०॥**
**जत्थ जत्थ पाविज्जइ भाग। एहु कहइ फुर पिंगल णाग।**
**परमत्ता लेइ गुरुता जाइ। जत लेक्खहु तत लेक्खहु आइ ॥४१॥**

[पादाकुलक]

४०–४१ इन दो छंदों में मात्रानष्ट को जानने का ढंग बता रहे हैं।

जिस कलाप्रस्तर की नष्ट मात्रा के संबंध में प्रश्न किया जाय, वहाँ पहले सभी को कला (लघु) बना लें। इसके बाद उक्त क्रम से पहले के समान अंक (१, २, ३, ५, ८, १३) देवें। इसके बाद पीछे अंक को मिटा दे, तथा शेष अंको को लोप कर लिखे। जो जो अंक शेषांक मे आता है, वह अपनी स्वयं की कला को तथा दूसरी मात्रा को भी लेकर गुरु हो जाता है, इस ढंग से लिखने पर लेख आ जाता है। ऐसा पिंगल नाग का वचन है।

इसमे नष्ट मात्रा के विषय मे प्रश्न करने पर उत्तर देने की विधि बताई जा रहा है। मान लीजिये, किसी ने प्रश्न पूछा कि षट्कल मे

---

४० सरि—C. D. सिर। णट्ठे—C. णट्ठे। पुच्छल—C. पुच्छल, D. पुच्छिल। मिटावहि—B. मिट्टावहि, D. मिटावहु, K. मिटावह। सेख—C. सेष, D. सेषह। उवरल—D. उव्वरिल, K. अवरल। लोपि= D. लेखि, C. लेप्पि K. लुपि। लेख—D. लेषह।

४१ पाविज्जइ—C. पाइज्जै। कहइ—C, कहै। फुर—B. फुरु; C. फुट। D.—B. ले C. D. K. लेइ, N लइ। °लेक्खहु°—C. लेक्खसि तत लेखसि, D. जत देखहु तत लेखहु। आइ— C. आई।

दसवाँ भेद कौन-सा होता है ? इसका उत्तर देने के लिए हमें सबसे पहले छः कला ( लघु ) लिखनी चाहिए— । । । । । ।, इसके बाद पिछले चक्र की तरह यहाँ भी अंक लिख लेंगे—१ २ ३ ५ ८ १३
। । । । । ।

अब हम १३ में से जो षट्कल का अंतिम भेद है, १० बाकी निकाल देते है, तो शेष ३ बचेगा, इससे षट्कल की तीसरी कला अपने आगे की कला ( चौथी ) के साथ गुरु बन जायगी। अतः षट्कल के दसवे भेद का रूप होगा— ।।S।।. मान लीजिये, हमें पाँचवे भेद का पता लगाना है। उक्त विधि से १३ में से ५ बाकी निकालने पर ८ बचते हैं, यह ८ अंक पाँचवे लघु के ऊपर है, इस तरह पाँचवी कला छठी कला के साथ मिलकर गुरु हो जायगी, अतः पाँचवा भेद होगा— । । । ।S. हम एक तीसरा उदाहरण ले ले, मान लीजिये, षट्कल के आठवे भेद का पता लगाना है। १३ मे से ८ बाकी निकालने पर ५ बचेगे; यह अंक चौथी कला पर है, अतः चौथी कला पाँचवी के साथ मिलकर गुरु हो जायगी तथा षट्कल का आठवाँ भेद । । । S । होगा। मान लीजिये, षट्कल के प्रथम भेद का ही पता चलाना है। ऐसी स्थिति में १२ शेष बचेंगे। ये १२ किसी भी एक कला पर नहीं, पर प्रथम, तृतीय तथा पंचम कला के अंक ( १, ३, ८ ) का योग १२ होता है; अतः इस भेद में प्रथम, तृतीय या पंचम कला आगे आगे वाली कला के साथ मिलकर गुरु हो जायँगी। अतः षट्कल का प्रथम भेद सर्वगुरु SSS होगा। इसी तरह अन्य भेदो की नष्ट मात्रा का भी पता चल सकता है।

टिप्पणी—णट्ठे ∠नष्टे ( ट्ठ ∠ष्ट. 'ए' अधिकरण ए० व० )

कारिज्जसु, दिज्जसु √कर+इज्ज+सु ( णिजंत, विधि म० पु० ए० व० ) √दे+इज्ज+सु ( विधि म० पु० ए० व० )।

पुच्छल ∠ सं० 'पुच्छ+लः'।

मिटावहि— ∠मिटाव+हि ( णिजंत, आज्ञा म० पु० ए० व० )।

उवरल ∠*उपरिलः ( 'अल' प्रत्यय दे० तगारे § १५८, टेस्सि-टोरी § १४३ )।

लोपि <लोपिअ ∠*लुप्य ( 'इ' <'य' ( ल्यप् ) पूर्वकालिक क्रिया बोधक कृदन्त प्रत्यय दे० पिशेल § ५८९-९०। अवहट्ट में आकर

'इअ' प्रत्यय के पदांत 'अ' का लोप हो गया है। यह 'इ' वाला रूप ब्रजभाषा तथा अवधी में भी प्रचलित है। अवधी के लिए दे० डॉ० सक्सेना: इवोल्यूशन आव् अवधी § ३३५ )।

कहु—( कह+उ आज्ञा म० पु० ए० व० का अपभ्रंश-अवहट्ठ मे 'उ' चिह्न है साथ ही इसका अवहट्ठ मे शून्य चिह्न भी पाया जाता है )।

जत्थ ∠यत्र ( त्र>त्थ ( ट्ठ ) के लिए दे० पिशेल § २९० )।

पाविज्जइ—√पाव+इज्ज ( कर्मवाच्य )+इ ( वर्तमान प्र० पु० ए० व० )।

लइ—√ले+इ अपभ्रंश में √ले धातु से 'इ' ( ल्यप् ) प्रत्यय के रूप विकल्प से 'लेइ'–'लइ' बनते हैं, इस रूप मे 'ए' का 'अ' के रूप मे असावर्ण्य हो गया है। इसे हम असावर्ण्य का उदाहरण इसलिए मान रहे है कि 'ए' तथा 'इ' दोनों पश्चग स्वर ( वेक वाउल्स ) है, तथा 'इ' के कारण 'ए' 'अ' हो गया है। 'लइ' रूप दोहाकोष मे भी मिला है; दे० तगारे पृ० ४३८।

जाइ—∠याति √जा+इ ( वर्तमान प्र० पु० ए० व० ) आइ—आ+इ; प्र० पु० ए० व०। लेक्खहु—√लेक्ख धातु से आज्ञा म० पु० व० व०।

अह वण्णाणं उदिट्ठं,

अक्खर उप्परि दुण्णा, अंका दिज्जहु मुणेहु उदिट्ठा।
लहु उप्परि जो अंको तं दइ एक्केण जाणेहु ॥४२॥
[ गाथा ]

४२. अब वर्णोद्दिष्ट बता रहे हैं—

अक्षरो के ऊपर दुगने अंक देने चाहिए, इसे उद्दिष्ट समझो। लघु के ऊपर जो अंक हो उनमे एक देकर ( जोड़कर ) ( उस भेद को ) समझो।

४२. आदौ D. लेखे 'गाहा' इति प्राप्यते। अक्खर—C अक्खर D. अप्पर। उप्परि–C.D. उप्पर। दिज्जहु–B. दिज्जसु, D. दिज्जेहु। मुणेहु—B. मगसुणहु, C. मुणहु, D. सुगहु। उप्परि—C.D. उप्पर। दँइ—C D. देइ K. दइ, B अंतिमे चरणे 'पेहु सकरणं आणेहु' इति प्राप्यते।

मान लीजिये, चतुरक्षरप्रस्तार का वर्णोद्दिष्ट बताते समय हम चार अक्षर लिख लेंगे—ऽऽऽऽ, इसके ऊपर दुगने दुगने अंक देंगे ऽ ऽ ऽ ऽ (१ २ ४ ८); अब यदि कोई व्यक्ति यह प्रश्न करे कि चतुरक्षर प्रस्तार के आदि तथा अन्त मे लघुवाला भेद कौन सा है, तो हम पहले उसका स्वरूप लिख लेंगे तथा उस पर उक्त अंक देंगे। ।ऽऽ। (१ २ ४ ८)। इसके बाद लघु के ऊपर के अंक १ तथा ८ को जोड़कर इसमें १ और जोड़ देंगे इस तरह १० अंक आयेगा । यही भेद आयेगा ।

मान लीजिये, कोई पूछता है कि एकादशाक्षर प्रस्तार मे सर्वलघु वाला कौन सा भेद होगा ? इसकी गणना यों होगी |

| १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | ५१२ | १०२४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| । | । | । | । | । | । | । | । | । | । | । |

यहाँ हम देखते है कि सभी अंक लघु है अतः इन सभी को जोड़ना होगा, योग होगा २०४७; १ मिलाने पर २०४८ होता है। यही सर्वलघु वाला एकादशाक्षर भेद होगा ।

इस संबध मे एक संकेत और कर दिया जाय कि किसी अक्षर प्रस्तार मे सब कुल भेद ठीक उतने ही होंगे, जितने उक्त वर्णिक वृत्त के अंतिम वर्ण पर लिखित द्विगुणित अंक के दुगने होते है। जैसे एकादशाक्षर प्रस्तार के कुल भेद २०४८ है, तो द्वादशाक्षर के भेद ४०९६ होंगे, त्रयोदशाक्षर के ८१९२ होंगे, इसी तरह सभी तरह के वर्णिक वृत्तों के प्रस्तार की गणना की जा सकती है। उन्नीस वर्ण वाले छंदों का प्रस्तार ५२४२८८ होगा, इक्कीस वर्ण वाले छंदो का प्रस्तार २०९७१५२ होगा।

टिप्पणी—दुण्णा < द्विगुण ( रा० दूणा ( उ० दूणॉ ) ब० व० )।

दिज्जहु—विधि ( ओप्टेटिव ) म० पु० ब० व० ।

मुणेहु—√मुण- ( ए ) हु आज्ञा० म० पु० ब० व० '√मुण' धातु देसी है। दे० 'ज्ञो जाणमुणौ' प्राकृतप्रकाश ८.२३. संभवतः इसका संबंध संस्कृत 'मन' धातु से है, जिसके 'मनुते' रूप में स्वर मे वर्ण-विपर्यय करने पर 'मुणइ'- 'मुणेइ' रूप बन जायेंगे ।

देइ—√दे + इ ( पूर्वकालिक क्रियारूप ) दे० लेइ § ४०-४१ ।

एक्केण ( एक्क + एण करण कारकः ए० व० विभक्ति )।

जाणेहु √जाण-( ए ) हु आज्ञा म० पु० ब० व० ।

आसां णट्ठं,

**णट्ठे अंके भाग करिज्जसु । समभागहिँ तहि लहु मूणिज्जसु ।**
**विसम एक देइ वंटण किज्जसु । पिंगल जंपइ गुरु आणिज्जसु ।।४३।।**

[ अडिल्ला ]

४३. वर्णनष्ट का पता लगाने का ढंग,

नष्ट अंक का भाग करो ( आधे बनाओ ); समभागों के स्थान पर लघु तथा विषम भागों के स्थान पर गुरु समझो । विषम में एक देकर जोड़ो फिर उसे बाँटो ( आधे बनाओ ), इसके बाद उसके स्थान पर गुरु समझो ।

इस अडिल्ला में नष्ट वर्ण छंदों के वर्णों को जानने का प्रकार वर्णित है। मान लीजिये, हमें चतुरक्षर प्रस्तार के दसवें भेद का स्वरूप जानना है। दस सम हैं, इसलिए हम सर्वप्रथम लघु लिखेंगे। तदनंतर इसका भाग ( आधा ) करने पर पाँच लब्धि आयगा, यह भी विषम है, फिर गुरु लिखेंगे। इसके बाद पाँच में एक जोड़ने पर छः होगा, इसका आधा ( वंटण ) करने पर तीन होंगे, ये भी विषम हैं, अतः फिर गुरु लिखना होगा। इसमें फिर एक जोड़ने पर चार होंगे। ये सम हैं, अतः लघु देना होना। इस प्रकार चतुरक्षर प्रस्तार के दशम भेद का स्वरूप ।SS। होगा।

टिप्पणी—करिज्जसु—√कर+इज्ज (विधि)+सु विधि म० पु० ए० व० ।

°भागहिँ—प्राकृत-अप० में 'भाअहिँ' रूप होगा, किंतु अवहट्ठ में अर्धतत्सम तथा तत्सम रूपों के प्रचलन के कारण 'भागहिँ' (भाग+हिँ) रूप मिलता है। अपभ्रंश में 'हिँ' (हि) अधिकरण ए० व० व० व० विभक्ति है। दे० पिशेल §३६६ ए० पृ० २५२, तु० देसहिँ, घरहिँ (हेम० ४.३८६. ४२२)-हृदहिँ, पढमहिँ; समपाअहिँ,

४३. आदौ D. लेखे 'अडिल' इति प्राप्यते। णट्ठे—C. णट्ठे। समभागहिँ—A °भाअहँ, C. सारि भागहि, D. सरिस भागहीं, K. सम भागह। तहि—A. तह, D. 'न प्राप्यते'। विसम—A. B. C. D. विसम K. विखम। एक्क—D. एक। दे—A. देइ, C. दे। वटण—K. वंटण। आणिज्जसु—C. आनिजसु।

सीसहिँ, अंतहिँ, चित्तहिँ, वंसहिँ (प्राकृतपैंगलम्)। दे० तगारे §६८ ए पृ० १८५।

तहिँ <तस्मिन् (टीकाकारों ने इसे 'तत्र' से अनूदित किया है)। अधिकरण ए० व०।

मूणिज्जसु—√मुण+इज्ज (विधि)+सु; विधि म० पु० ए० व०; इसका शुद्ध रूप 'मुणिज्जसु' होता है, छंदःसुविधा के लिये प्रथमाक्षर के स्वर को दीर्घ (मू) बना दिया गया है। कलकत्ता वाले संस्करण मे 'मुणिज्जसु' पाठ ही मिलता है, मात्रा की कमी वहाँ 'लहु' को 'लहुअ' बनाकर पूरी की गई है। छंद की सुविधा के लिए अवहट्ठ या पुरानी हिंदी में स्वर का ह्रस्वीकरण, दीर्घीकरण, व्यंजनो का द्वित्व आदि अनेक प्रक्रियाये पाई जाती हैं। दे० डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी: हिंदी साहित्य का आदिकाल पृ० ४३–४८।

वंटण—√वंट+ण. (प्रत्यय) इस 'ण' प्रत्यय का विकास संस्कृत 'न' (ल्युट्) प्रत्यय से हुआ है, इसका संस्कृत रूप *वर्त्तनम्' होगा। इसी क्रिया का विकास हि० बाँटना, रा० बाँटबो-बाँटबो के रूप मे पाया जाता है।

किज्जसु—इसका विकास √कर धातु के दुर्बल रूप 'कि' से हुआ है कि+इज्ज+सु; विधि म० पु० ए० व०; इसीसे हि० कीजिये संबद्ध है।

जंपइ—√जंप (∠जल्प्)+इ वर्तमान प्र० पु० ए० व०।

आणिज्जसु—आ+णी+इज्ज (विधि)+सु; विधि० म० पु० ए० व०।

संस्कृत टीकाकारो ने करिज्जसु, मूणिज्जसु, किज्जसु, आणिज्जसु को कर्मवाच्य आज्ञा का रूप माना है। वैसे प्रा०-अप० मे 'इज्ज' कर्मवाच्य तथा विधि दोनो का प्रत्यय है, किंतु मैंने यहाँ 'सु' (म० पु० ए० व०) चिह्न के कारण इन्हें विधि का रूप मानना ही विशेष ठीक समझा है।

अह वण्णमेरु,

अक्खर संखे कोट्ठ करु, आइ अंत पढमंक।
सिर दुइ अंके अवरु भरु, सूई मेरु णिसंक ॥४४॥
(दोहा)

४४. A. C. अथ वर्णमेरुः, D. दोहा। अक्खर–C. अक्खर, D. अण्खर।

४४. अब वर्णमेरु का विचार करते है—

अक्षरों की संख्या जितने कोठे बनावे। इन कोठों मे पहले तथा अंतिम कोठे में १ अंक लिखें। ऊपर सिर के दो कोठो में जो भी अंक हों, उन्हें जोड़कर नोचे के कोठे भरें। इस क्रम से सूचीमेरु का निर्देश निःशंक होकर करें।

इस दोहे मे किसी अक्षर में कितना छंदःप्रस्तार होता है, इसकी विधि बताई गई है। सबसे पहले दो कोठे बनाकर दोनों में १, १ अंक देना चाहिए, इसके बाद इनके नीचे क्रमश से तीन, चार, पाँच इत्यादि कोठे बनावे। पहले दो कोठे एकवर्ण प्रस्तार के सूचक हैं, इसी तरह बाद के कोठे क्रमशः द्विवर्ण, त्रिवर्ण, चतुर्वर्ण आदि का प्रस्तार सूचित करेगे। इसके बाद हर वर्ण के आदि तथा अंत के कोठे में १, १ अंक देना चाहिये, तथा हर बीच के कोठे में ऊपर के दो कोठो का योग लिखे। इस क्रम से मिले अंको का संपूर्ण योग उस उस अक्षर का छंदःप्रस्तार समझें। इन्हें निम्न रेखाचित्र से स्पष्ट किया जा सकता है।

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| एकवर्णमेरुपंक्ति | १ | १ | | | | | | | | | | | २ |
| द्विवर्ण | १ | २ | १ | | | | | | | | | | ४ |
| त्रिवर्ण | १ | ३ | ३ | १ | | | | | | | | | ८ |
| चतुर्वर्ण | १ | ४ | ६ | ४ | १ | | | | | | | | १६ |
| पंचवर्ण | १ | ५ | १० | १० | ५ | १ | | | | | | | ३२ |
| षट्वर्ण | १ | ६ | १५ | २० | १५ | ६ | १ | | | | | | ६४ |
| सप्तवर्ण | १ | ७ | २१ | ३५ | ३५ | २१ | ७ | १ | | | | | १२८ |
| अष्टवर्ण | १ | ८ | २८ | ५६ | ७० | ५६ | २८ | ८ | १ | | | | २५६ |
| नववर्ण | १ | ९ | ३६ | ८४ | १२६ | १२६ | ८४ | ३६ | ९ | १ | | | ५१२ |
| दशवर्ण | १ | १० | ४५ | १२० | २१० | २५२ | २१० | १२० | ४५ | १० | १ | | १०२४ |
| एकादशवर्ण | १ | ११ | ५५ | १६५ | ३२० | ४६२ | ४६२ | ३२० | १६५ | ५५ | ११ | १ | २०४८ |

इसी क्रम से आगे के वर्णों के छन्दःप्रस्तार का भी पता लगायें।

संखे–B. सख, C. अके, D. सघे। कोट्ठ–C. D. कोट्ठ। आइ–D. आई। पढमंक–B. पढम अंक। अवरु–A. अवर। गिसंक–B णीसंक, C· निसक, D. निःसक।

जा सकता है। दाहिनी ओर अन्त में लिखे अंक उक्त पंक्ति के अंकों का योग है। ये तत्तत् वर्ण के छंदःप्रस्तार की संख्या का संकेत करते है।

टिप्पणी—अखर <अक्षर ( क्ष> क्ख )।

कोट्ठ ∠कोष्ठ ( कोट्ठ + शून्य विभक्ति कर्म ए० व० )।

करु √कर + उ आज्ञा० म० पु० ए० व० ( हि० करो )।

पढमंक <प्रथमांक ( प्राकृत अपभ्रंश मे स्वर संधि में जहाँ अ + अ होते है, परवर्ती 'अ' के सानुस्वार होने पर दोनो की संधि 'अं' होती है, क्योंकि 'वहाँ' 'आ' न होने पर भी मात्रा-भार अनुस्वार के कारण वना ही रहता है। ( पढमंक + शून्य कर्म ए० व० )।

आइ अंत—ये दोनो अधिकरण कारक के रूप है, इनमे अधिकरण कारक की शून्य विभक्ति पाई जाती है ( आइ + ० <आदौ ) ( अंत + ० <अंते )।

अंके ∠अंकेन ( अंक + ए, करण कारक ए० व० )।

भरु—√भर + उ (आज्ञा म० पु० ए० व०) (हि० रा० भरो, भर)।

सूई <सूची (कगचजतदपयवां प्रायो लोपः प्रा० प्र० २.२) सूईमेरु समस्त पद है, कुछ व्याख्याकारो ने इसे क्रिया पद माना है तथा इसकी व्याख्या 'सूच्यते' तथा 'सूचय' से की है। ऐसी स्थिति में इसका विकास संस्कृत √सूच् धातु से मानना होगा। हमारी समझ मे पहली व्युत्पत्ति विशेष ठीक है।

अह अस्स पताका,

**उद्दिट्ठा सरि अंका दिज्जसु। पुव्व अंक परभरण करिज्जसु ॥**
**पाचल अंक पढम परिदिज्जसु। पत्थरसंख पताका किज्जसु ॥४५॥**

( अडिल्ला )

---

४५. A.C. अथ वर्णपताका D. अडिल्ल.

उद्दिट्ठा—B.उद्दिट्ठ, C.उद्दिष्ठा। सरि—D सिर। भरण—C. भग्न। पावल—A. पाउल, C.पाओल। परिदिज्जसु—A.B. ०तेज्जसु, C परिदिज्जसु, D. परितज्जसु। पत्थर—A B. पत्थ,र। संख—C संखे. D. सप। किज्जसु—B.D. लिज्जसु.

४५. वर्णपताका:—

उद्दिष्ट के समान अंक दो, पूर्व अंक से पर अंक को भरो ( जोड़ो ), प्राप्त अंक को प्रथम दो, इस प्रकार प्रस्तर-संख्या से पताका करो।

जैसे वर्णोद्दिष्ट मे अंक दिये वैसेही अंक दो तथा उनको निम्न क्रम से सजाने पर किस छंद के किस भेद मे कितने गुरु या लघु होंगे इसका पता लग सकता है। मान लीजिये, चतुरक्षर प्रस्तार के किस किस भेद मे कितने गुरु या लघु होते है, यह जानना है, तो हम सर्वप्रथम १, २, ४, ८ क्रमशः दुगने अंक लिखते हैं। पिछले प्रस्तार चक्र में हम देख चुके है कि चतुरक्षर प्रस्तार के १६ भेद होते हैं, अर्थात् १६ वॉ भेद अंतिम सर्वलघु ( ।।।। ) भेद है तथा प्रथम भेद सर्वगुरु ( SSSS ) भेद होता है। हम देखते हैं कि सर्व प्रथम भेद सर्वगुरु है तथा अंतिम सर्वलघु। इसके पूर्व ८ अंक को पिछले अंक ४ में जोड़ने से १२ आयॅगे, वे ८ के नीचे लिखेंगे, तद-नन्तर इसमे दो मिलाकर १४ लिखेंगे, फिर उसमें १ जोड़ने पर १५ लिखा जायगा। भाव यह है, चतुरक्षर प्रस्तार मे ८ वॉ, १२ वॉ, १४ वॉ तथा १५ वॉ भेद एक गुरु का होगा। ८ वाँ भेद S।।।, १२ वॉ भेद ।S।।, १४ वॉ भेद ।।S।, तथा १५ वॉ भेद ।।।S होगा। नीचे के रेखा-चित्र मे पॉच खाने क्रमशः सर्वगुरु, त्रिगुरु, द्विगुरु, एकगुरु तथा सर्व लघु भेदों की गणना तथा तालिका प्रस्तुत करते है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ८ | १६ |
| | ३ | ६ | १२ | |
| | ५ | ७ | १४ | |
| | ९ | १० | १५ | |
| | | ११ | | |
| | | १२ | | |

टि०—सारि < सदृक्।

दिज्जसु—विधि का म० पु० व० व० का रूप। ( कुछ लोग इसे कर्मवाच्य रूप मानते हैं, सो ठीक नहीं )

पाअल—√पा + अ + ल. भूतकालिक कर्मवाच्य कृदंत का रूप जिसमे 'व' श्रुति है ( सं० प्राप्त )।

परिदिज्जसु—निर्णयसागर प्रति में 'परतिज्जसु' ( <सं० परित्यज्यतां ) पाठ लिया गया है।

'–ज्जसु' वाले ये सभी रूप विधि प्रकार के है, कर्मवाच्य के नहीं, '–सु' म० पु० ब० व० का तथा '–ज्ज–' विधि का चिह्न है।

अह मत्ता मेरु,

दुइ दुइ कोट्ठा सरि लिहहु पढम अंक तसु अंत।
तसु आइहि पुण एक्क सउ पढमे वे वि मिलंत ॥४६॥
[ दोहा ]

सिर अंके तसु सिर पर अंके। उवरल कोट्ठ पुरहु णीसंके।
मत्तामेरु अंक संचारि। बुज्झहु बुज्झहु जण दुइ चारि ॥४७॥
[ पादाकुलक ]

४६–४७. मात्रामेरुः—

आरंभ मे दो दो मात्राओं के कोष्ठक लिखो, उनमे अंतिम कोष्ठक मे प्रथम अंक स्थापित करो, इसमे सम के पहले के ( विषम ) कोष्ठकों मे एक अंक स्थापित करना चाहिए। अगले सम कोष्ठकों में दोनों का योग लिखे।

सिर पर स्थित तथा सिर के परे वाले कोष्ठ मे स्थित अंकों से कोष्ठ को निःशंक होकर भरे। इस प्रकार अंको को भरकर दो चार जने ही मात्रामेरु को जान सकते है। ( भाव यह है कि मात्रामेरु का ज्ञान इतना कठिन है कि इसे दो चार व्यक्ति ही जान पाते है। )

मात्रामेरु की गणना इसलिये की जाती है कि किस किस मात्रिक गण में कितना २ प्रस्तार होता है, तथा उसमे सर्वगुरु, सर्वलघु या

---

४६. A. B. C. अथ मात्रा मेरुः; D. दोहा। कोंट्ठा—C. कोठा। सरि–D. सिर। पुण–C. पुनि, B लेखे न प्राप्यते। सउ–C. सउ D. सु। वे वि–B. K. ब्रे वि।

४७. D. पादाकुलक। पुरहु—A. B. C. पूरहु D. K. पुरह। णीसंके—B. णीसंक, D. निःसंके, K. णिस्सके, N. नीसङ्के। बुज्झहु- A. वुज्झहु, B वुद्दउ, C वुज्झहु, D. बुझ्झह K. बुज्झह। दुइ—A. दुइ। चारि—D. च्यारि।

एकगुरु, एकलघु आदि भेद कौन से होते है, इसे बताया जा सके। यह गणना निम्न प्रकार से की जाती है।

सर्वप्रथम दो कोष्ठ लिखे जाते हैं, जो द्विकल का संकेत करते है, इसके वाद फिर दो कोष्ठ बनाये जाते है, जो त्रिकल का संकेत करते है। इसके वाद: क्रमशः तीन-तीन, चार-चार, पाँच-पॉच कोष्ठ वनाये जाते हैं। इस प्रकार चतुष्कल पंचकल में तीन-तीन, षट्कल सप्तकल मे पॉच-पाँच कोठे वनेगे। तदनन्तर प्रत्येक के अंत वाले खाने में १ अंक भर देना होगा, जो इस वात का संकेत करता है कि हर तरह के मात्रिक गण मे सर्वलघु भेद केवल एक ही होगा। इसी प्रकार खाली कोष्ठ में ऊपर वाले तथा समीपस्थ कोष्ठ का योग लिख दे। प्रथम पंक्ति के दो कोष्ठों मे १ + १ अंक है, अतः द्वितीय पंक्ति के खाली खाने में २ लिख दिया, जो इस वात का संकेत करेगा कि त्रिकल में गुरु वाले दो भेद होगे। (स्पष्ट है, गुरु वाला एक भेद ऽ। होगा, दूसरा ।ऽ, तीसरा भेद सर्वलघु ।।। होगा।) इसके वाद चौथी पंक्ति मे अंनिम कोष्ठ मे तो हम १ पहले ही भर चुके हैं, अभी दो कोष्ठ खाली पड़े हैं। इसमे प्रथम कोष्ठ के सिर पर कोई कोष्ठ न होने से हम केवल १ अंक लिख देगे। अव एक कोष्ठ फिर खाली रहा, इस कोष्ठ में; इसके उपरिवर्ती गृहों मे २ तथा १ अंक हैं, अतः हम उनका योग ३ अंक लिख देंगे, जो इसके अन्य भेदों का संकेत करेगा। इस प्रकार स्पष्ट है कि आरंभिक कोष्ठ का १ अंक इस वात का संकेत करता है कि चतुष्कल मे सर्वगुरु भेद केवल एक ही होगा—(ऽऽ)। इसी तरह अंतिम कोष्ठ का १ अंक इस वात का संकेत करता है कि सर्वलघु भेद भी एक ही होगा:—(।।।।)। शेष कोष्ठ के ३ अंक एक गुरु वाले भेद का सकेत करते है :—(ऽ।।), (।ऽ।), (।।ऽ)। इस प्रकार चतुष्कल मात्रिक गण में कुल भेद ५ होगे जो कोष्ठ के वाहर की अंतिम संख्या से स्पष्ट है। इस संवंध मे इतना संकेत कर दिया जाय कि सभी प्रकार के मात्रिक गणों मे सर्वलघु भेद सदा १ ही होगा। इसी तरह सममात्रिक गणो (द्विकल, चतुष्कल, षट्कल) मे सर्वगुरु भेद भी सदा १ ही होगा। अन्य विषम मात्रिक गणो मे क्रमशः एक एक भेद वढ़ता जायगा :—यथा त्रिकल मे एक गुरु के भेद दो होंगे, तो पंचकल में ३ तथा सप्तकल में ४। इसी गणना के अनुसार इस मेरु को निम्न रेखाचित्र के द्वारा व्यक्त किया जा रहा है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| द्विकल | | १ | १ | | | २ |
| त्रिकल | | २ | १ | | | ३ |
| चतुष्कल | | १ | ३ | १ | | ५ |
| पंचकल | | ३ | ४ | १ | | ८ |
| षट्कल | १ | ६ | ५ | १ | | १३ |
| सप्तकल | ४ | १० | ६ | १ | | २१ |

इस प्रकार स्पष्ट है कि सप्तकल के त्रिगुरु भेद चार होंगे :—

( SSSI ), ( ISSS ), ( SSIS ), ( SISS ) इसी प्रकार सप्तकल के द्विगुरु भेद १० होंगे; तथा एक गुरु भेद छः।

अह मत्ता पताका,

**उद्दिट्ठा सरि अंका थप्पहु। वामावत्ते पर ले लुप्पहु ॥**
**ऍक्क लोप ऍक्क गुरु आणहु। दुइ तिणि लोपे दुइ तिणि जाणहु ॥**
**मत्त पताका पिंगल गाव। जो पावइ सो परहि मिलाव ॥४८॥**

( अडिल्ला + पादाकुलक )

४८. मात्रापताका:—

उद्दिष्ट के समान अंक स्थापित करो। वामावर्त से सबसे अंतिम अंक को उससे पूर्व के अंक के साथ लुप्त करो। इस प्रकार एक का लोप करने पर एक गुरु लाओ, दो का लोप करने पर दो गुरु तथा तीन का लोप करो तीन गुरु समझो। पिंगल इस मात्रापताका का गान करता है। जो व्यक्ति दूसरे को यह पताका समझा सके वही इसे प्राप्त कर पाता है।

मात्रामेरु के द्वारा किसी मात्रिक प्रकरण में लघु गुरु के जितने भेद प्रकाशित होते है, उनके तत्तत् स्थान को मात्रापताका कहते हैं। सर्वप्रथम एक दण्डाकार लिखकर उसमें कल्पित मात्रा के समान

---

४८. C.अथ मात्रापताका.

उद्दिट्ठा—B उद्दिट्ठ, C उद्दिट्ठा। अंका—C. अका। थप्पहु—C थप्पहु. ले—A. लै, C लहु। लुप्पहु—A. लवुहु। लोप—D. लोपि, K. लोपे। आणहु—A. आनहु, C. जाणहु. N. आण। तिणि—B. तिण्णि। जाणहु—A, जाहु, D. जाणहु, N. जाण। गाव—C. गावै। पावइ—C. पावै, K. पावइ। परहि—D. परइ। मिलाव—A. बभाव, C. बुझावे, D. बुझाव।

अंक के कोष्ठ बनायें, फिर अन्त मे नीचे से सूची के अंक लिखे। ऊपर के तीसरे कोष्ठ को दाहिनी तरफ बढ़ाकर फिर तीसरे कोष्ठ को दाहिनी ओर बढ़ाये। इस तरह तीसरे कोष्ठ को बढ़ाते रहें। तदनन्तर अंको को इस क्रम से भरें। प्रथम पंक्ति के अंक मे से नीचे के अंक का २ घटाकर लिखे। इन बढ़े हुए अंकों में पुनः दो-दो, तीन-तीन चार-चार घटाकर दूसरे बढ़े कोष्ठों मे लिखे। पर यदि कोई अंक किसी कोष्ठ मे दिखाई दे, तो उसे दुबारा न लिखें। इसमे प्रथम दण्ड एक गुरु का, दूसरा दो गुरु का, तीसरा तीन गुरु का, इसी तरह आगे भी संकेत करेगा। नीचे पंचमात्रिक छन्दों की पताका दी गई है:—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ | सर्वलघु | | | |
| | ५ | | | | |
| ४ | ३ | ५ | ६ | ७ | एक गुरु |
| | २ | | | | |
| ३ | १ | २ | ४ | द्विगुरु | |

इसे यों भरा गया है। मात्रा मेरु के अनुसार प्रथम पंक्ति के कोष्ठों मे १, २, ३, ५, ८ भर दिया। तदन्तर तीसरे खाने को दाहिनी ओर बढ़ाया। पहले खाने में ८ में से ३ घटाकर ५ लिखा, दूसरे मे ८ मे से २ घटाकर ६ लिखा, तीसरे में ८ से १ घटाकर ७ लिखा। फिर उससे तीसरे खाने को दाहिनी ओर बढ़ाया। पहले खाने ३ मे से १ घटाकर २ लिखा, दूसरे मे इसे ऊपर वाले खाने के ५ मे से १ घटाकर ४ लिखा। इससे स्पष्ट है कि पंचमात्रिक प्रस्तार मे सर्वलघु ( ।।।।। ) केवल १ भेद ( आठवाँ ) होगा। एकगुरु ४ भेद होंगे, तीसरा, पाचवाँ, छठा, सातवाँ ( ऽ।।।, ।ऽ।।, ।।ऽ।, ।।।ऽ ) द्विगुरु केवल तीन भेद होंगे, पहला, दूसरा तथा चौथा ( ऽऽ।, ऽ।ऽ, ।ऽऽ )

अह वित्तस्स लहुगुरुआणं,

**पुच्छल छंद कला कई पुच्छल वण्ण मिटाव।**
**अवसिट्ठे गुरु जाणिअहु लहु जाणिव्वउ ताव ॥४६॥**

[ दोहा ]

४६. C. अथ वृत्तस्य लघुगुरुज्ञान। पुच्छल-A.B.C.D. पुछल। मिटाव-C. मेलाव। अवसिट्ठे-C. अवसिट्ठे। जाणिअहु-B. जाणिअ, D. जाणिअह। जाणिव्वहु-A.B.C.जाणिव्वउ ताव D. जाणिज्जउ। C. प्रतौ छंदःसंख्या ३५।

४९. प्रश्नकर्ता द्वारा पृष्ट छन्द में कितनी कला होती है अर्थात् कितने लघु तथा गुरु होते है, यह पूछने पर पृष्ट वर्ण का लोप कर दे। अवशिष्ट कलाओं से गुरु की संख्या जान ले तथा गुरु के ज्ञान के बाद तदनुसार लघु की गणना भी जान ले।

टिप्पणी—पुच्छल—( √पुच्छ + ल ) भूतकालिक कर्मवाच्य कृदन्त का रूप है, <√पृच्छ् + ल।

मिटाव—√मिटा + अ; आज्ञा मध्यम पु० ए० का व-श्रुतियुक्त रूप ( मिटा व् अ ) ( हि० मिलावो )।

जाणिअहु—√जाण + इअ + हु मध्यम पु० व० व० का रूप।

जाणिव्वउ—√जाण + इ + व्व ( सं० तव्य ) + उ; भविष्यत्कालिक कर्मवाच्य कृदन्त का रूप ( संस्कृत टीकाकारों मे कुछ ने इसे 'जानीत' से अनूदित किया है, कुछ ने 'ज्ञायन्तां' ( लघवः ) से। मैं इसे 'ज्ञातव्यः' ( लघु ) अथवा 'ज्ञातव्याः' ( लघवः ) का रूप मानता हूँ।

विशेष—निर्णयसागर प्रति तथा हमारे C हस्तलेख में इसके आगे अतिरिक्त पाठ मिला है, जो 'प्राकृतपैंगलम्' मूल ग्रन्थ का अंश नहीं है। जैसा कि निर्णयसागर तथा C प्रति से स्पष्ट है, यह टीकाकार 'लक्ष्मीनाथ' का बनाया हुआ अंश है। इस अंश से मिलता-जुलता एक अंश हमारे B हस्तलेख में भी उपलब्ध है, जिसे श्री घोष ने भी अपने संस्करण में पृ० ९९ पर टीका मे दिया है। B तथा C हस्तलेख मे वर्णमर्कटी तथा मात्रामर्कटी सम्बन्धी निम्न छन्दो को एक दूसरे में मिला दिया गया है। जिन छंदो में 'लक्ष्मीनाथ' ( लच्छीणाहेण ) का नाम है, वे B हस्तलेख मे नहीं मिलते। यहाँ हम उन्हें निर्णयसागर संस्करण के अनुसार दे रहे हैं :—

वर्णमर्कटी :—

छप्पंती पत्थार करिज्जसु, अक्खरसंखे कोट्ठ धरिज्जसु।
पहिली पंति वण्ण धरि लिज्जसु, दोसरि पंति दुण्ण परिदिज्जसु॥
उप्पर अंक गुणित करि लेहि, चौठी पंति सोइ लिहि देहि।
चौठी अद्धा पँचमी पंति, सोइ छठमा लिहु णिब्भंति॥
पँचमी चौठी तिअहि मिलाउ, पिंगल जंपै अंक फलाउ।
वित्त पभेअ मत्त अरु वण्णह, गुरु लघु जाणिअ णअ लपण्णह॥

अक्खरमक्कलि जाणहु लोइ, जिहि जाणे मण आणँद होइ ।
जो बुज्झई सोई पइज्झइ, मक्कलिजाने हत्थिअ रुज्झइ ।।

लच्छीणाहेण कहे एम मक्कलिआए पबंधम्मि ।
पेक्खह वण्णसकुंडं मक्कलिअं बुहअणारुडम् ।।

मात्रामर्कटी:—

जा पिंगलेण कइणा ण णिबद्धा अप्पगथंमि ।
तं मत्तामक्कलिअं लच्छीणाहेण विरइअं भणह ।।
मत्तासंखे कोट्ठ करु वंतिच्छन पत्थारि ।
तत्थ दुआदिक अंक धरि पढमहि पंति विआरि ।।
आइ अंक परितज्जि कह सव्वहु पंति मझारि ।
पुव्व जुअल सरि अंक धरु बीजी पंति विचारि ।।
पढम पंति ठिअ अंक करि बीजी पंति गुणेहि ।
जो जो अंका जहँ परहि तं तिअ पंति भणेहि ।।
पढमे वीअं अंकं वीए कोट्ठे अ पंचमं अंकं ।
देऊण वाणदिउणं तद्दिउणं तीअचोत्थए देह ।।
काऊण एक्कभावं पंचमपंतिट्ठिए अंके ।
देऊण एक्कमंकं कुणेहि तेणव्व पंचमं पुण्णम् ।।
तज्जिअ पंचममंकं पुव्वस्सि एक्कभावमावण्णे ।
देऊण एक्कमधिकं छट्टं कुण्णेहि परिपुण्णम् ।।
काऊण एक्कभावं पंचमपतिट्ठिआण अंकाण ।
तज्जिअ पंचदहंकं एक्कं देऊण कुणुसु मुणिकोट्ठं ।।
एव्वं णिरवहिमत्तापत्थारे अंकरिंछोली ।
होइ त्ति तेण कइणा ण कवो अंकाण वित्थारो ।।
एव्वं पंचम पंति पुण्णं काऊण पढमेकंकं ।
देऊण वाणपंतिट्ठिएहिँ छट्ठि कुणेहि अंकेहिं ।।
काऊण एक्कभावं पंचमछट्ठिट्ठिए अंकं ।
पइकोट्ठं सुकइवरो चोत्थि पंति च कुणउ परिपुण्णं ।।
चित्तं सेओ मत्ता वण्णा लहुआ तथा गुरुआ ।
एदे छप्पंतिकआ पत्थारा होंति वित्थारा ।।
जत्थ अ हत्थिअ रुज्झइ वज्झइ चित्तं च सुत्तसारिच्छं ।
तं मत्तामक्कडिअं दट्ठूण अ को ण वज्झए सुकई ।।

णट्ठोदिट्ठं जह वा मेरुज्जुअलं जहा पडाआ वा।
मक्कलिआ वि तहच्चिअ कोदूहलमेत्तकारिणी भणिआ॥
इअ लच्छिछणाहकइणा रइए रुइरे पबंधम्मि।
पच्चअपंचअवंवं पेक्खह छन्दस्स सव्वस्सं॥

अह सकलपत्थार संखा,

**छव्वीसा सत्तसआ तह सत्तारह सहस्साइँ।**
**बाआलीसं लक्खं तेरह कोडी समग्गाइँ॥५०॥**

[ गाहू ]

५०. एकाक्षर वृत्त से लेकर छब्बीस अक्षर तक के वृत्तों के वर्ण-प्रस्तार की संख्या बताते हैं—

वर्ण वृत्तों का समग्र प्रस्तार तेरह करोड बयालीस लाख सतरह हजार सात सौ छब्बीस ( १३४२१७७२६ ) है।

टिप्पणी—छव्वीसा ∠ षट्द्वाविंशति ( दे० पिशेल § ४४५; छव्वीसं—उत्तरज्झयणसुत्त; प्राकृतपैंगलम् में इसका 'छहवीसा' (छहाविस (१·१७७) रूप भी मिलता है। दे० पिशेल § ४४१ पृ० ३१४)।

सत्तसआ <सप्त शतानि ( सआ- सअ, ब० व० )।

सत्तारह ∠ सत्तदश ( सप्तदश> सत्तरस ( अर्धमागधी, जैन-महाराष्ट्री, दे० पिशेल § ४४३ )>सत्तरह—सत्तारह, इसी का विकास 'सतरह' ( चतुर्विंशतिजिनस्तवन ), सतर ( आदिनाथचरित ) में पाया जाता है। दे० टेसिटोरी § ८० हिंदी 'सतरह–सत्रह' रा० 'सतरा' ( उच्चा० सत्रा ) का विकास इसी क्रम से हुआ है। )

सहस्साइँ <सहस्राणि, नपुं० ब० व०।

बाआलीसं<द्वाचत्वारिंशत् , जैनमहा०, अर्धमाग० में इसका 'य' श्रुतिवाला रूप 'बायालीसं' पिशेल ने संकेतित किया है ( पिशेल § ४४५ ) इसका एक विकास अन्य क्रम से भी पाया जाता है।

( १ ) द्वाचत्वारिंशत् >*बाअआलीस > बाआलीस—बायालीस ( पिशेल, प्रा० पै० )

---

५०. C. अथ प्रस्तारसंख्या, D. गाहू। छव्वीसा–C. छव्वीसा। सह-स्साइँ–A.K. सहस्साई, C.महस्साई D. सहस्साई। बाआलीसं–C. बाआ-लीसह, D. बायालीस। लक्खं–C. लक्ख, D. लाष। कोडी–C. कोटि। समग्गाइ–A.D.K. समग्गाए, C. समग्गाइ।

( २ ) द्वाचत्वारिंशत् > *बइअत्तालीस > बइतालीस > विइतालीस. इसके 'बइतालीस' ( आदिनाथचरित ), 'बितालीस' (आदि च० ) रूपों का संकेत प्रा० प० राज० मे टेसिटोरी ने किया है। दे० टेसिटोरी § ८०.

हि० वयलीस–बयालीस. रा० बयाॅळीस–बयाॅळी (हाडौती; बियाॅळी) इस संबंध मे इस बात का संकेत कर दिया जाय कि 'चत्वारिंशत्' के 'तालीस' वाले विकसित रूपों की हिंदी– रा० में कमी नहीं है—दे० उंतालीस ( ऊनचत्वारिंशत् ), इकतालीस ( एकचत्वारिंशत् ), तितालीस ( त्रिचत्वारिंशत् ), पैंतालीस ( पञ्चचत्वारिंशत् ) ।

लक्खं < लक्षं ( हि० रा० लाख ) ।

तेरह < त्रयोदश । इसका 'तेरस' रूप सुयगडंग तथा उवासगदसाओ में अर्धमागधी मे मिलता है। 'तेरह' रूप महाराष्ट्री तथा अपभ्रंश- अवहट्ठ, प्रा० तथा पैं० ( १.९.२.५८,६६ ) मे भी मिलता है। दे० पिशेल § ४४३. प्रा०प०राज० में इसका 'तेर' रूप मिलता है। दे० टेसिटोरी §८०. हि० तेरह, रा० तेरा ( उच्चा० थेरा ) गु० तेर ।

कोडी > कोटि । ( इसी में अवहट्ठ काल में रेफ का आगम होने से 'क्रोडी-क्रोड' रूप निष्पन्न होता है, जिसमें परवर्ती रूप से हि० करोड, रा० क्रोड शब्द बने हैं ।

समग्गाइँ < समग्राणि ( इँ नपुंसक० कर्ता–कर्म ब० व० )

अह गाहापअरणं ( अथ गाथाप्रकरणम् ),
होइ गाहू मत्त चउअण्ण गाहाइ सत्तावणी ।
तह विग्गाह पलट्टि किज्जइ उग्गाहउ सट्ठि कल ॥
गाहिणी अ वासट्ठि किज्जइ ।
तह वि पलट्टइ सिंहिणी वे अग्गल हो सट्ठि ।
सत्तरूअ अण्णोण्ण गण खंध मत्त चउसट्ठि ॥५१॥

[ रड्डा ]

५१ C. अथ गाथाप्रभेदः । °गाहू—C. ग्गाहू । मत्त—D. मत्तह । चउअण्ण A. B. चौअण्ण, D. चुअण्ण । गाहाइ—A. तह गाहाइ, C. तह

५१. अब मात्रिक छंदों के प्रकरण को आरंभ करते हुए सर्वप्रथम 'गाथा' तथा उससे संबद्ध छंदों का वर्णन करेंगे।

गाहू छद ५४ मात्रा का होता है, गाथा में ५७ मात्रा होती है। गाथा की ही उलटी विगाथा होती है (इसमे भी ५७ मात्रा ही होती है)। उद्गाथा मे ६० मात्रा होती है। गाथिनी मे ६२ मात्रा की जाती है। गाथिनी को ही उलटने पर सिंहिनी छंद होता है, इसमे भी ६२ मात्रा होती है। ये सात प्रकार के मात्रिक छंद अन्योन्यगुण है। स्कंधक छंद मे ६४ मात्रा होती है।

इस पद्य मे 'रड्डा' छंद है, जिसका विवरण आगे आयेगा। रड्डा छंद मे नौ चरण होते है, जिनमे बाद के चार चरण दोहे के होते है; पूर्व के पाँच चरणो मे क्रमशः १५ (प्रथम), १२ (द्वितीय), १५ (तृतीय), ११ (चतुर्थ), १५ (पंचम) मात्रा होती हैं। इस तरह रड्डा में कुल १५ + १२ + १५ + ११ + १५ + १३ + ११ + १३ + ११ = ११६ मात्राये होती है।

टिप्पणी—चउअण < चतुःपंचाशत् (पिशेल ने इसका कोई संकेत नहीं किया है) उसकी व्युत्पत्ति *चउपण, चउवण्ण, *चउअण्ण के क्रम से होगी। पिशेल ने पञ्चाशत् के °पण्णं, °वण्णं रूपो का संकेत अवश्य किया है, दे० पिशेल § ४४५। टेसिटोरी ने प्रा० प० राज० 'चोपन' रूप का संकेत किया है (दे० § ८०), जो आज भी इसी रूप मे रा० मे पाया जाता है, इसका विकास 'चउप्पण' से होगा।

---

गाहा, D. गाहाइ। सत्तावणी—A. सत्तावण, B. सत्तावणइ, C. सत्तावणो, D. सत्तावण्ण, K. सत्तावणिअ। तह—A. तेहि, D. तह। विग्गाह—C. विग्गाहा। पलट्टि—C. पलटि। किज्जइ—A. किज्जिअइ, C. ढिज्जइ, D कुणइ। उग्गहउ सट्ठिकल—B. उग्गाह सट्ठिकला, C. उग्गाहइसट्ठि, D. उग्गाहो सट्ठिकल। गाहिणी अ—A. गाहिणि अ, B. गाहणि अ, C. पर गाहिणी अ,। D. गाहीणि अ, N. गाहणिआ। वासट्ठि—A. वासट्ठि, B. वासट्ठि, C. वासट्ठि, D. वासट्ठिहि। किज्जइ—A. पुन मत्तइ, D. पलइ। पलट्टइ—A. पलट्टिअ, B. पलट्टइ, C. D. पल्टइ, K. पलट्टइ। सिहणी—A. सिहणी, C. सिंघिणी, D. सिहिणि। हो—A. होइ, D. पुन। सट्ठि—C. सट्ठि, खंध—C.खधा। चउसट्ठि—A. B. चौसटि D. चोसटि, C. चउसट्ठि।

हि० चोवन का विकास 'चउवण'<'चउवण्ण' से होगा। वस्तुतः 'चउअण्ण-चउवण्ण' दोनो रूप एक ही है, प्रथम रूप का ही 'व' श्रुति वाला रूप दूसरा है, इसीके संयुक्ताक्षर 'ण्ण' को सरल करने पर 'चउअण-चउवण' रूप बनेगे।

गाहाइ<गाथायाः ( गाहा+इ स्त्रीलिंग संबंधकारक ए० व० की प्रा० अप० विभक्ति )।

सत्तावणी<सप्तपंचाशत् ( सत्त+वण्ण, सत्ता+वण्ण ) प्रा० प० रा० सत्तावन, टेसिटोरी § ८०, हि० रा० सत्तावन, यहाँ, 'ई' स्त्रीलिंग-वाचक प्रत्यय है।

पलट्टि√ पलट्ट+इ। ( पूर्वकालिक क्रिया ( एब्सोल्युटिव ) रूप। 'इ' के विकास के लिए दे० § ४१-४२।

किज्जइ—कर्मवाच्य वर्तमान ( प्र० पु० ए० व० ) रूप, कि (√ कर का दुर्बल रूप )+इज्ज+इ )।

सट्ठि<षष्टि ( अर्धमा० अपभ्रंश रूप दे० पिशेल § ४४६। पु० प० रा० साठि , टेसिटोरी § ८०; हि० रा० साठ )।

बासट्ठि <द्वाषष्टि। ( पिशेल § ४४६ बासट्ठि-बावट्ठि ( अर्धमा०, जैनमहा० ); हि० बासठ, रा० बासठ ( उच्चारण 'बासट' )

चउसट्ठि<चतुःषष्ठि (चउसट्ठि-चोसट्ठी-चउवट्ठिं, अर्धमा०, जैनम०) पिशेल § ४४६। प्रा० प० राज० चउसट्ठि-चउसठि ( टेसिटोरी § ८० )। हि० चोसठ; राज० चोसठ ( उ० चोसट )।

अह गाहू

पुव्वद्धे उत्तद्धे सत्तग्गल मत्त वीसाइँ।
छट्ठमगण पअमज्झे गाहू मेरु व्व जुअलाइँ ॥ ५२ ॥
[ गाहू ]

५२. गाहू छंद—

गाहू छंद के पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध दोनो मे २७ मात्रा होती हैं। दोनो अर्धालियो मे छठा गण दो लघु ( मेरु ) होता है।

---

५२ पुव्वद्धे—A. पुव्वद्धें। वीसाइँ- B. वीसाइ, C. वीसाई, D. वीसाइ। छट्ठम°—C. छट्ठम °मज्झे· B. °पअमज्जे, C. °पअमझे (=पअमभझे ), K. °मझ्झे। गाहू—D. गाहु। मेरुव्व—D. मेरूव्व। जुअलाइँ—A. जुअलाइ, B. C. जुअलाइ, D. जुगलाइ।

गाहू छंद में इस तरह चार चरणों में क्रमशः १२, १५ (२७), १२, १५ (२७) मात्राएँ होती हैं। संस्कृत छन्दोग्रन्थों में इसीको 'उपगीति' कहा जाता है। इसका लक्षणोदाहरण श्रुतबोध में यह है :—

आर्योत्तरार्धतुल्यं प्रथमार्धमपि प्रयुक्तं चेत्।
कामिनि तामुपगीतिं, प्रकाशयते महाकवयः ॥

टिप्पणी—पुव्वद्धे < पूर्वार्धे। उत्तद्धे < उत्तरार्धे; इसका वास्तविक विकास 'उत्तरद्ध' होगा; यह रूप § ६३ में देखिये; किंतु पुव्वद्धे के साम्य पर 'र' का लोप कर उत्तद्ध रूप बन गया है। यह 'मिथ्यासादृश्य' का एक उदाहरण है। इन दोनों में 'ए' अधिकरण ए० व० विभक्ति है।

सत्तग्गल < *सप्ताग्रलाः। वीसाई < विंशति; पिशेलने वीसाइ-वीसाइँ दोनों रूपों का संकेत किया है § ४४५।

छट्ठम < *षष्ठम 'क्रमात्मक-संख्यावाचक विशेषण' (ओर्डिनल)। इसके छट्ठ, छट्ठा रूपों का संकेत पिशेल ने किया है § ४४६। वस्तुत. यह रूप 'छ' के साथ 'ठ' तथा 'म' दोनों प्रत्यय साथ लगाकर बना है। यह भी मिथ्यासादृश्य का उदाहरण है, जो पंचम, सप्तम, अष्टम, नवम के सादृश्य पर बना है। अप०-अवहट्ठ में इसका वैकल्पिक रूप छट्ठ-छट्ठउ भी मिलता है, जिसका प्रा० प० राज० रूप 'छट्ठउ' ऋषभदेवधवलसंबंध में टेसिटोरी ने संकेतित किया है § ८२। इसीका विकास गु० छठो, रा० छट्टो, हि० छठा के रूप में हुआ है। 'छट्ठम' का विकास हि० छठवाँ, राज० छठवों (छठवूँ) के रूप में मिलता है।

पअमज्झे < पदमध्ये। मध्ये > मज्झे से ही जो पहले समस्त पद के उत्तरपद के रूप में प्रयुक्त होता रहा है, हि० माँझि, माँहि, में का विकास हुआ है।

जहा,

चंदो चंदण हारो ताव अ रूअं पआसंति।
चंडेसरवरकित्ती जाव ण अप्पं णिदंसेइ ॥ ५३ ॥

[ गाहू ]

---

५३ D. प्रतौ 'जहा' इति पद न प्राप्यते। रूअं पआसंति—A. पआसेइ, C. रूअ पआस्सेइ। कित्ती—C. कीत्ती। जाव ण अप्पं णिदंसेइ—A. जाव ण

५३. गाहू का उदाहरण दे रहे है :—

चंद्रमा, चंदन तथा ( मुक्ता ) हार तभी तक अपने रूप को प्रकाशित करते हैं, जब तक चंडेश्वर नामक राजा की कीर्ति अपने स्वरूप को नहीं दिखाती।

टिप्पणी—ताव, जाव<तावत्, यावत्।

पआसंति<प्रकाशयंति। कित्ती<कीर्तिः।

अप्पं<आत्मानं (त्म>'प्प' 'आत्मनिपः' प्रा० प्र० ३.४८; अप्+अं; कर्म० ए० व० )।

णिदंसेइ<निदर्शयति। ( णि+दंस+इ। ( णिजंत )+इ वर्त० प्र० पु० ए० व० )। इस पद्य की भाषा परिनिष्ठित प्राकृत है।

अह गाहा,

**पढमं बारह मत्ता बीए अट्ठारहेहिँ संजुत्ता।**
**जह पढमं तह तीअं दहपंच विहूसिआ गाहा॥ ५४॥**

[ गाहा ]

५४. गाथा छंद—

गाथा के प्रथम चरण में १२ मात्रा होती हैं, दूसरे मे यह १८ मात्राओ से युक्त होती है। तीसरे चरण मे प्रथम चरण की ही तरह ( तेरह मात्राएँ ) होती है, बाकी ( चतुर्थ ) चरण में गाथा १५ मात्रा से विभूषित होती है।

गाथा छंद को ही संस्कृत ग्रंथकार 'आर्या' कहते है। उनका लक्षणोदाहरण यह है :—

यस्याः प्रथमे पादे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पंचदश सार्या॥

टिप्पणी—पढमं<प्रथमं ; क्रमात्मक संख्यावाचक विशेषण। पिशेल § ४४९। महा० प्राकृत में इसके पढम, पुढम, पढुम, पुढुम ये वैकल्पिक रूप मिलते है। अर्धमा० मे 'पढमिल्ल' रूप मिलता है।

---

अप्पं णिअसेइ, B. जाव अप्पाणं ण दसेइ, C. जाव ण अप्पाण स्सेदेर्द, D. जाव अ अप्प ण दंसेइ। ५३—C ४७।

५४ अट्ठारहेहिँ—A. अट्ठारहेहिं, B. अट्ठारहेहिं, C. अट्ठारहेहिं, D. अट्ठारएहिं। तह—D. तं। विहूसिआ—C. D. विभूसिआ।

'पढमं' रूप परिनिष्ठित प्राकृत रूप है। अपभ्रंश-अवहट्ट में इसका रूप 'पहिल' ( स्त्रीलि० पहिली ) होता है।

वारह <द्वादश ( इसका जैनमहा० अर्धमा० रूप 'वारस' है; महा० अप० रूप 'वारह' दे० पिशेल § ४४३ )।

वीए <द्वितीये; क्रमात्मक संख्यावाचक विशेषण; महा० में इसके विइअ, वीअ, विइज्ज रूप मिलते हैं; जैनम० अर्धमा० में इसके विइअ, वीअ, विइज्ज रूप मिलते है, अप० वीअ; पिशेल § ४४९।

अट्ठारहेहिँ <अष्टादशभिः; इसके अट्ठार-अट्ठारह दोनों रूप होते है; दे० पिशेल अट्ठारह § ४४३। 'द' के स्थान पर 'र' के लिए दे० पिशेल § २४५। 'एहिँ' (एहि) करण कारक व० व० की विभक्ति है।

जह, तह <यथा, तथा।

तीअं <तृतीयं ( महा० तइअ, अर्धमा० तइय, शौ० तदिअ। अप० तीअ; पिशेल § ४४६ )।

दहपंच <पंचदश। ( प्राकृत-अप० में समास में पूर्वनिपात होता है। दह <दश, इसके महा० माग० में विकल्प से दस-दह रूप पाये जाते है। पिशेल § ४४२ )।

इसकी भाषा भी प्रायः परिनिष्ठित प्राकृत है।

जहा

**जेण विणा ण जिविज्जइ अणुणिज्जइ सो कआवराहो वि।**
**पत्ते वि णअरडाहे भण कस्स ण वल्लहो अग्गी॥ ५५॥**

[ गाहा ]

५५. उदाहरण :—

कोई कलहांतरिता नायक को बुलाने के लिए सखी को भेजते समय कह रही है; 'जिसके विना जिंदा नहीं रहा जा सकता, वह कृतापराध होने पर भी मनाया ही जाता है। बताओ तो सही, ऐसा कौन होगा, जो नगर में आग लगने पर भी आग को नहीं चाहता।

५५ जिविज्जइ—C. जिविज्जै। अणुणिज्जइ—C. अणुणिज्जै। वि- C. 'वि' इति पद न प्राप्यते। पत्ते—D. पत्तो। णअरडाहे—B. °डाहे C. °डाहो। भण—A. सहि। अग्गी—C. अग्गि।

टिप्पणी—जिविज्जइ-अणुणिज्जइ । दोनों कर्मवाच्य वर्त० प्र० पु० ए० व० के रूप हैं। कआवराहो < कृतापराधः। पत्ते ∠ प्राप्ते। णअरडाहे ∠ नगरदाहे।

इसकी भाषा भी परिनिष्ठित प्राकृत है।

सत्तगणा दीहंता जो ण लहू छट्ठ णेह जो विसमे ।
तह गाहे वि अ अद्धे छट्ठं लहुअं विआणेहु ॥५६॥

[ गाहा ]

५६. गाथा के गणनियम का संकेत करते है :—

गाथा में सात दीर्घांत गण ( चतुष्कल गण ) होते है। इनमे छठा गण या तो जगण ( ।ऽ। ) होता है या नगण और लघु ( ।।।। )। इसके विषम गणों ( प्रथम, तृतीय, पंचम, सप्तम गणों ) मे कभी भी जगण न हो। गाथा के द्वितीयार्ध मे छठा गण एकलघु जानना चाहिए।

टिप्पणी—दीहंता<दीर्घांताः ( अ+अं <अं संधि के लिए दे० § ४४ )।

छट्ठ<षष्ठे ( छट्ठ+शून्य, अधिकरण ए० व०; छट्ठ केलिए दे० § ५२ )।

विआणेहु—वि+√आण ( जाण )+हु, आज्ञा म० पु० व० व०।

सव्वाए गाहाए सत्तावण्णाइ होंति मत्ताइँ।
पुव्वद्धंमि अ तीसा सत्ताईसा परद्धंमि ॥५७॥

[ गाहा ]

५७. सभी गाथाओ मे ५७ मात्रा होती है। पूर्वार्ध मे ३० मात्रा होती है, उत्तरार्ध मे २७।

टिप्पणी—सव्वाए, गाहाए· स्त्रीलिंग मे संबंध कारक ए० व० का चिह्न 'ए' है। यह विभक्ति चिह्न करण, अपादान, सम्प्रदान-संबंध तथा अधिकरण चारो के ए० व० मे पाया जाता है, तथा आकारांत, इकारांत, उकारांत तीनो के साथ होता है। दे० पिशेल §३७४, §३८५।

---

५६ ण लहू—A. D. ण लहु ; C. णा लहु। णेह—D. णेण।

५७ मत्तावण्णाइ—C. सत्तावण—D. सत्तावण्णाए। होंति—D. हुंति। मत्ताइ—C. मत्ताई, D. मत्ताए। पुव्वद्धंमि—D. पुव्वद्धम्मि। सत्ताईसा—C. सत्ताइसा। D. सत्तावीसा-। परद्धमि—C. परद्धाए।

सत्तावण्णाइँ—नपुंसक ब० व० रूप। 'सत्तावण्ण' के लिये दे० §५१।

मत्ताइँ—'मत्ताइँ-मत्ताइं'<मात्राः यहाँ लिंग परिवर्तन हो गया है, संस्कृत 'मात्रा' स्त्रीलिंग है, पर यहाँ यह नपुंसक माना गया है।

पुव्वद्धम्मि, परद्धम्मि<पूर्वार्धे, परार्धे ( म्मि<स्मिन् अधिकरण ए० व० )।

तीसा< त्रिंशत् ( पिशेल § ४४५, हेम० (१२८); हि० रा० तीस )।

सत्ताईसा < सप्तविंशति ( पिशेल § ४४५. प्राकृत में सत्तावीसं ( अर्धमा० ), सत्तवीसं ( अर्ध० ) सत्तावीसा ( हेम० ) रूप मिलते है। सत्ताईसा रूप पिशेल ने केवल अपभ्रंश मे माना है तथा इसका उदाहरण प्राकृतपैंगलम् से ही दिया है। टेसिटोरी ने भी 'सत्तावीस' रूप का ही संकेत किया है, दे० § ८०; हि० रा० सत्ताईस।

सत्ताईसा हारा सल्ला जस्संमि तिण्णि रेहाइँ।
सा गाहाणं गाहा आआ तीसक्खरा लच्छी ॥५८॥
[ गाहा ]

५८. जिस गाथा में २७ हार ( गुरु ) ( अर्थात् ५४ मात्रा गुरु की ) तथा तीन रेखाएँ ( लघु ) हो ( इस तरह ५४+३=५७ मात्रा हो ), वह प्रशंसनीय है तथा गाथाओ मे प्रथम गाथा है। इसमे तीस अक्षर होते है तथा यह 'लक्ष्मी' कहलाती है।

टिप्पणी—जस्संमि<यस्यां। पिशेल ने स्त्रीलिंग 'यत्' शब्द के अधिकरण ए० व० के इस रूप का संकेत प्रा० पै० से ही § ४२७ पृ० ३०३ पर किया है। इसका समानांतर रूप केवल अर्धमा० 'जस्संमि' है, जो विवाहप० २६४ मे मिलता है। पिशेल ने प्रा० पै० की ठीक इसी गाथा से इस रूप का संकेत किया है।

तिण्णि< त्रीणि; रेहाइँ< रेखाः- दे० मत्ताइँ § ५७।

गाहाणं <गाथानां ( गाहा+णं सम्प्रदान-संबंध कारक ब० व० प्राकृत चिह्न )

---

५८ सत्ताईस—A. सत्ताइसा। रेहाइँ—A रेहाए, C. रेहेँ, D. रेगाए, K. रेहाई। गाहाण—C. गाहाण। तीसक्खरा—C. तीसक्खरा, D. तीसाक्षराति.। लच्छी—A. D. लछी (=लच्छी), C. मच्छा।

तीसक्खरा ( तीस+अक्खर, ध्यान दीजिये प्राकृत-अप० मे स्वरसंधि मे जहाँ परवर्ती अ के वाद या तो संयुक्ताक्षर हो, या वह स्वयं सानुनासिक हो; वहाँ पुरोवर्ती 'अ' के साथ मिलने पर भी वह 'अ' ही बना रहता है, 'आ' नहीं होता। भाषावैज्ञानिक शैली से हम यह कह सकते है इनमे से एक 'अ' का लोप हो जाता है। इसे हम यों व्यक्त कर सकते हैं :—

( १ ) अ+अं=अं, ( २ ) अ+अऽ=अऽ ( हमने ऽ चिह्न का प्रयोग इसके लिए किया है कि परवर्ती अक्षर संयुक्ताक्षर है )।

तीसक्खराहिँ लच्छी सव्वे वंदंति होइ विक्खाआ।
हासइ एक्कं एक्कं वण्णं ता कुणह णामाइँ ॥५९॥

( गाहा )

५९. तीस अक्षरों वाली लक्ष्मी ( गाथा ) है, इसे सब पूजते है, यह ( छंदो मे ) प्रसिद्ध है। इसमे से जब एक एक गुरु के स्थान पर दो दो लघु होते है—जब एक एक वर्ण ( गुरु ) का ह्रास होता है, तो ( गाथा के ) ( २७ ) नाम करने चाहिए।

भाव यह है, गाथा के २७ भेद होते है, इनमे प्रथम भेद लक्ष्मी मे २७ गुरु तथा ३ लघु होते है। अन्य भेदों मे क्रम से एक एक गुरु कम करने से अन्य २६ भेद होंगे। जैसे दूसरे भेद ऋद्धि में २६ गुरु तथा ५ लघु होंगे, तीसरे भेद वुद्धि मे २५ गुरु तथा ७ लघु होंगे। इसी क्रम से सत्ताईसवे भेद मे १ गुरु ५५ लघु होंगे।

टिप्पणी—हासइ ∠ ह्रसति।

लच्छी रिद्धी वुद्धी लज्जा विज्जा खमा अ देहीआ।
गोरी धाई चुण्णा छाआ कंती महामाई ॥६०॥

( लच्छी )

---

५९. तीसक्खराहि—A तीसक्खराहिँ, C. तीसखराहि ( = तीसख्खराहि ); D. तीसण्वराहि। सव्वे—A. सेव्वे। वदंति—A.B. वदति। विक्खाआ—A C. विख्खाआ, D. विण्वाआ। एक्कं एक्कं—D. एक एक। वण्णं—K. वक. णामाइं—C. णामाइं. D. णामाइ.

६०. लच्छी—C. प्रतौ न प्राप्यते, अपि तु आदो 'जरा' इति पदं वर्तते, A. लच्मी। रिद्धी—A.B C.D. ऋद्धी। खमाअ—C खमआ। धाई—A.C.

किती सिद्धी माणी रामा गाहिणि विसा अ वासीआ ।
सोहा हरिणी चक्की सारसि कुररी सिही अ हंसीआ ॥६१॥
( उग्गाहा )

६०-६१. गाथा के सत्ताईस भेदों के नाम—

लक्ष्मी, ऋद्धि, बुद्धि, लज्जा, विद्या, क्षमा, देवी, गौरी, धात्री, चूर्णा, छाया, कांति, महामाया, कीर्ति, सिद्धि, मानिनी, रामा, गाहिनी, विश्वा, वासिता, शोभा, हरिणी, चक्री, सारसी, कुररी, सिही, हंसिका ।

टिप्पणी—लच्छी<लक्ष्मी ( क्ष्म<च्छ, प्रा० प्र० ३-२९ ) । रिद्धी <ऋद्धिः (पिशेल § ५७) । देही<देवी. यहाँ 'देई' में 'प्राणध्वनि' (ह) का आगम पाया जाता है । धाई<धातृ, माई<मातृ ।

पढमं वी हंसपअं बीए सीहस्स विक्कमं जाआ ।
तीए गअवरलुलिअं अहिवरलुलिअं चउत्थए गाहा ॥६२॥
( गाहा )

६२. गाथा पढ़ने के ढंग का संकेत करते है—

प्रथम चरण मे हंस की गति की तरह मंथर गति से पढ़े, द्वितीय चरण मे सिंह के विक्रम की तरह पढ़े, तृतीय चरण मे हाथी की गति की तरह, तथा चतुर्थ चरण मे सर्प की गति की तरह पढ़े ।

टिप्पणी—चउत्थए<चतुर्थके ( क्रमात्मक संख्यावाचक विशेषण, पिशेल § ४४९. 'चउत्थ' ( अर्धमा०, जैनम०, अप० ), चोत्थ (महा०),

---

राई । छाआ—C दाया । कंती—C. कित्ति, D कति । महामाई—A.C. महामाईआ. D. महामाई । ६०—C. ६३.

६१. कित्ती—B. कित्ति, C कित्ता, D. कीत्ति । माणी—B माणिणी, C. पाणी, D माणिणि । गाहिणी—A.C. गाहिणी, D. गाहेणि । विसाअ—D. विस्स. A. वीसा. B. विण्णा । सारसि—C सारसी । सिहीअ—C सीहा, D प्रतो न प्राप्यते ( तत्र 'कुररी अ हसीआ' इति पाठः ) । ६१—C. ६४ ।

६२. वी—C. विअ K. वी । सीहस्स–B सिंह, C.D. K. सिंहस्स । हंसपअं–D. हमपदं । जाआ–D. याआ । गअवरलुलिअं–D. गअवरलुलिअ । अहिवरलुलिअ—अहिलुलिअ । चउत्थए—B. चउत्था ।

चउत्थ ( शौर, मा०–मृच्छकटिक ), चउत्थ ( ढक्की; मृच्छकटिक ) चदुट्ठ ( शौर०, शाकुंतल ) चउत्थ + ए. अधिकरण ए० व० हि० चौथा रा० चौथो ( उ० चो' तो ).

एक्के जे कुलमंती वे णाअक्केहिँ होइ संगहिणी ।
णाअकहीणा रंडा वेसा बहुणाअका होइ ॥ ६३ ॥

[ गाहा ]

६३ गाथा के संबंध मे जगण के प्रयोग का संकेत करते है ।

एक जगण होने पर गाथा कुलवती ( पतिव्रता नारी के समान श्लाघ्य ) होती है । दो नायकों ( जगणो ) के होने पर वह स्वयं-गृहीता ( पुनर्भू ) होती है । नायक ( जगग ) के न होने पर गाथा रंडा के समान बुरी होती है तथा अनेक नायक ( जगण ) वाली गाथा वेश्या होती है ।

इसमे इस बात का संकेत किया गया है कि गाथा में केवल एक ही जगण ( ।S। ) का प्रयोग करना चाहिए ।

टिप्पणी—कुलमंती < कुल + मंत + ई । मंत ∠ सं० वत्-मत् ।

णाअक्केहिँ < *नायकैः ( नायकाभ्यां ) । हिँ; करण व० व०, छंद की सुविधा के कारण अवहट्ठ मे 'क' का द्वित्व हो गया है । प्राकृत मे इसका रूप 'णाअएहिँ' होगा । यह अवहट्ठ रूप प्राकृत से विकसित न होकर सीधे संस्कृत रूप का अवहट्ठ संस्करण है, जिसमें प्राकृत-अप० विभक्ति लगाई गई है ।

वेसा < वेश्या ।

तेरह लहुआ विप्पी एआईसेहिँ खत्तिणी भणिआ ।
सत्ताईसा वेसी सेसा सा सुद्दिणी होइ ॥ ६४ ॥

[ गाहा ]

६३ एक्के—D. एके । कुलमंती—A. D. कुलवती, C. कुलमत्ता । णाअक्केहिँ—C. एक्केहि, A. D. °हिं, K. °हि । णाअकहीणा—A. C. णाअक्क° । बहुणाअका—D. °णायका । होइ—B. होई । ६३-C.-६७ ।

६४ विप्पी—B. विप्पा । एआईसेहिँ—A. एआईसेहिं । C. प्रतौ एतच्छंदो न प्राप्यते ।

६४ अब लघुसंख्या के भेद से गाथा की जाति बताते हैं।

तेरह लघु अक्षर होने पर गाथा ब्राह्मणी होती है, इक्कीस लघु होने पर क्षत्रिया, सत्ताईस लघु होने पर वैश्या होती है, तथा शेष प्रकारों में शूद्रा होती है।

टिप्पणी—तेरह<त्रयोदश § १३।

विप्पी<विप्प+ई। स्त्रीलिंगवाचक 'ई' प्रत्यय, सं० विप्रा।

एआईसेहिँ—एआईस+हिँ (एहिँ)। एआईस<एकविंशति। इसका वैकल्पिक रूप अर्धमा०, जैनमहा० एक्कावीसं, एगवीसा, इगा-यीसं मिलते हैं; एआईस महाराष्ट्री है। हि० इक्कीस, रा० इक्कीस-अक्कीस-इक्की-अक्की का विकास 'एक्कावीसं' से ही हुआ है।

खत्तिणी<खत्ति+णी<*क्षत्रियाणी (क्षत्रिया)। इस 'णी' स्त्रीलिंग वाचक प्रत्यय का विकास संस्कृत 'आनी' (अनुक्, दे० 'इन्द्र-वरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामनुक्; पाणिनि सूत्र') से हुआ है। यही 'णी' हि० 'इन' के रूप में विकसित हुआ है, पंडिताइन, बबुआइन। हि० से इसका 'नी' रूप भी पाया जाता है, मास्टरनी। राज० में हि० वाला 'इन' 'अन' हो जाता है, खातण (बढई की स्त्री), मालण (माली की स्त्री)। राज० में यह प्रायः ईकारांत पुल्लिंग शब्दों के स्त्रीलिंग रूपों में जुड़ता है; अकारांत-ओका-रांत पुल्लिंग शब्दों के स्त्रीलिंग रूपों में 'णी' (हि० 'नी') प्रत्यय ही होता है। बामणी ('बामण' (ब्राह्मण) की स्त्री), बन्याणी (बाण्यो (उ० बाण्यूँ)+णी, बनिये की स्त्री), 'खायतणी' (खायत (कायथ)+णी)।

भणिआ—√भण+अ (इअ) निष्ठा प्रत्यय (भूतकालिक कर्मवाच्य कृदंत<सं० क्त)+आ (स्त्रीलिंगवाचक प्रत्यय<सं० आ)

सत्ताईसा<सप्तविंशति; दे० § ५७।

वेसी<वैश्या (यहाँ स्त्रीलिंगवाचक 'ई' प्रत्यय है)।

सुद्दिणी—सुद्द+इणी (स्त्रीलिंग वाचक 'इणी' प्रत्यय)।

जा पढम तीअ पंचम सत्तम ठाणे ण होइ गुरुमज्झा।
गुव्विणिए गुणरहिआ गाहा दोसं पआसेइ ॥६५॥
[ गाहा ]

---

६५ तीअ—D. तीय। ठाणे C. ठाणे। होइ—D. होति। गुव्विणिए—B

६५. जिस गाथा मे प्रथम, तृतीय, पंचम तथा सप्तम स्थान में निश्चय ही गुरु मध्य गण ( जगण ) हो, वह गाथा गुर्विणी ( गर्भिणी ) कहलाती है, तथा वह गुणरहित होने के कारण दोष को प्रकट करती है।

टिप्पणी—सत्तम<सप्तम; पिशेल § ४४९. हि० सातवाँ-राज० सातवों ( उ० सातवूँ )।

ठाणे <स्थाने; दे० § १४।

गुव्विणि ∠ गुर्विणी ( 'गर्भिणी' )।

पआसेइ ∠ पआस + इ। ( णिजंत तथा संस्कृत चुरादि के विकरण 'य' का विकसित रूप ) + इ ( वर्तमानकाल प्र० पु० ए० व० तिङ् विभक्ति ); सं० प्रकाशयति।

अह विग्गाहा

विग्गाहा पढम दले सत्ताईसाइँ मत्ताइँ।
पच्छिम दले ण तीसा इअ जंपिअ पिंगलेण णाएण ॥६६॥
[ विग्गाहा ]

६६. विगाथा छंद:—

विगाथा के प्रथमार्ध मे २७ मात्रा होती है, उत्तरार्ध मे ३० मात्रा; ऐसा पिंगल नाग ने कहा है।

विगाथा गाथा का उलटा छंद है। गाथा के पूर्वार्ध को उत्तरार्ध तथा उत्तरार्ध को पूर्वार्ध बना देने पर विगाथा छंद होता है। इस प्रकार विगाथा मे १२,१५ : १२,१८ मात्रा होती हैं।

टिप्पणी—सत्ताईसाइँ मत्ताइ ∠ सप्तविंशति * मात्राणि दे० § ५७।

पच्छिम ∠ पश्चिमे। ण ∠ ननु; इसका 'णं' रूप भी मिलता है।

---

गुव्विणिअ, C. गुव्विणिआ, D. K. गुव्विणिए। गुणरहिआ—D. गुणरहिया। पआसेइ—D. पआसेई। ६५—C. ६८।

६६ अह विग्गाहा—B. अथ विग्गाहा, C. गाहा, D. विग्गाहा। विग्गाहा—C. विगाहा। सत्ताईसाइँ—A सत्ताईसाइ, C. सत्ताइसाइ, D. सत्ताईसाइं। मत्ताइँ—A मत्ताइ, C. मत्ताइ, D. मत्ताई। पच्छिम—C. पच्छिम ( = पच्छिम ) D. पच्छि। इअ—A इम B ईएम। जंपिअ—C. जंपिअ। णाएण—णाएन, D. णागेण.

इअ < इति, जंपिअ √ जंप + इअ ( निष्ठा ) ( जल्पितं ) ।

पिंगलेण णाएण—'एण' प्राकृत-अप० में करण ए० व० का चिह्न है, इसका विकास संस्कृत 'एन' ( देवेन, रामेण ) से हुआ है. दे० पिशेल § ३६३ ।

जहा,

**परिहर माणिणि माणं पेक्खहि कुसुमाइँ णीवस्स ।**

**तुम्ह कए खरहिअओ गेण्हइ गुडिआधणुं अ किर कामो ॥६७॥**

[ विग्गाहा ]

६७. विगाथा का उदाहरण—

कोई नायक या सखी ईर्ष्यामानकषायिता नायिका से कह रही है । 'हे मानिनि मान को छोडो, ( कामोद्दीपन करने वाले ) कदम्ब के फूलों को तो देखो । ( ये फूल क्या है ) मानों कठोर हृदय कामदेव ने तुम्हारे लिए गुटिकाधनुष ( गुलेल ) को धारण कर लिया है ।

पेक्खहि < प्रेक्षस्व, √ पेक्ख + हि ( आज्ञा० म० पु० ए० व० तिङ् विभक्ति ) ।

कुसुमाइँ—नपुंसक बहुवचन । णीवस्स, 'स्स' संबंध ए० व० ।

तुम्ह < तव । ( संबंध० ए० व० रूप । दे० पिशेल § ४२०-४२१ । पृ० २९७ । प्राकृतपैंगलं में इसके 'तुह' ( १.१५७ ) तथा तुज्झे ( २.४ ) ( 'तुज्झ' को 'जुज्झे की तुक पर' तुज्झे बना दिया है ) रूप भी मिलते हैं । प्राकृत में इसके कई वैकल्पिक रूप मिलते है, मुख्य रूप ये हैं :— तुह, तुहँ, तुज्झ, तुज्झं, तुम्हँ, तुम्म, तु, ते, दे ( महा० ), तव, ते तुब्भं, तुहं, तुमं, ( अर्धमागधी ), तुह, तुम्ह, तुज्झ, तव, तुज्झं ( जैनमहा० ), तुह ( शौर० ); तउ, तुज्झु ( हेम० ), तुज्झह ( विक्रमोर्वशीय ), तुह ( हेम० ) ( अपभ्रंश ) ।

कए < कृते. इसी से 'हिन्दी' में सम्प्रदान कारक के परसर्ग-युगल

---

६७ पेक्खहि—B पेक्खहिँ, C. पेक्खह, D. पेच्छहि । कुसुमाइँ—A.B.C. कुसुमाइ, D. कुसुमाइ । णीवस्स—B. णिवस्स, C. णाअस्स । तुम्ह—A तुम्ह । °खरहिअओ—C. खर खरहिअओ । गेण्हइ—C. गेण्हइ, D. गिण्हइ । गुडिआ°—B गुडिआ°, C. गुडिआधणु । किर—D. किर । ६७—C. ७० ।

'के लिए' के प्रथम अंश 'के' का विकास हुआ है, 'कृते > कए > के. ( 'लिए' वाले अंश का संबंध सं० 'लग्ने' ( प्रा० लग्गे ) से जोड़ा जाता है ) इसी सं० 'कृते' के प्रातिपदिक रूप 'कृत' से संबंधबोधक हिंदी पदसर्ग 'का' का विकास हुआ है. कृत > कअ < का.

खरहिअओ—°हृदयकः < हिअओ.

गेण्हइ < गृह्णाति. ( √गेण्ह + इ. वर्तमान. प्र० पु० ए० व० )

गुडिआधणुं < गुटिकाधनु', म० भा० आ० में आकर संस्कृत हलंत शब्द प्रायः अजंत हो गये हैं। सं० धनुष् यहाँ 'धणु' होकर उकारांत शब्दों की तरह सुप् विभक्ति का प्रयोग करता है।

किर < किल. ( उत्प्रेक्षावाचक शब्द ) 'दे० वेलि क्रिसन रुकमणी की' भूमिका ।

अह उग्गाहा,

पुव्वद्धे उत्तद्धे मत्ता तीसंति सुहअ संभणिआ ।
सो उग्गाहो वुत्तो पिंगल कइ दिट्ठ सट्ठि मत्तंगो ॥६८॥
( उग्गाहा )

६८ उद्गाथा छंदः—

हे सुभग, जिस छंद में पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध दोनो मे तीस मात्रा कही गई है, वह उद्गाथा छंद है; पिंगल कवि ने इसे देखा है तथा वह ६० मात्रा का छंद है।

संस्कृत छन्द.शास्त्री इसे गीति छंद कहते हैं। जहाँ १२, १८ : १२, १८ मात्रा पाई जाती है।

आर्यापूर्वार्धसमं द्वितीयमपि यत्र भवति हंसगते ।
छंदोविदस्तदानीं गीतिंताममृतवाणि भाषंते ॥

टिप्पणी—उत्तद्धे. दे० § ५२। मत्ता ∠ मात्राः ( यहाँ यह स्त्रीलिंग ब० व० रूप है)।

तीसंति < त्रिंशत् + इति ।

सो उग्गाहो वुत्तो. अपभ्रंश में लिंग मे कभी कभी व्यत्यय देखा

---

६८. तीसंति–A. तिसत्ति, C. तिसन्ति, D. तीसत्ति। सुहअ–D. सुभअ। सो–A. सौ। उग्गाहो वुत्तो–C. उग्गाहा वुत्तो, D. उग्गाहो वुत्त। दिट्ठ–C. दिट्ठ। सट्ठि–C. सट्ठि। मत्तंगो–A. मत्तांगो.

जाता है। संस्कृत तथा प्राकृत का लिंग अपभ्रंश में कभी कभी परिवर्तित हो जाता है। इसका संकेत हेमचंद्र ने भी किया है—'लिंगमतंत्रं ८·४ ५४५. अपभ्रंशे लिंगमतंत्रं व्यभिचारिप्रायो भवति। यहाँ संस्कृत स्त्रीलिंग 'उद्गाथा' तथा नपुंसक 'वृत्तं' दोनों का पुल्लिंग हो गया है, अतः परोक्षसूचक सार्वनामिक विशेषण भी पुल्लिंग में प्रयुक्त हुआ है।

मत्तंगा < मात्रांगा ( संधि के लिए दे० § ४४ ( पढमंक ) ।

जहा,

**सोऊण जस्स णामं अंसू णअणाइँ सुमुहि रुंधंति।**
**भण वीर चेइवइणो पेक्खामि मुहं कहं जहिच्छं से ॥६८॥**

[ उग्गाहा ]

६९ उद्गाथा का उदाहरण :—

चेदिपति के प्रति अनुरक्त कोई नायिका सखी से कह रही है :— 'हे सुमुखि, जिसके नाम को सुनकर ही आँसू मेरी आँखों को रोक देते हैं, बता तो सही, उस चेदिपति के मुख को मैं इच्छानुसार कैसे देखूँगी।'

टिप्पणी—सोऊण < श्रुत्वा। पिशेल ने पूर्वकालिक प्रत्यय ( एब्सोल्युटिव ) 'ऊण' -तूण की व्युत्पत्ति सं०* त्वान से मानी है; दे० § ५८६। √सुण धातु के दुर्बल रूप √सो से इसका विकास मानना होगा। वैसे √सुण धातु से 'सुणिऊण' रूप भी बनता है, जिसका प्राकृत अप० में अधिक प्रचार है ( दे० हेम० ८-३-१५७ )। इस प्रत्यय के अन्य रूप तु० मोत्तूण ( मुक्त्वा ), मरिऊण ( मृत्वा ), कादूण-काऊण ( कृत्वा ), घेत्तूण -घेऊण ( गृहीत्वा )।

णामं < नाम, संस्कृत हलंत शब्द म० भा० आ० में अजंत हो गये हैं; णाम + अं कर्म ए० व०।

---

६८ सोऊण—B. C. सोउण। जस्स—B. जस्सहि। णअणाइँ—A. B. णअणाइ, C. ( ण ) अणाइ, D. णअणाइ, K. णअणाइँ। रुंधंति—A. रुधेइ, C. रुधाई, D. रुद्धति, K. रुधंती। चेइवइणो—B. चइवइहिं, D. चेइपइणो। पेक्खामि—C. K. पेक्खामि, D. पिछामि (= पिछ्छामि)। कहं—B कहिं। जहिच्छं— A. C. जहिछं, B. जहित्थ। से—B. हि। ६८—C. ७२।

अंसू<अश्रूणि। उकारांत नपुंसकलिंग शब्द का कर्ता-कर्म व० ब० चिह्न 'ऊ' ;इसमें निराश्रय अनुनासिक (स्पोंटेनियस नेज़ेलाइजेशन) पाया जाता है; हि० रा० ऑसू।

णअणाइँ<नयनानि। सुमुहि<सुमुखि।

चेइवइणो<चेदिपतेः। इकारांत पुल्लिग शब्दों में प्राकृत में अपादान-सम्प्रदान-संबंध ए० व० में 'णो' विभक्ति चिह्न भी होता है। दे० पिशेल § ३७७, तगारे § ९४।

पेक्खामि√पेक्ख+मि; वर्तमान उ० पु० ए० व०।

से<तस्य।

अह गाहिणी सिहिणी,

**पुव्वद्ध तीस मत्ता, पिंगल पभणेइ मुद्धिणि सुणेहि।**
**उत्तद्धे वत्तीसा, गाहिणि विवरीअ सिंहिणी भणु सच्चं ॥७०॥**

[ गाहिणी ]

७०. गाहिनी तथा सिहिनी छंद—

पिंगल कहते हैं, हे मुग्धे, सुनो, जहाँ पूर्वार्ध में तीस मात्रा तथा उत्तरार्ध में वत्तीस मात्रा हो, वहाँ गाहिनी छंद होता है, इसके उलटे छंद को सिहिनी कहना चाहिए।

टिप्पणी—सुणेहि—√सुण+हि, आज्ञा म० पु० ए० व० वैकल्पिक रूप सुणहि।

पुव्वद्ध—पुव्वद्ध+शून्य, अधिकरण ए० व० विभक्ति।

पभणेइ—√पभण+इ वर्तमान। प्र० पु० ए० व० वैकल्पिक रूप पभणइ।

भणु—√भण+उ आज्ञा म० पु० ए० व० अपभ्रंश तिङ् विभक्ति।

गाहिणी जहा,

**मुंचहि सुंदरि पाअं अप्पहि हसिऊण सुमुहि खग्गं मे।**
**कप्पिअ मेच्छशरीरं पेच्छइ वअणाइँ तुम्ह धुअ हम्मीरो ॥७१॥**

[ गाहिणी ]

---

७०. पिंगल—B. पिंगलो। तीस– C. तिस। पभणेइ– B. भणेइ, C. भणेइ। मुद्धिणि– C. मुद्दिणि, D. मुद्धिणी। सुणेहि—D. सुणिहो। भणु—A. भण, C. D. K. भणु। सच्च– C.सच्च। ७०–C. ७३

७१. मुंचहि—C. मुचसि। हसिऊण—A. B. हसिऊणे, C. हसिउण।

७१. गाहिनी का उदाहरण :—

रणयात्रा के लिए उद्यत हम्मीर अपनी पत्नी से कह रहा है :— 'हे सुंदरि, पाँव छोड दो; हे सुमुखि, हँसकर मेरे लिये ( मुझे ) खड्ग दो। म्लेच्छों के शरीर को काटकर हम्मीर निःसंदेह तुम्हारे मुख के दर्शन करेगा।'

टिप्पणी—मुंचहि (√मुंच + हि ), अप्पहि ( √अप्प + हि ) दोनो आज्ञा म० पु० ए० व० के रूप है।

पाअं—पाअ + अं कर्म ए० व०।

हसिऊण ∠*हसित्वान ( हसित्वा ) 'ऊण' के लिये दे० § ६९।

कप्पिअ—कप्प + इअ ( पूर्वकालिक प्रत्यय )।

पेच्छइ√पेच्छ + इ; वर्तमान प्र० पु० ए० व०।

वअणाइ <वदनानि; नपुं० कर्म ब० व० ( इ-इँ० नपुं० कर्ता-कर्म ब० व० )।

तुम्ह <तव 'तुम्हारे' ( मुँह को ) दे० § ६७।

सिहिणी जहा,

**वरिसइ कणअह विट्ठिं तप्पइ भुअणे दिआणिसं जग्गंतो।**
**णीसंक साहसंको णिंदइ इंदं अ सूरविंबं अ ॥७२॥**

[ सिंहिणी ]

७२. सिंहिनी का उदाहरण :—

कवि साहसांक ( संभवतः नवसाहसांक मुंज ) की स्तुति कर रहा है :—

---

खग्गं—C. खग्गा। मेच्छसरीरं–B. C. D. मेछ° ( = मेछ्छ° )। पेच्छइ—A. पेक्खइ, B. पेक्खाइ, C. पेछइ ( = पेछ्छई )। वअणाइँ—B. वअणाइ, C. ( वअ ) णा ( इ ), D वअणाणि, K. वअणाइ। तुम्ह—A. तुहइ B. C. N. तुम्ह, D. तुम्म, K. तुमह। हम्मीरो—A. हम्मेरो. ७१–C. ७४.

७२ C. सींघीणी, D. अथ सिहिणी। C. प्रतौ 'वरिसइ कणअह विट्ठिं' इति पद्य न प्राप्यते। कणअह—D. कणयह। विट्ठिं—B. वृट्ठी। भुअणे—A. भुअणो, B. भुअणेहि। दिआणिसं—B. D. दिवाणिस। णिंदई—B. णिदेइ, D. णिंदई। अ—अ— D. K. च ( उभयत्र ), ७२—A. B. C. K. ७२।

यह साहसांक निःशंक होकर इन्द्र तथा सूर्यविंव दोनो की निंदा कर रहा है ( दोनों को अपनी वर्षणशीलता तथा तेजस्विता से ध्वस्त कर रहा है )। ( इन्द्र केवल पानो बरसाता है, किंतु ) साहसांक सोने की वृष्टि करता है, ( सूर्य केवल दिन मे ही तपता है, किन्तु ) यह दिनरात जाग्रत रहकर समस्त भुवन मे तपता रहता है।

टिप्पणी—वरिसइ <वर्षति ( √'वर्ष्' मे रेफ के बाद 'इ' का आगम होने से प्रा० अप० धातु √वरिस है। √वरिस + इ वर्तमान प्र० पु० ए० व० )।

कणअह <कनकस्य; 'ह' अपभ्रंश में संबंध कारक ए० व० का चिह्न है; दे० पिशेल § ३६६। पिशेल ने प्राकृतपैंगलं के कणअह के अतिरिक्त चंडालह, कव्वह, फणिंदह, कंठह, पअह रूपों का संकेत किया है· साथ दे० तगारे § ८३-८३ अ।

विट्ठि <वृष्टि। तप्पइ √तप्प + इ <तपति वर्तमान प्र० पु० ए० व० 'प' का द्वित्व।

भुअणे <भुवने, अधिकरण कारक ए० व०।

जग्गन्तो √जग्ग + अंतो, सं० *अंत ( शतृ ), वर्तमानकालिक कृदंत प्रत्यय।

णिंदइ—√णिंद + इ वर्तमान प्र० पु० ए० व०।

इंदं <इंद्रं ( रेफ का लोप )। सूर° <सूर्य ('य' का लोप)।

अह खंधआ ( अथ स्कंधकं ),

**चउमत्ता अट्ठगणा पुव्वद्धे उत्तरद्ध होइ समरूआ।**
**सा खंधआ विआणहु पिंगल पभणेइ मुद्धि बहुसंभेआ ॥७३॥**

( खंधआ )

७३. स्कंधक छंदः—

हे मुग्धे, जहाँ पूर्वार्ध मे चतुर्मात्रिक आठ गण हों तथा उत्तरार्ध मे

---

७३. B.D.K. अथ स्कंधकं। चउ°-A. चो°। अट्ठ°-C. °अट्ठ। उत्तरद्ध-A. उत्तद्ध, C. उत्तद्धे। होइ-A. वि होंति, B. वि अ, D. हो। समरूआ-A. समरूआं, B. समरूवा। सा-B. C. D. सो। पभणेइ-B.C. भणेइ। मुद्धि-B. मुद्धिणि। संभेआ-P. संभेदा। ७३—C. ७५।

भी समरूप ( उतने ही ) गण हो, उसे वहुत भेद वाला स्कंधक छंद समझना चाहिए; ऐसा पिंगल कहते हैं ।

टिप्पणी—उत्तरद्ध < उत्तरार्धे ( उत्तरद्ध+शून्य. अधिकरण ए० व० विभक्ति ) ।

सा खंधग्रा—अपभ्रंश वाला लिंगव्यत्यय यहाँ भी देखा जा सकता है । दे० § ६८ ।

विश्राणहु—इसका वैकल्पिक रूप 'विआणेहु' भी प्रा० पैं० में मिलता है ।

जहा,

जं जं आणेइ गिरिं रइरहचक्कपरिघट्टणसहं हणुश्रा ।
तं तं लीलाइ णलो वामकरत्थंहिअं रएइ समुद्दे ॥७४॥

[ स्कंधक ]

७४, उदाहरण—

हनुमान् सूर्य के रथचक्र के घर्षण को सहनेवाले ( अर्थात् अत्यधिक उत्तुङ्ग ) जिस जिस पर्वत को लाते हैं, नल उसी उसी पर्वत को लीला से बायें हाथ मे थाम कर समुद्र मे ( सेतु के रूप मे ) विरचित कर देता है ।

यह सेतुबन्ध महाकाव्य के अष्टम आश्वासक का ४३ वॉ पद्य है । काव्यमाला के संस्करण मे वहॉ इसका पाठ °चक्कपरिमट्ठसिहरं हणुआ ( °चक्रपरिमृष्टशिखरं हनुमान् ) तथा वामकरुत्थंबिअं ( वामकरोत्तंभितं ) है ।

टिप्पणी—श्राणेइ ∠ आनयति ।

हणुश्रा—इसका वैकल्पिक रूप 'हणुमा' सेतुवन्ध ( काव्यमाला ) मे तथा प्रा० पैं० की अन्य प्रतियो मे भी मिलता है । सं० 'हनुमत्' के हलंत प्रातिपदिक का अजंत प्रतिपादिक करते समय अंत मे स्वर को दीर्घ वना दिया गया है ।

---

७४. श्राणेइ–C. श्रानेइ । रइरह°–B. रइरथ°, C. रविरह° । °परिघट्टण°–A. परिपट्टण°, B. °परिग्घसण°, C. परिहठ्ठण°, K. °परिहट्टण° । लीलाइ–C. लालाइ । णलो–D. नलो । वामकरुत्थंहिश्रं–C. कामकरुसलिलश्रं, D. चामकरुत्थभिश्र, K. वामकरत्थभिश्रं । ७४-C. प्रतौ छंदःसख्या न दत्ता ।

यह साहसांक निःशंक होकर इन्द्र तथा सूर्यबिंब दोनों की निंदा कर रहा है ( दोनों को अपनी वर्षणशीलता तथा तेजस्विता से ध्वस्त कर रहा है )। ( इन्द्र केवल पानी बरसाता है, किंतु ) साहसांक सोने की वृष्टि करता है, ( सूर्य केवल दिन में ही तपता है, किन्तु ) यह दिनरात जाग्रत रहकर समस्त भुवन मे तपता रहता है।

टिप्पणी—वरिसइ < वर्षति ( √'वर्ष्' मे रेफ के बाद 'इ' का आगम होने से प्रा० अप० धातु √वरिस है। √वरिस + इ वर्तमान प्र० पु० ए० व० )।

कणअह < कनकस्य; 'ह' अपभ्रंश में संबंध कारक ए० व० का चिह्न है; दे० पिशेल § ३६६। पिशेल ने प्राकृतपैंगलं के कणअह के अतिरिक्त चंडालह, कव्वह, फणिंदह, कंठह, पअह रूपों का संकेत किया है, साथ दे० तगारे § ८३-८३ अ।

विट्ठि < वृष्टि। तप्पइ √तप्प + इ < तपति वर्तमान प्र० पु० ए० व० 'प' का द्वित्व।

भुअणे < भुवने, अधिकरण कारक ए० व०।

जग्गन्तो √जग्ग + अंतो, सं० *अंत ( शतृ ), वर्तमानकालिक कृदंत प्रत्यय।

णिंदइ—√णिंद + इ वर्तमान प्र० पु० ए० व०।

इंदं < इंद्रं ( रेफ का लोप )। सूर° < सूर्य ('य' का लोप)।

अह खंधआ ( अथ स्कंधकं ),

**चउमत्ता अट्ठगणा पुव्वद्धे उत्तरद्ध होइ समरूआ।**
**सा खंधआ विआणहु पिंगल पभणेइ मुद्धि बहुसंभेआ ॥७३॥**

( खंधआ )

७३. स्कंधक छंदः—

हे मुग्धे, जहाँ पूर्वार्ध मे चतुर्मात्रिक आठ गण हो तथा उत्तरार्ध मे

---

७३. B.D.K. अथ स्कधक। चउ°–A. चौ°। अट्ठ°–C. °अठ। उत्तरद्ध–A. उत्तद्ध, C. उत्तद्धे। होइ–A. वि होति, B वि अ, D. हो। समरूआ–A. समरूआं, B. समरूवा। सा–B. C. D. सो। पभणेइ–B.C. भणेइ। मुद्धि–B. मुद्धिणि। सभेआ–B. सभेदा। ७३—C. ७५।

भी समरूप ( उतने ही ) गण हों, उसे बहुत भेद वाला स्कंधक छंद समझना चाहिए; ऐसा पिंगल कहते है।

टिप्पणी—उत्तरद्ध < उत्तरार्धे ( उत्तरद्ध+शून्य. अधिकरण ए० व० विभक्ति )।

सा खंधश्रा—अपभ्रंश वाला लिंगव्यत्यय यहाँ भी देखा जा सकता है। दे० § ६८।

विश्राणहु—इसका वैकल्पिक रूप 'विआणेहु' भी प्रा० पैं० मे मिलता है।

जहा,

जं जं आणेइ गिरिं रइरहचक्कपरिघट्टणसहं हणुश्रा।
तं तं लीलाइ णलो वामकरत्थंहिअं रएइ समुद्दे ॥७४॥
[ स्कंधक ]

७४. उदाहरण—

हनुमान् सूर्य के रथचक्र के घर्षण को सहनेवाले ( अर्थात् अत्यधिक उत्तुङ्ग ) जिस जिस पर्वत को लाते है, नल उसी उसी पर्वत को लीला से बाये हाथ में थाम कर समुद्र मे ( सेतु के रूप मे ) विरचित कर देता है।

यह सेतुबन्ध महाकाव्य के अष्टम आश्वासक का ४३ वाँ पद्य है। काव्यमाला के संस्करण मे वहाँ इसका पाठ °चक्कपरिमट्ठसिहरं हणुआ ( °चक्रपरिमृष्टशिखरं हनुमान् ) तथा वामकरुत्थंविअं ( वामकरोत्तंभितं ) है।

टिप्पणी—श्राणेइ ∠ आनयति।

हणुश्रा—इसका वैकल्पिक रूप 'हणुमा' सेतुबन्ध ( काव्यमाला ) में तथा प्रा० पैं० की अन्य प्रतियो मे भी मिलता है। सं० 'हनुमत्' के हलंत प्रातिपदिक का अजंत प्रतिपादिक करते समय अंत मे स्वर को दीर्घ वना दिया गया है।

---

७४. श्राणेइ–C. श्रानेइ। रइरह°–B. रइरथ°, C. रविरह°। °परिघट्टण°–A. परिघट्टण°, B. °परिग्घसण°, C. परिहट्ठण°, K. °परिहट्टण°। लीलाइ–C. लालाइ। णलो–D नलो। वामकरुत्थंहिश्रं–C. कामकरुसल्लिश्रं, D. चामकरुत्थभिश्रं; K. वामकरत्थभिश्र। ७४-C. प्रतौ छंदःसंख्या न दत्ता।

लीलाइ—'इ' प्राकृत में आकारांत स्त्रीलिंग शब्दों में करण ए० व० की विभक्ति है। इसका विकास सं० 'या' ( रमया ) से हुआ है; दे० पिशेल § ३७४-३७५।

रएइ <रचयति ( √रअ+इ+इ ) प्रथम 'इ' संस्कृत चुरादि गण के विकरण '(अ) य' का विकसित रूप है। द्वितीय 'इ' प्राकृत के वर्तमान प्र० पु० ए० व० का तिङ् विभक्ति चिह्न है।

णंदउ भद्दउ सेस सरंग, शिव बंभ वारण वरुण।
णीलु मअण तालंक सेहरु, सरु गअणु सरहु विमइ ॥
खीर णअरु णरु णिद्ध णेहलु ॥
मअगलु भोअलु सुद्ध सरि, कुंभ कलस ससि जाण।
सरहसेससससहर मुणहु सत्ताइस खंधाण ॥७५॥[1]

[ राजसेना[2] ]

७५. स्कंधक के सत्ताइस भेद होते है :—नंद, भद्र, शेष, सारंग, शिव, ब्रह्मा, वारण, वरुण, नील, मदनताटंक, शेखर, शर, गगन, शरभ, विमति, क्षीर, नगर, नर, स्निग्ध, स्नेह, मदकल, भूपाल, शुद्ध, सरित, कुंभ, कलस, ससि। हे प्राकृतकवि ( शरभशेषशशधर ), इसके इतने भेद समझो।

निर्णयसागर प्रति मे स्कंधक के अट्ठाइस भेद माने है, जो लक्ष्मीनाथ की टीका के अनुसार है। कुछ अन्य टीकाकारो ने भी स्कन्धक के २८ भेद माने है जो ठीक नही। वे मदनताटंक को एक भेद न मानकर दो भेद मानते है। विश्वनाथ ने इसका खण्डन किया है। इस पद्य के अन्तिम चरण का 'सरभसेससससहर' पद समस्तपद है, इसकी व्याख्या टीकाकारो ने 'शरभशेषशशधराः प्राकृतकवयः' की है तथा इसे संबोधन माना है। इसी आधार पर हिन्दी मे इसकी व्याख्या 'प्राकृतकवि' की गई है।

---

७५. D. प्रतौ–रड्डु छंदः। णंदउ–B.C.D णद। सरंग–N. सारंग। णिद्ध–N. सिद्ध। भोअलु—A. C लोलउ, P[2]. भूअलु, D N. भोलउ, K. भोअलु। सत्ताइस–B. C. D. N. अट्ठाइस, K. सत्ताइस। ( C. प्रतौ छंदःसंख्या न दत्ता। )

चउ लहु कत्थवि पसर जहिँ सो सहि णंदउ जाण।
गुरु टुट्टइ वि बि लहु वढइ तं तं णाम विआण ॥७६॥
[ दोहा ]

७६. उक्त २७ स्कंधक भेदो में प्रथम भेद ( नंद ) का संकेत करते है।

'हे सखि, जहाँ कही भी चार लघु आयँ, उसे नंद नामक स्कंधक समझो। एक एक गुरु टूटता रहे तथा दो दो लघु बढ़ते रहे तो स्कंधक के उन उन नामो ( अन्य भेदो ) को समझो।'

इस तरह नंद स्कंधक मे ३० गुरु तथा ४ लघु होंगे।

टिप्पणी—कत्थवि<कुत्रापि।

पसर. √पसर+०( वर्तमान कालिक रूप ); वर्तमान कालिक क्रिया मे कभी कभी अवहट्ट मे केवल धातु रूप ( स्टेम ) का ही प्रयोग पाया जाता है।

जहिँ<यस्मिन् ( यत्र )।

जाण, विआण. √जाण+०, √विआण+०. आज्ञा. म० पु० ए० व०।

टुट्टइ—टुट्ट ( < त्रुट् ) + इ; वर्तमान; प्र० पु० ए० व०; हि० टूटना, रा० टूटबो.

वढइ. √वढ+इ. ( सं० वर्धते ). वर्त० प्र० पु० ए० व०, हि० बढना. राज० वढ़बो.

जहा,

चंदा कुंदा कासा, हारा हीरा तिलोअणा केलासा।
जेत्ता जेत्ता सेत्ता तेत्ता कासीस जिण्णिआ ते कित्ती ॥७७॥
[ नन्द—स्कंधक ].
( इति गाथाप्रकरणम्। )

---

७६. चउ°–B. C. अट्ठ वि लहुआ। जहिँ–C. जँहि, D. जहि। जाण–D. जाण। वढइ–A. वडइ।

७७. D. नदस्कधक. तेत्ता–C. प्रतौ एतन्न प्राप्यते। जिण्णिआ–D. जित्तिआ। ते–A. तो। कित्ती–D. कित्ति। C. गाथाप्रकरणं।

७७. नंद स्कंधक का उदाहरण—

कोई कवि काशीराज की प्रशंसा कर रहा है:—हे काशीश, चंद्रमा, कुंद, काश, हार, हीरा, त्रिलोचन ( शिव ), कैलाश—जितने भी संसार में श्वेत पदार्थ है, उन सबको तुम्हारी कीर्ति ने जीत लिया है।

टिप्पणीः—चंदा ·······केलासा. प्रायः ये सभी शब्द एक वचन मे है, किंतु अंत मे 'आ' देखकर यह भ्रम हो सकता है कि ये बहुवचन मे होंगे। अवहट्ठ में छन्द के लिए किसी भी ह्रस्व स्वर को दीर्घ या दीर्घ स्वर को ह्रस्व बना देना मामूली बात है।

जेत्ता < यावत् ब० व० ( तु० अवधी, जेते, तेते. अवधी के लिए दे० डॉ० सक्सेना § २६४ पृ०, २०८–२०९ 'रघुपति चरण उपासक जेते'—तुलसी ).

तेत्ता < तावत् ब० व०।

जिण्णिआ <. जिण्ण + इआ ( निष्ठा. ब० व० ), सं० जिताः।

कित्ती. ( कित्ती + ई, दे० तगारे § ९७ पृ० १९७; तगारे ने इस बात का संकेत किया है कि प्राकृतपैंगलं मे करण. ए० व० सुप् विभक्ति 'ई' पाई जाती है। मेरी समझ मे हम यहाँ 'कित्ती + ०' रूप मानकर कर्मवाच्य 'जिण्णिआ' के कर्ता ( करण ) मे शून्य विभक्ति माने तो अधिक संगत होगा। इस तरह यह इस तथ्य का एक उदाहरण माना जा सकता है कि करण तथा कर्मवाच्य कर्ता मे भी अवहट्ठ ( प्रा० पैंगल की भाषा ) मे शून्य रूप चल पड़े थे। दूसरे शब्दों मे इसमे भी शुद्ध प्रातिपादिक रूप का प्रयोग चल पड़ा है, जो परवर्ती परसर्ग के प्रयोग के लिए भूमि तैयार कर रहा है।

अह दोहा,

तेरह मत्ता पढम पअ, पुणु एआरह देह।
पुणु तेरह एआरहइ, दोहा लक्खण एह ॥७८॥

[ दोहा ]

---

७८ तेरह—C. तेर। देह—A. देहु, B. देहि। एआरहहिँ—A. एआरह, C. एआरहँहिँ, D. K. एआरहहि। लक्खण—C. लख्खण, D. लष्खणु। एह—A. एहु, B. एहि।

७८. दोहा छंद :—

प्रथम चरण मे तेरह मात्रा, फिर ( द्वितीय चरण मे ) ग्यारह मात्रा दे, फिर ( तीसरे चौथे चरणों मे ) क्रमशः तेरह और ग्यारह मात्रा दे। यह दोहा छंद का लक्षण है।

दोहा विषम मात्रिक छंद है, इसकी मात्राये १३, ११ : १३, ११ है।

टिप्पणी—पढम पअ—दोनों अधिकरण कारक ए० व० के शून्य रूप है, अर्थ 'प्रथम चरण में'।

एआरह<एकादश; दे० पिशेल § ४४३, महाराष्ट्री तथा अप० मे एआरह–ऍग्गारह दो रूप मिलते है। ऍग्गारह रूप प्रा० पै० मे भी मिलता है। अर्धमा० मे इसके ऍक्कारस, इक्कारस रूप मिलते है। टेसिटोरी ने प्रा० प० राज० मे इग्यारह, इग्यार, अग्यार रूपो का संकेत किया है, दे० § ८०; हि० ग्यारह, रा० ग्यारा।

देह√दे+ह आज्ञा० म० पु० एक व० का विभक्ति चिह्न। अपभ्रंश-अवहट्ठ मे आज्ञा म० पु० ए० व० के चिह्न निम्न है :—( १ ) शून्य विभक्ति ( जाण ), ( २ ) ह ( देह ) ( ३ ) उ विभक्ति ( देहु ) ( ४ ) इ विभक्ति ( देहि )।

जहा,

**सुरअरु सुरही परसमणि, णहि वीरेश समाण।**
**ओ वक्कल ओ कठिणतणु, ओ पसु ओ पासाण ॥७८॥**

[ दोहा ]

७९ दोहा छंद का उदाहरण :—

सुरतरु ( कल्पवृक्ष ), सुरभि ( कामधेनु ), स्पर्शमणि ये तीनो वीरेश ( राजा ) के समान नहीं है। यह ( कल्पवृक्ष ) तो लकडी तथा कठोर शरीर का है, वह ( सुरभि ) पशु है, तथा वह ( स्पर्शमणि ) पत्थर है।

टिप्पणी—वक्कल<वल्कल ( 'ल्क' की 'ल' ध्वनि परवर्ती 'क' के कारण 'क' हो गई है, यह परसावर्ण्य का निदर्शन है। ), तु० रा० वाकळो ( भूसा )।

---

७८ णहि—C. नहि। वक्कल—B. वक्कलु। ओ—K. अरु। तणु—D. तण। पासाण—C. पाषाण (=पाखाण)।

इस पद्य की भाषा पुरानी हिंदी का स्पष्ट उदाहरण है तथा इसे मध्यकालीन हिंदी के विशेष समीप माना जाना चाहिए। यदि यहाँ 'ण' के स्थान पर 'न' कर दिया जाय, तो यही पद्य व्रजभाषा का हो सकता है।

भमरु भामरु सरहु सेवाण, मंडूक मक्कडु करहु।
णरु मरालु मअगलु पओहरु, वलु वाणरु तिण्णि कलु ॥
कच्छ मच्छ सद्दूल अहिवरु।
वग्घ बिराडउ सुणह तह, उंदुर सप्पपमाण।
गुरु टुट्टइ बे लहु वढइ, तं तं णाम विआण ॥८०॥
[ रड्डा ]

८०. दोहा छंद के भेदों के नाम :—
भ्रमर, भ्रामर, शरभ, श्येन, मंडूक, मर्कट, करभ, नर, मराल, मदकल, पयोधर, वल, वानर, त्रिकल, कच्छप, मत्स्य, शार्दूल, अहिवर, व्याघ्र, विडाल, शुनक, उंदुर, सर्प—दोहा छंद के ये २३ भेद होते हैं। हर भेद में एक एक गुरु टूटता जाता है, दो दो लघु वढते जाते हैं, इस ढंग से तत्तत् भेद का तत्तत् नाम जानो।

छव्वीसक्खर भमर हो गुरु बाइस लहु चारि।
गुरु टुट्टइ बे लहु वढइ तं तं णाम विआरि ॥८१॥
[ दोहा ]

८१. छव्वीस अक्षर, वाईस गुरु तथा चार लघु ( इस तरह

---

८० D. रड्ड (= रड्डु)। सेवाण—A. सखाण, D. K. सेचाण, N. सेवाण ( तु० श्येनः—स० )। मक्कडु—K. मक्कड। करहु—A. करण. वलु—N. चलु। तिण्णि कलु—N. तिण्णिअलु। कच्छ मच्छ—C. D. कछ मछ (= कछ्छ मछ्छ) K. कछ्छ मछ्छ। उंदुर—N. उंदुरु, D. उदरु। वढइ—A. वलइ, B. C. चढइ, D. K. चलइ, N. वढइ।

८१. D. दोहा। छव्वीसक्खर—B. °खर, C. छव्वीसख्खर, D. छव्वीसप्पस+। लहु—C. लह। वढइ—A.N. वढइ, C.K. चलइ, C. चढइ। विआरि—A. विआरी, D. विआरि।

४४+४=४८ मात्रा ) होने पर भ्रमर दोहा छंद होता है। इसमे से एक एक गुरु टूटे तथा दो लघु बढ़े तो तत्तत् भेद का नाम विचार लो।

टिप्पणी—हो—√हो+० वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० मे शून्य विभक्ति या केवल धातु रूप ( स्टेम ) का प्रयोग ( अर्थ—'होता है' )।

चारि < चत्वारि; इसका संकेत प्राकृतपैगल के तीन पद्यो से जिनमे एक यह भी है, पिशेल ने भी किया है, दे० पिशेल § ४३९ पृ० ३१३। पिशेल ने इसकी व्युत्पत्ति यो मानी है :—चत्वारि—*चात्वारि—*चातारि—*चाआरि—चारि प्रा० प० रा० मे इसमे 'य' का आगम होकर 'च्यारि' रूप पाया जाता है, दे० टेसिटोरी §८० 'च्यारि' ( योगशास्त्र, इंद्रियराज० पचाख्यान); हि० चार, राज० चार-च्यार।

विश्रारि < विचारय ( वि+√आर ( चार )+इ आज्ञा म० पु० ए० व०।

जहा,

जा अद्धंगे पव्वई, सीसे गंगा जासु।
जो देआणं वल्लहो, वंदे पाअं तासु ॥८२॥

[ दोहा—भ्रमर ]

८२. भ्रमर दोहा छन्द का उदाहरण—

जिनके अर्धांग मे पार्वती है तथा सिर पर गंगा है, जो समस्त देवताओ को प्यारे है, मै उनके ( शिव के ) पैरो की वन्दना करता हूँ।

टिप्पणी—जा < यत्। जासु < यस्य। ( दे० पिशेल § ४२७ प्रा० पै० मे 'जसु' रूप भी मिलता है ( दे० प्रा० पै० § १·१११ )। ( यस्य > जस्स > जास-जासु।

देआणं < देवानां, णं-आणं, सम्प्रदान-संबंध कारक ब० व० विभक्ति, दे० § ११।

तासु < तस्य, दे० जासु ( तस्य > तस्स > तास-तासु )।

---

८२. D. अथ भमर दोहा। अद्धगे—A. अद्धङ्गो। जासु—B. यासु। देआणं—A. देआण, B.C.D. देवाणं, K.N. लोआण।

वारह लहुआ विप्पी, तह वाईसेहिं खत्तिणी भणिआ।
बत्तीस होइ वेसी, जा इअरा सुद्दिणी होइ ॥८३॥

[गाहा]

८३. बारह लघु अक्षर वाली दोहा ब्राह्मणी है, वाईस लघु अक्षर वाली क्षत्रिया तथा वत्तीस लघु अक्षर वाली वैश्या है, अन्य दोहा शूद्रा है।

जस्सा पढमहिं तीए, जगणा दीसंति पाअ पाएण।
चंडालह घररहिआ, दोहा दोसं पआसेइ ॥ ८४ ॥

[गाहा]

८४. जिस दोहा के प्रथम तथा तृतीय भाग मे जगण (ISI) दिखाई दे, वह चडाल के घर रही हुई दोहा दोष को प्रकट करती है।

टिप्पणी—जस्सा <यस्साः।

पढमहिँ <प्रथमे अपभ्रंग 'हिँ' अधिकरण कारक ए० व० चिह्न पिशेल § ३६६ ए०।

चंडालह—'ह' सवधकारक ए० व० अपभ्रंश विभक्ति।

घररहिआ—घर+रहिआ; (समस्त पद)। रहिआ—√रह+इअ +आ (भूतकालिक कृदन्त स्त्रीलिंग), हि० 'रहना', रा० 'रहबो'।

छक्कलु चक्कलु तिण्णि कलु एँम परि विसम पअंति।
सम पाअहिँ अंतक्क कलु ठवि दोहा णिब्भंति ॥ ८५ ॥

[दोहा]

---

८३. D. गाहा। बारह—C. तेरह। वाईसेहि—B. वावीसे, C. वाईसेहि, D. वाईसेंहि। वत्तीस—D. वत्तीसा। जा—C. या। सुद्दिणी—A. सा सुद्दिणी, C. सुदिणी।

८४. जस्सा—C. जिस्सा। पढमहि—A.D. पढमे तीए, B. पढमह तीए, C.N. पढमहि˘, K. पढमहि। जगणा—A.B. जगण। दीसंति—B. दिस्सदि। पाएण—B. पायेण। पआसेइ—A. पआसेई, D. पयासेई।

८५ D. दोहा। तिण्णि—D. तिन्नि। एँम—D. इणि। विसम—C. विस। पअंति—A. पलति, B. पतिअं, C. पअन्ति। पाअहिँ—A. B. C.

८५ दोहा गण नियम—

दोहा में षट्कल, चतुष्कल तथा त्रिकल इस रीति से अर्थात् क्रम से विषम ( प्रथम तथा तृतीय ) चरण मे पड़ते है। समपाद ( द्वितीय-चतुर्थ ) मे अंत मे एककल की निर्भ्रांत स्थापना कर दोहा की रचना करे।

टिप्पणी—एम परि—'इस रीति से'।

विसम—अधिकरण कारक ए० व० 'शून्य' विभक्ति।

समपाअहिँ—अधिकरण कारक व० व०; ए० व० व० व० विभक्ति 'हि-हिँ' है।

अंतेक्ककलु—अंते+एक्ककलु। यहाँ संधि हो गई है तथा परवर्ती 'ए' ध्वनि का लोप हो गया।

ठवि<स्थापयित्वा ( *स्थापय्य )∠ठविअ∠ठवि। ( पूर्वकालिक क्रिया प्रत्यय 'इ' )।

णिब्भंति—की सस्कृत व्याख्याकारों ने ( १ ) निर्वहति, ( २ ) इस भाँति—एवं प्रकारेण, ( ३ ) निर्भ्रांतम् तीन तरह की व्याख्या की है। इनमे अंतिम ही ठीक जान पड़ती है। 'णिब्भंति' मे अत मे 'इ' 'पअंति' की तुक मिलाने के लिए जोड़ा गया है।

( अथ रसिका छन्दः )

दिअवरगण धरि जुअल,
पुण विअ तिअलहु पअल,
इम विहि विहु छउ पअणि,
जिम सुहइ सुससि रअणि,
इह रसिअउ मिअणअणि,
एअदह कल गअगमणि ॥ ८६ ॥

[ रसिका ]

---

पाअहि, D. पाईहिँ, K. पाअहिँ। अंतेक्कलु—D. अतिक्कलु। ठवि—A. ठेवि। णिब्भंति—A. इमभति, B. णिव्वत, D. K. णिम्भति, C. णिम्भन्ति।

८६ D. अथ रसिका। धरि—D. धर। इम—B. इअ। C. एम।

८६ रसिका छंद :—

द्विजवर गण ( चतुष्कल गण ) के युगल को धरो, फिर त्रिलघु गण; इस रीति से छः चरणों का विधान करो। हे मृगनयनी, हे गजगमनी, जिस तरह रात में चन्द्रमा सुशोभित होता है, वैसे ही यह एकादश मात्रा का ( रसिका ) छंद है।

टिप्पणी—धरि, यह आज्ञा म० पु० ए० व० का रूप है। √धर + इ। यहाँ अवहट्ठ 'इ' तिङ् विभक्ति पाई जाती है। अपभ्रंश में इस विभक्ति का कोई संकेत नहीं मिलती। पिशेल ने अपभ्रंश में आज्ञा म० पु० ए० व० में केवल 'उ' 'हि' का संकेत किया है, साथ ही सं० प्रा० से चलता हुआ शुद्ध धातु ( स्टेम ) रूप या शून्य तिङ् विभक्ति रूप भी इनके साथ माना जा सकता है ( दे० पिशेल § ४६७ )। 'इ' का संकेत प्रो० भायाणी ने संदेशरासक की भाषा में अवश्य किया है, जहाँ आज्ञा म० पु० ए० व० में '-इ', '–हि', –इहि –अ ( हमारा शून्य ), 'असु' 'अह' इन अनेक चिह्नों का संकेत किया गया है। ( दे० संदेशरासक भूमिका § ६३ )। इस 'इ' का विकास परिनिष्ठित अपभ्रंश में न होकर परिनिष्ठित अप० के 'हि' से देशी भाषा में चल पड़ा होगा। यही कथ्य रूप संदेशरासक में तथा यहाँ प्रा० पैं० में मिलता है। ( 'हि'>'इ' ) यह रूप प्राणता ( एस्पिरेशन ) का लोप करने पर निष्पन्न होगा।

पअल<प्रकटाः—सं० 'ट' कई स्थानों पर म० भा० आ० में 'ल' हो गया है। यह प्रक्रिया ट>ड>ल ( ळ् ) के क्रम से है। इसी 'ट' का स्वर मध्यम होने पर हि० रा० में 'ड़' के रूप में विकास पाया जाता है।

छउ<पट्, 'उ' कर्ता कारक का चिह्न है।

पअणि<पदानि, म० भा० आ० में नपुंसक कर्ता-कर्म ब० व० विभक्ति 'आइँ' है, 'आणि' रूप अर्धतत्सम है। इससे 'पआणि' रूप बनेगा। इसे प्रा० पैं० की अवहट्ठ में छंद की सुविधा के लिए 'पअणि' बना दिया गया है।

---

विहु—B. C. विवि, D. विहि। पअणि—D. पइणि। जिम—B जिमु, C. जेम। रअणि—D. रयणि। इह—A. एह, B. इउ, C. एहु। एअदह—A. C. एअदह, D. इहदह।

जिम—यत् से बना हुआ क्रियाविशेषण है। अपभ्रंश-अव० मे इसके दो रूप मिलते है; जिम-जेम, तिम-तेम। ये दोनो रूप संदेश-रासक मे भी मिलते है, दे० संदेश० भूमिका § ७४।

उक्तिव्यक्तिप्रकरण की पूर्वी अवहट्ठ मे इसके एकार वाले रूप मिलते है:—जेम-तेम. ( दे० डॉ० चाटुर्ज्या : उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भूमिका § ६८ ).

सुहइ. < शोभते. √सुह + इ ; हि० सुहाना, रा० सुवावो।

रसिअउ—सं० व्याख्याकारो ने छंद का नाम 'रसिका' माना है, अतः यहाँ पुल्लिग रूप मे लिगव्यत्यय माना जा सकता है, जो अपभ्रंश अव० की एक विशेषता है।

एअदह—अपभ्रंश—अव० रूप एग्गारह, इग्गारह, एआरह है। 'एअदह' संस्कृत से प्रभावित अर्धतत्सम रूप है। इसमे छंदःसुविधा के कारण 'ए' ध्वनि को ह्रस्व बना दिया गया है।

जहा,

विमुह चलिअ रण अचलु,
परिहरिअ हअगअवलु,
हलहलिअ मलअणिवइ,
जसु जस तिहुअण पिअइ,
वरणसि णखइ लुलिअ,
सअल उवरि जसु फुलिअ ॥८७॥

( रसिका )

८७. रसिका छंद का उदाहरण:—

किसी राजा की प्रशंसा है :—'इस राजा को युद्ध स्थल मे देखकर अचल ( राजा का नाम, अथवा पहाड़ी प्रदेश का राजा ) विमुख होकर रण से चला गया। मलयनरपति भी घोड़ो व हाथियों को छोड़कर

---

८७—विमुह—A. विमुहु। अचल—A. अचलु। हअगअवलु—B. D. हयगयवलु। हलहलिअ—B. हलहलि। णिवइ—B. णरवइ। जसु जस—A. पिअइ—A. D. पिवइ। वरणसि—A.B.C.D. वरणसि, K. वणरसि जसु—A.B.C.D. जसु, K. जस। C. रसिका।

हलहला उठा ( घबड़ा गया )। जिस राजा का यश त्रिभुवन में व्याप्त है, ऐसा वाराणसीनृपति भग गया। इस तरह इस राजा का यश ( रूपी पुष्प ) सबसे ऊपर प्रफुल्लित हुआ।

टिप्पण—विमुह < विमुखः ; कुछ टीकाकारों ने इसे कर्ताकारक ए० व० मे माना है, कुछ ने क्रियाविशेषण ( विमुखं यथा स्यात् तथा )। हमारे मत से यह कर्ता ए० व० मे ही है, विमुह + शून्य ( सुप् विभक्ति )।

चलिअ, हलहलिअ, लुलिअ, फुलिअ—ये चारो कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत 'इअ' के रूप है। इनका प्रयोग यहाँ भूतकालिक क्रिया के अर्थ मे हुआ है। म० भा० आ० मे भूतकालिक तिङंत रूपों के स्थान पर कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप चल पड़े है। हिंदी के भूतकालिक रूपों का विकास इन्हीं कृदंतो से हुआ है।

चलिअ ( √चल + इअ )।

हलहलिअ (√हलहल, अनुकरणात्मक धातु + इअ )

लुलिअ ( √लुल – ( सं० धातु 'लुल्' अर्थ हिलना ) + इअ )

फुलिअ ( √फुल्ल + इअ; म० भा० आ० रूप 'फुल्लिअ' होगा। प्रा० पैं० का 'फुलिअ' रूप छन्द की सुविधा के लिए संयुक्ताक्षर 'ल्ल' सरलकर बनाया गया है )।

अचलु, °गअवलु—'उ' कर्ताकारक ए० व० अपभ्रंश विभक्ति।

जस < यशः 'संस्कृत के हलंत प्रातिपदिक का अजंतीकरण।

सअल उपरि—सं० में उपरि के संबंधी पद मे षष्ठी विभक्ति का प्रयोग होता है ( तु० तस्योपरिष्टात्, तस्योपरि )। यहाँ 'उपरि के पूर्व केवल प्रातिपदिक रूप का प्रयोग हुआ है। यह तथ्य 'उपरि' के परवर्ती रूप 'पर' परसर्ग की ओर ध्यान दिला सकता है। हिंदी मे 'ऊपर' के साथ संबंधकारक का प्रयोग मिलता है।

आइक्कव्व उक्कच्छ किउ लोहंगिणि मह सारु।
गुरु वड्ढइ वि वि लहु घटइ, तं तं णाम विआरु ॥८८॥
[ दोहा ]

---

८८. D. दोहा। उक्कच्छ—B. उक्कच्छ। किउ—D. किअ। लोहंगिणि D. लोहंगिणी। सारु—D. सार। गुरु···घटइ—C. गुरु हुइ वे लहु चलइ।

रसिका छंद के भेदो का संकेत करते हैं :—

रसिका या उक्कच्छा का प्रथम भेद ( आदि काव्य ) लोहंगिनी हैं, ( जो ) रसिका के भेदो में उत्कृष्ट ( सार ) है। इस भेद मे क्रमशः एक एक गुरु बढ़ता जाय तथा दो दो लघु घटते जायँ, तो अन्य भेद होते है, उनके तत्तत् नाम का विचार करना चाहिए।

टिप्पणी—क्किउ > कृतः ( कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप 'उ' अपभ्रंश प्रत्यय )

घटइ—√घट + इ वर्तमान प्र० पु० ए० व०।

मह—इसका प्रा० पैं० मे अन्य रूप 'महँ' भी हैं; इसकी व्युत्पत्ति 'मध्ये' से है। यह अधिकरण बोधक परसर्ग है। ( हि० मे )।

लोहंगिणि हंसीआ, रेहा तालंकि कंपि गंभीरा।
काली कलरुद्दाणी उक्कच्छा अट्ठ णामाइँ ॥८९॥
[ गाहा ]

८९. रसिका के आठ भेदों के नाम—

लोहंगिनी, हंसी, रेखा, ताटंकिनी, कंपिनी, गंभीरा, काली, कालरुद्राणी—उत्कच्छा ( उक्कच्छा रसिका ) के ये आठ भेद होते है।

टिप्पणी—णामाइँ; अप० नपुंसक लिंग बहुवचन में ह्रस्व 'इ' ( इँ ) होता है।

लोहंगिणि सव्व लहू जत्थ गुरू एक्क सा हंसी।
जं जं वड्ढइ हारो णामं जो जत्थ सो तत्थ ॥ ९० ॥
[ गाहू ] [ इति उक्कच्छा ]

---

घटइ—B. पठइ। वड्ढइ—K. वड्ढइ, N. वट्टइ। विलहु,-N. विचल। विआरु—D. विआर।

८९. हंसीआ—C.D.N. हसिणिआ। कलरुद्दाणी—D. कलरुद्राणी। णामाइँ—A. णामाइ, C. णामाइ, D. णामाइ, K. णामाई, N. नामाइ।

९०. सव्वलहू—B. सव्वलघू। गुरू—A. B. D. गुरु। एक्क—C. चारि, D. एक। सा हंसी—A. C. D. होइ सा हंसी। णामं—D. णामो। C. उक्कच्छा।

९० लोहंगिनी में सब अक्षर लघु होते हैं, जहाँ एक अक्षर गुरु हो वह हंसी नामक भेद है। ज्यों ज्यों जहाँ जहाँ गुरु बढ़ता जाता है, त्यों त्यों वहाँ वहाँ उस उस नाम को जानना चाहिए।

टिप्पणी—णामं ∠ सं० नाम, नपुंसक लिंग कर्ता ए० व० है। यह रूप संस्कृताभास या अर्धतत्सम है। 'अं' विभक्ति का प्रयोग अप० में नहीं होता। साथ ही इसके साथ प्रयुक्त 'जो' 'सो' पुल्लिंग मे है, जो अप० 'लिंगमतंत्रं' के उदाहरण है।

जत्थ, तत्थ < यत्र, तत्र ( दे० पिशेल § २९३ )।

अह रोला,

पढम होइ चउवीस मत्त अंतर गुरु जुत्ते,
पिंगल हो ँते सेस णाअ तण्हि रोला उत्ते।
ऍग्गाराहा हारा रोला छन्दो जुज्जइ,
ऍक्के ऍक्के टुट्टइ अण्णो अण्णो वड्डइ ॥ ९१ ॥

[ रोला ]

९१. रोला छंदः—

पिंगल के रूप मे उत्पन्न होते शेष नाग ने रोला छंद कहा है। इसमे मध्य मे गुरु अक्षरो से युक्त २४ मात्राये होती है। रोला छंद मे ११ गुरु ( हार ) प्रयुक्त होते हैं, एक एक गुरु टूटता रहता है तथा अन्य अन्य लघु बढ़ता रहता है, इस तरह रोला के अन्य भेद होते है।

टिप्पणी—चउवीस<चतुर्विंशत् ( दे० पिशेल § ४४५ प्रा० पैं० मे 'चउवीसह' ( १-१०७ ) रूप भी मिलता है; प्रा० प० रा० 'चउवीस, दे० टेसिटोरी § ८०; हि० चोवीस, रा० चोवीस-चोईस ( वैं० चोई )।

मत्त—सं० 'मात्रा' स्त्रीलिंग का लिंगव्यत्यय। प्रा० पैं० की अवहट्ठ भाषा में 'मत्त' शब्द पुं० तथा नपुं० लिंग दोनो रूपों में मिलता है। नपुं० में इसका केवल ब० व० रूप 'त्ताइँ' ( *मात्राणि ) उपलब्ध होता

९१. B. D. रोला। होइ—A. होहिं, C. हो। चउ°—B. चो°। हो ँते—A. होंते, B. C. होते, D. हुते, K. होति N. हो ँते। णाअ—A. नाग। तण्हि—A. C. तेन्ह, B. तह, D. भण। उत्ते—B. D. वुत्ते। ऍग्गारहा—B. एग्गारहा, C. एग्गाराहा, D. एगाराहा। जुज्जइ—C. वुच्चइ, D. जुज्जई। टुट्टइ—C. टुट्टेइ, D. टुट्टे। वड्डइ—C. रुच्चइ। ९१-C ९४।

है। बाकी 'मत्त' प्रातिपदिक तथा ए० व० रूप तथा 'मत्ता' ब० व० रूप पुल्लिग है।

हो ँते—टीकाकारों ने इसकी व्याख्या दो तरह की है :—( १ ) अभवत् ( २ ) भवता। द्वितीय व्याख्या अधिक संगत जान पड़ती है। इस प्रकार यह 'हो ँता' प्रातिपदिक का तिर्यक् रूप है, जो कर्मवाच्य कर्ता का रूप है।

तण्हि—यह करण तथा कर्मवाच्य कर्ता कारक का रूप है। सस्कृत टीकाकारो ने इसे 'तेन' का रूप माना है, पर मूलतः यह ए० व० न होकर ब० व० रूप ( आदरार्थे ) जान पड़ता है। इसकी व्युत्पत्ति *तेभिः ( तैः ) से है। 'हि'-'हिँ' अप० मे करण ब० व० की सुप् विभक्ति है।

डॉ० चाटुर्ज्या के मतानुसार इसकी व्युत्पत्ति प्रा० भा० आ० ( संस्कृत ) तृतीया ब० व०—'भिः' तथा षष्ठी ब० व०—'आनाम्' (ण) के योग से हुई है—'ण्+हि'=ण्हि। इसका 'न्हि' रूप वर्णरत्नाकर मे मिलता है, जहॉ करण ब० व० तिर्यक् रूप मे 'न्हि' का प्रयोग हुआ है—'गजराजे ँ शब्द करु, बायसन्हि कोलाहल करु ( २९ बी ), जुवतिन्हि जलकेलि आरहु ( ३० ए ), भमरन्हि पद्म त्यजल ( ३० बी )'। साथ ही वर्णरत्नाकर मे इसके साथ संबंधबोधक 'क' परसर्ग का प्रयोग भी पाया जाता है। 'उल्कामुखन्हि-क उद्योत ( ६२ बी), खद्योतन्हि-क तरंग जुवतिन्हि-क उत्कंठा ( ३० बी )'। इस 'न्हि' का रूप आधु० मैथिली मे अभी भी सुरक्षित है, जहॉ सकर्मक क्रिया के कर्म के साथ इसका आदरार्थे ( ओनरिफिक ) प्रयोग पाया जाता है— 'देखल-थी-न्हि' 'उन्होंने ( या उसने आदरार्थक ) उन्हें ( या उसे आदरार्थक ) देखा" ( दे० डॉ० चाटुर्ज्या : वर्णरत्नाकर की भूमिका § २७ )। इसीसे अवधी का '-न्हि', 'न्हिँ', 'नि' संबद्ध है, जिनका प्रयोग तुलसी मे पाया जाता है :—'निज निज मुखनि कही निज होनी' ( मानस )। मैथिली की तरह अवधी मे भी 'न्हि' के साथ संबंधवाचक परसर्ग का प्रयोग मिलता है। 'जनौं सभा देवतन्हि कै जूरी ( मानो देवताओं की सभा जुड़ी है )। डॉ० सक्सेना ने इसे ( न्हि को ) स्त्रीलिग रूप माना है, तथा शुद्ध रूप देवतन्ह माना है। वे बताते हैं कि यह न्हि' 'सभा' के लिग के कारण स्त्रीलिग हो गया है ( दे० डॉ० सक्सेना § १९० )। मेरी समझ मे डॉ० चाटुर्ज्या की व्युत्पत्ति

विशेष ठीक है कि 'न्हि' का विकास 'आनां ( ण ) + भिः ( हि )' से हुआ है तथा इसके साथ कभी कभी संबंध बोधक परसर्ग का प्रयोग पाया जाता है, जिसका प्रमाण वर्णरत्नाकर के प्रयोग हैं। 'न्हि' करण ब० व० का ही चिह्न न होकर कर्मवाच्य कर्ता ब० व० का भी चिह्न है। इस तरह जायसी का 'देवतन्हि' मूलतः कर्ता कारक ब० व० तिर्यक् रूप है, जिसके साथ 'के' संबंध कारक जुड़ा है, उस पर 'सभा' के लिंग के प्रभाव का कोई प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता। हिंदी तक मे ब० व० में 'के' के साथ तिर्यक् रूपों का प्रयोग पाया जाता है, जो मूलतः कर्ता ब० व० के ही रूप हैं, हि० 'देवताओं की सभा'। फर्क सिर्फ इतना है कि जायसी का तिर्यक् रूप 'देवतन्हि' मूलतः करण ब० व० से विकसित हुआ है, हिंदी का 'देवताओं' संबंध ब० व० 'देवतानाम्' से। कहना न होगा, हिंदी के ब० व० के तिर्यक् रूप प्रा० भा० आ० भाषा के षष्ठी बहुवचनांत के विकास हैं। यहाँ इस बात का संकेत भी कर दिया जाय कि यही 'न्हि' ब्रजभाषा के विकारी रूपों में 'न' के रूप में विकसित पाया जाता है; 'सखि इन नैनन तें घन हारे' ( सूर )।

गुरुजुत्ते-उत्ते—<°युक्तः, <उक्तः। यहाँ कर्ता ( कर्मवाच्य कर्म ) कारक ए० व० में 'ए' विभक्ति पाई जाती है। महा०, शौ०, जैनमहा० तथा प० अप० में 'ए' कर्ताकारक ( प्रथमा ) ए० व० का सुप् चिह्न नहीं है, किंतु मागधी, अर्धमा० में यह चिह्न पाया जाता है। ( अर्धमागधी मे भी यह रूप केवल गद्य भाग में ही मिलता है, पद्य-भाग में वहाँ भी 'ओ' रूप, पुत्तो, देवो, पाये जाते है )। 'ए' सुप् चिह्न के लिए दे० पिशेल § ३६३ ; 'पुत्ते' ( तु० देवे )। प्रा० पैं० के इन रूपों का संबंध इसी म० भा० आ० कर्ता ए० व० 'ए' से जोड़ा जा सकता है।

एग्गाराहा—प्राकृत-अप०.मे एआरह–'एग्गारह' रूपों का संकेत हम कर चुके है, दे० § ७८। इसी परवर्ती 'एग्गारह' का अव० रूप 'एग्गाराहा' है, जहाँ छंद की सुविधा के लिए परवर्ती दोनो अक्षरो ( रह ) के स्वरो को दीर्घ बना दिया है।

छंदो—संस्कृत मे 'छंदस्' शब्द नपुंसक लिंग है। अप० तथा अव० में नपुंसक का प्रयोग प्रायः लुप्त ही माना जा सकता है, क्योकि नपुं० के केवल ब० व० रूप मिलते हैं, वे भी लगभग एक दर्जन ही हैं। यहाँ यह पुल्लिंग के रूप में परिवर्तित हो गया है। यहाँ 'ओ' चिह्न को

राज० व्रज० का पूर्वरूप मानना विशेष ठीक होगा। छंद>छंदउ> छंदो के क्रम से भी प्रा० हि० छंदो रूप बन सकता है।

जुज्जइ—युज्यते। √जु+ज्ज (कर्मवाच्य-भाववाच्य)+इ।

एक्के एक्के—'क' का द्वित्व। 'ए' कर्ताकारक ए० व० माग०, अर्धमा० सुप् विभक्ति। दे० ऊपर का गुरुजुत्ते, उत्ते।

अण्णो अण्णो—'ओ' कर्ता ए० व० प्राकृत सुप् विभक्ति।

जहा

पअभरु दरमरु धरणि तरणिरह धुल्लिअ झंपिअ,
कमठपिट्ठ टरपरिअ मेरु मंदर सिर कंपिअ।
कोहे चलिअ हम्मीरवीर गअजूह सँजुत्ते,
किअउ कट्ठ हाकंद मुच्छि मेच्छहके पुत्ते ॥९२॥

[ रोला ]

९२ रोला का उदाहरण—

पृथ्वी (सेना के) पैर के बोझ से दबा (दल) दी गई; सूर्य का रथ धूल से ढँक (झँप) गया; कमठ की पीठ तड़क गई, सुमेरु तथा मंदराचल की चोटियाँ काँप उठीं। वीर हम्मीर हाथियों की सेना से सुसज्जित (संयुक्त) होकर क्रोध से (रणयात्रा के लिए) चल पड़ा। म्लेच्छों के पुत्रों ने बड़े कष्ट के साथ हाहाकार किया तथा वे मूर्छित हो गये।

टिप्पणी—पअभरु—< पद्भरेण ('उ' कर्मवाच्य कर्ता ए० व० का भी चिह्न है।)

दरमरु—< दलमलिता। यह दो क्रियाओ से संयुक्त क्रिया है।

---

९२. पअभरु—A. D. N. पअभर। दरमरु—A. दरमरि, B. मरिदउ, C. दरुमरु, D मरदिअ। धुल्लिअ—B. धलिअ, C. धूलिहि, D. धुल्लिअ। पिट्ठ—C. पीठ। टरपरिअ—C. दरमलिअ, D टरिपरिअ। कोहे—B कोहे॑, C. कोहे, D कोहि, K. कोह, N. कोहे॑। हम्मीर—C. K. हमीर। सँजुत्ते—B. D. सुजुत्ते, C. K मंजुत्ते। किअउ—A. किएउ। मेच्छहके—A. B. मेछहुके, D. मेछहिके। ९२—C. ९५।

√दर+√मर+उ। अवहट्ठ में कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत में भी 'उ' चल पड़ा है, वस्तुतः यह म० भा० आ० 'ओ' ( सं० क्त ) का विकास है।

धरणि—अपभ्रंश में आकर दीर्घ स्वरांत प्रतिपदिक ह्रस्व स्वरांत हो गये हैं। दे० भायाणी संदेश० भू० § ४१।

धुल्लिअ—< धूल्या। ( म० भा० आ० में इकारांत-उकारांत शब्दों में करण-कर्मवाच्य कर्ता० ए० व० में 'ईअ' विभक्ति पाई जाती है; दे० पिशेल § ३८५। इसी का विकसित रूप 'इअ' है )

झंपिअ—√झंप+इअ ( कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत )। √झंप देशी धातु है। इसे अनुकरणात्मक भी माना जा सकता है।

टरपरिअ—√टरपर ( अनुकरणात्मक धातु ) + इअ। ( कर्म० भूतका० कृदंत )।

कंपिअ, चलिअ—√कंप+इअ, √चल+इअ। ( कर्म० भूत-का० कृदंत )।

कोहे—कोह+ऐ। ( ऐ-ए-ऍ अप० मे करण ए० व० की विभक्ति है )।

गअजूहसँजुत्ते—°सँजुत्ते। अनुनासिक का अनुस्वार मे परिवर्तन; 'ए' मा० अर्धमाग०; का कर्ताकारक ए० व० व० व० का चिह्न; दे० गुरुजुत्ते § ९१। अथवा इसे 'आकारांत' प्रतिपादिक का तिर्यक् रूप भी माना जा सकता है।

किअउ—( सं० कृतः ) √कि ( > कर ) + इअ + उ। इअ ( कर्म० भूत० कृदंत ) है तथा 'उ' अपभ्रंश में कर्ता-कर्म ए० व० की विभक्ति है। सं० 'कृतः' ( हि० किया, ब्रज० कियो )।

मुच्छि—√मुच्छ+इ ( अ ) कर्म० भूत० कृदंत के पदांत 'अ' का लोप कर केवल 'इ' प्रत्यय का प्रयोग ( सं० मूर्छितं )।

मेच्छहके—मेच्छहके की उत्पत्ति संस्कृत टीकाकारों ने 'म्लेच्छानां' से मानी है। हम देखते है कि यहाँ प्रातिपादिकांश 'मेच्छ' है, तथा 'हके' विभक्त्यंश है। अपभ्रंश मे संबंध ए० व० मे 'ह' तथा ब० व० मे हँ-हुँ विभक्ति पाई जाती है। 'मेच्छह' मे 'ह' संबंध ब० व० अप० 'हँ' का ही अननुनासिक विकास है। 'के' संभवतः परसर्ग है। 'क' 'की' संबंधवाचक परसर्ग हमे प्रा० पैं० की भाषा मे मिलते है—गाइक घित्ता, जाकी पिअला। 'के' भी ब० व० से संबद्ध संबंधवाचक परसर्ग

है। 'मेच्छहके' का हिंदी रूप होगा 'म्लेच्छों के।' प्राकृतपैंगल में परसर्गों को प्रातिपदिकांश या तिर्यक् रूप के साथ ही संलग्न करके लिखने की प्रवृत्ति पाई जाती है। यद्यपि प्रा० पैं० मे 'क', 'की' 'के' परसर्ग पाये जाते है, पर 'का' नहीं मिलता। वस्तुतः 'का' हिंदी (खड़ी बोली) की आकारांत प्रवृत्ति का द्योतक है। प्राकृतपैंगलम् प्रायः पूर्वी राजस्थानी-व्रजभाषा की प्रवृत्ति का संकेत करता है, जहाँ इसका रूप क्रमशः 'को' (रा०) "कौ" (व्र०) होता है; इसी व्रज 'कौ' का तिर्यक् रूप 'के' (पुल्लिग) होता है।

पुत्ते—इसकी व्युत्पत्ति 'पुत्रैः' से मानी गई है; पुत्त+ए, करण (कर्मवाच्य भाववाच्य कर्ता) (ए० व०)। अप० मे व० व० का चिह्न 'एहि' है, 'जुत्ते' के साथ तुक मिलाने के लिए 'हि' का लोप कर दिया गया है। अथवा 'पुत्ते' की व्युत्पत्ति कर्ता कारक ए० व० व० व० मा० अर्धमा० 'ए' से भी मानी जा सकती है। इस स्थिति में इसे कर्मवाच्य (कृतः का) तथा भाववाच्य (मूर्च्छितं का) कर्ता न मान कर कर्तृवाच्य कर्ता ही मानना होगा तथा 'मुच्छि मेच्छहके पुत्ते' का सं० अनुवाद 'मूर्च्छिता म्लेच्छानां पुत्राः' करना होगा। प्रायः सभी टीकाकार प्रथम व्युत्पत्ति के ही पक्ष मे हैं।

कुंद करअल मेह तालंक, कलरुद्द कोइल कमलु।
इंदु संभु चामरु गणेसरु, सहसक्खो सेस भण॥
णाअराअ जंपइ फणीसरु।
तेरह अक्खर जं पलइ, इग्गारह वंकेहिँ।
अक्खर अक्खर जं वढइ, तं तं णाम कुणेहि॥ ९३॥

[ रड्डा ] [ इति रोला ]

---

९३ D. रड्डु। कलरुद्द—B. कलिरुद्ध, D. कलरुद्र। कोइल—C. कोकिल। चामरु—A. D. चामर। सहसक्खो—A. सहसक्ख, C. सहसख, D. सहसव्व। सेस—D. सेसह। जंपइ—D. जंपई। फणीसरु—C. फणेसरु, D. फणिसुर। इग्गारह वंकेहिँ—C. एआरह गुरुएहिँ; D. गुरु सत्तिर लहु देहु। देहु अ...—अतः पर D. प्रतौ पाठः न प्राप्यते। कुणेहि—B. विआणेहु, C. कुणेह।

९३ रोला के भेद :—

कुंद, करतल, मेघ, तार्टक, कलरुद्र, कोकिल, कमल, इंदु, शंभु, चामर, गणेश्वर, सहस्राक्ष, शेष—ये रोला के भेद है, ऐसा नागराज पिंगल कहते है। जहाँ एक एक चरण मे तेरह अक्षर, अर्थात् ११ गुरु तथा २ लघु (२२+२=२४ मात्रा) पड़ें, वह प्रथम भेद है। एक गुरु अक्षर के दो दो लघु में परिवर्तित होने पर अर्थात् एक एक अक्षर के बढ़ने पर तत्तत् नामक भेद होते है।

टिप्पणी—इग्गारह—<एकादश, दे० वैकल्पिक रूप § ७८।

कुणेहि—√कुण+हि, म०भा०आ० आज्ञा; म० पु० ए० व० तिङ् चिह्न।

अह गंधाण,

दहसत्त वण्ण पढम पअ भणह सुअणा।
तह बीअंमि अट्ठारहहिँ जमअ जुअ चरणा।
एरिसि अ बीअ दल कुणहु भणइ पिंगलो,
गंधाणा णाम रूअउ हो पंडिअजणचित्तहरो॥ ९४॥

[ गंधाण ]

९४ गंधान छंद :—

हे सज्जनों, जहाँ प्रथम चरण में सतरह (दस-सात) मात्रा (वर्ण) हो, तथा दूसरे में अठारह मात्रा हों, तथा जिसके चरणो मे यमक हो। इसी क्रम से द्वितीय दल (उत्तरार्ध, तृतीय-चतुर्थ चरण) की रचना करे। यह पंडितजनों के चित्त को हरने वाला गंधान नामक छंद होता है, ऐसा पिंगल कहते हैं।

गंधान छंद :—१७, १८ : १७, १८ मात्रिक छंद।

टिप्पणी—दहसत्त—<दशसप्त।

---

९४ पढम पअ—C. पढम पढम पअ। भणह—B. कुणह, C. सुणह। बीअंमि—A. बीअमि, C. K. N. बीअम्मि। अट्ठारहहिँ—A. C. अट्ठारहइ, B. उट्ठारहहि। एरिसि—B. एरिसं, C. एरिस। कुणहु—C. N. कुणहू। पिंगलो—C. पिंगल। गंधाणा—A. गंधाण। रूअउ—A. इअ, C. रूअणु। °चित्तहरो—C. °हरणा, K. °हलो।

रुअउ—<रूपं।

हो—√हो+°वर्तमानकालिक क्रिया में केवल धातु रूप (स्टेम) का प्रयोग।

कुणहु—√कुण+हु; आज्ञा; म० पु० व० व०।

दहसत्तक्खर संठवहु पढमच्चरण गंधाण।
बीअक्खर पुणु जमअ दइ अट्ठारहइ विआण ॥९५॥
[ दोहा ]

९५. गंधान के प्रथम चरण मे सतहर (दस सात) अक्षर रखो; द्वितीय चरण में यमक देकर अठारह वर्ण समझो।

टिप्पणी—संठवहु—सं+√ठव+हु, आज्ञा म० पु० व० व०।

दइ—<दत्वा दे० § ४२।

जहा,

कण्ण चलंते कुम्म चलइ पुणुवि असरणा।
कुम्म चलंते महि चलइ भुअणभअकरणा।
महि अ चलंते महिहरु तह अ सुरअणा
चक्कवइ चलंते चलइ चक्क तह तिहुअणा ॥९६॥
[ गंधाण ]

९६. गंधान का उदाहरण—

राजा कर्ण के युद्धयात्रा के लिए चलने पर, कूर्म चलने (हिलने डुलने) लगता है; कूर्म के चलने पर समस्त लोक को भयभीत करने वाली पृथ्वी आश्रयरहित (अशरण) हो चलने (काँपने) लगती है। पृथ्वी के चलने पर पर्वत (सुमेरु) चलने लगता है, और उसके चलने पर देवता लोग काँप उठते हैं। चक्रवर्ती राजा कर्ण के युद्ध के लिए रवाना होने पर समस्त त्रिभुवन चक्र की तरह चलने लगता है।

---

९५. बीअ अक्खर-A. बिअ अक्खर, B. बीए पुण। दइ-A.C. देइ, B. जमअं दइअ। अट्ठारहइ-B अट्ठारहहि, C. अठारहइ। ९५—C. ९८

९६. कण्ण-C. कण। चलंते-C. चन्ते। महि-B. मही। तह-A. सुर, C. चलइ। तह-A. जेहुं, जउ। ९६—C. ९९।

टिप्पणी—कण्ण चलन्ते <कर्णे चलति। यह संस्कृत की 'सति सप्तमी' का विकास है। इनमें एक साथ अधिकरण में शून्य तथा 'ए' दो तरह के विभक्ति चिह्न पाये जाते हैं। 'चलन्ते' √चल+अंत ( वर्तमानकालिक कृदन्त प्रत्यय )।

महि—अप० अव० प्रतिपादिक में दीर्घ स्वर का ह्रस्वीकरण।

महि अ चलन्ते—सं० टीकाकारों ने इसे 'मह्यां चलन्त्यां' का रूप माना है तथा 'महिअ' को अधिकरण कारक ए० व० का रूप माना है, दे० पिशेल § ३८५ ( ईअ सुप् प्रत्यय )। मैंने 'अ' को 'च' का विकास तथा 'महि' को अधिकरण ए० व० में शुद्ध प्रतिपादिक रूप का प्रयोग माना है। 'चलंते' पु० का स्त्रीलिंग 'महि' के साथ प्रयोग अप० की 'लिंगमतंत्रं' वाली प्रवृत्ति का संकेत करता है। तह <तथा; तिहुअणा> 'तिहुअण' के पदान्त 'अ' को छन्द की तुक मिलाने के लिए दीर्घ बना दिया गया है।

अह चउपइया,

**चउपइआ छंदा भणइ फणिंदा, चउमत्ता गण सत्ता।**
**पाएहि सगुरु करि तीस मत्त धरि, चउ सअ असि अ णिरुत्ता॥**
**चउ छंद लविज्जइ एक्कु ण किज्जइ, को जाणइ एँहु भेऊ।**
**कइ पिंगल भासइ छंद पआसइ मिअणअणि अमिअ एहू॥९७॥**

[ चउपइआ ]

९७. चोपइया छंद—

फणींद्र पिंगल कहते हैं; चोपइया छंद में सभी चरणों में चतुर्मात्रिक सात गण हों तथा इनके साथ एक गुरु हो, इस तरह ३० मात्रा धरे। इस प्रकार ( इसके सोलह चरणों में ) ४८० मात्रा कही गई है। ये मात्रायें चार छन्दों में लेनी चाहिएँ ( अर्थात् प्रत्येक छन्द में १२० मात्रा होंगी; ३०×४=१२० )। चोपइया छन्द में एक छन्द की रचना नहीं करनी चाहिए; इसकी रचना में सदा एक साथ सोलह चरणों के चार छन्दों की रचना की जानी चाहिएँ। इस भेद को कौन जानता

९७. गण–A. गणा। पाएहि–C. पाएँ। सगुरु–B. C. °गुरू। लविज्जइ–A. ले क्रिज्जइ। एँहु–B. एउ। भेऊ–A. भेअ। एहू–A. B एउ। ९७––C. १००।

है ? कवि पिंगल कहते हैं कि यह छन्द अमृत के समान प्रकाशित होता है ।

टिप्पणी—पाएहि <पादे, एहि अधिकरण कारक ए० व० चिह्न 'वस्तुतः यह 'ए + हिं' का योग है ।

करि, धरि—'इ'<इअ <य; 'इ' अव० पूर्वकालिक कृदन्त ।

असि<अशीति ( दे० पिशेल § ४४६; प्रा० जैनमहा० असीई, असीइं, टेसिटोरी अइसि § ८०, गु० एँशी, हि० अस्सी । )

लविज्जइ, किज्जइ—'कर्मवाच्य' प्र० पु० ए० व०, 'ज्ज' ( इज्ज' ) ( सं० य ) कर्मवाच्य का प्रत्यय है ।

भेऊ—सं० भेदः > भेओ > भेउ । अव० में पदांत 'उ' को छंद के लिए दीर्घ बना दिया गया है ।

एहू—यहाँ भी 'एहु' ( एषः > एहो > एहु ) का पदांत 'उ' दीर्घ बना दिया गया है ।

जहा

जसु सीसहि गंगा गोरि अधंगा गिव पहिरिअ फणिहारा ।
कंठट्ठिअ वीसा पिंधण दीसा संतारिअ संसारा ॥
किरणावलिकंदा वंदिअ चंदा णअणहि अणल फुरंता ।
सो संपअ दिज्जउ बहु सुह किज्जउ तुम्ह भवाणीकंता ॥९८॥

[ चउपइआ ]

९८. उदाहरण:—

जिनके सिर पर गंगा है, अर्धांग में गौरी है, और जो ग्रीवा (गले) में सर्प का हार पहनते हैं, जिनके कंठ में विष है, जिनके वस्त्र दिशायें हैं, तथा जिन्होंने संसार को तार दिया है, जो किरणावलि के कंद (समूह) हैं, जिन्होंने चन्द्रमा की वंदना की है (अर्थात् उसे सिर पर धारण किया है ), जिनके नेत्रों में अग्नि चमकती है, वे भवानी के पति शिव, तुम्हें संपत्ति दें, तथा तुम्हारे बहुत सुख करें ।

---

९८. सीसहि—K. सीसइ, B. सीस । गोरि—C. गोरी । अधंगा—C अद्धगा । गिव— C. गिम । पहिरिअ—C. पिंधिअ । कंठट्ठिअ—C. कट्ठीअ । वंदिअ—B. N. णदिअ, C. णदिउ । सो संपअ—C. मंगल । ९८—C.१०१ । C. चउपैआ० ।

टिप्पणी—गिव ( ग्रीवा > गीआ > गीव-गिउ-गिव ) 'उ' का 'व' के रूप के संप्रसारण ( गि+व्+अ )। अकारांत स्त्रीलिंग रूप, अधिकरण कारक ए० व० ( ग्रीवायां )।

पहिरिअ—< *परिहितः 'ह' ( <ध ) तथा 'र' का वर्णविपर्यय करने से 'पहिरिअ' रूप बनेगा ( *परिहिअ > पहिरिअ ); इअ ( कर्मवाच्य भूत० कृदंत प्रत्यय )।

पिंधण—< पिधानं; 'आ' का ह्रस्वीकरण ; प्रथम अक्षर में अनुस्वार का आगम।

संतारिअ—<संतारितः; सं+√तर+आ ( णिजंत ) +इअ। ( कर्म० भू० कृ० )।

वंदिअ—< वंदितः।

°हारा, वीसा, दीसा, संसारा, °कंदा, चंदा, फुरंता, कंता—में छंद की सुविधा के लिए 'इ' ( वीसा, दीसा में ) तथा पदांत अ ( दीसा के अतिरिक्त अन्य शब्दों मे ) को दीर्घ बना दिया है।

णअणहि—< नयने, 'हि' अधिकरण ए० व० ब० व० चिह्न।

संपअ—< संपत् ; संस्कृत हलंत प्रातिपदिक का अजंतीकरण।

दिज्जउ, किज्जउ—'ज्ज' ( इज्ज ) < सं० य' विधि प्र० पु० ए० व०।

सुह—< सुखं, शून्य विभक्ति कर्मकारक। ए० व०।

तुम्ह—दे० § ६८।

अह घत्ता,

**पिंगल कइ दिट्ठउ छंद उकिट्ठउ घत्त मत्त वासट्ठि करि।**
**चउमत्त सत्त गण बे वि पाअ भण तिण्णि तिण्णि लहु अंत धरि ॥९८॥**

[ घत्ता ]

९९. घत्ता छंदः—

पिंगल कवि के द्वारा देखे गए उत्कृष्ट छंद घत्ता मे बासठ मात्राएँ

---

९९ दिट्ठउ, उकिट्ठउ—C. दिट्ठउ, उकिट्ठउ। बासट्ठि—C. वासठि। चउमत्त—A. B. C. चौमत्त। तिण्णि तिण्णि—C. तिण्णि विण्णि। C. प्रतौ संख्या न दत्ता।

करो; दोनों चरणों में चतुर्मात्रिक सात गण तथा अंत में तीन तीन लघु धरो।

टिप्पणी—करि, धरि—कुछ टीकाकारों ने इन्हें पूर्वकालिक रूप माना है, कुछ ने आज्ञा म० पु० ए० व० रूप, जिसमें 'इ' सुप् चिह्न है। हमने इसे आज्ञा म० पु० ए० व० ही माना है। 'इ' के लिए दे० § ८६।

घत्त, मत्त—<घत्ता, मात्राः; 'लिंगव्यत्यय' के उदाहरण।

बासट्ठि—< द्वाषष्टि। ( पिशेल § ४४६; अर्धमा० जैनमहा० वासट्ठिं, बावट्ठिं )।

अंत—<अंते—अधिकरण कारक ए० व० (शून्य विभक्ति या शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग)।

**पढमं दह वीसामो बीए मत्ताइँ अट्ठाइँ।**
**तीए तेरह विरई घत्ता मत्ताइँ बासट्ठि ॥ १०० ॥**

[ गाहा ]

१०० घत्ता मे पहले दस मात्रा पर विश्राम ( यति ) होता है, दूसरा विश्राम आठ मात्रा पर तथा तीसरा तेरह मात्रा पर होता है ( इस तरह घत्ता के एक दल—अर्धाली-मे १०+८+१३=३१ मात्रा होती है ), पूरे घत्ता छंद में ६२ मात्रा होती है।

टिप्पणी—वीसामो<विश्रामः 'ओ' प्राकृत रूप, कर्ता ए० व० सुप् विभक्ति।

जहा,

**रणदक्ख दक्खहणु जिण्ण कुसुमधणु अंधअगंधविणासकरु।**
**सो रक्खउ संकरु असुरभअंकरु गोरि णारि अद्धंग धरु ॥१०१॥**

[ घत्ता ]

---

१००. मत्ताइँ अट्ठाइँ—B अट्ठाहि सुमत्ताहि, C. मत्ताइ अट्ठाइ। १००–C. १०२।

१०१. जिण्ण—A B. C K. जिण्णु। कुसुम°—C. कुशुम°। अंध-अगंध°—A. अधअधकगध, C. अधअमध। करु—C. करु। संकरु—C. शकर। भअंकरु—C. भअकर। गोरिणारि°—K. गिरिणारि°। अद्धंग—B. अधग। धरु—C. धरु। C. घत्ता। १०१—C. १०३।

१०१ उदाहरण—

वे शंकर, जो रण में दक्ष हैं, दक्ष के हन्ता हैं, जिन्होंने कुसुमधनु ( कामदेव ) को जीता है, जो अंधक, गंध, आदि असुरों का नाश करने वाले हैं, असुरों के लिए भय उत्पन्न करनेवाले है, तथा अर्द्धांग में गौरी को धारण करनेवाले हैं, ( हमारी ) रक्षा करें।

टिप्पणी—रणदक्ख < रणदक्षः (कर्ता ए० व० शून्य विभक्ति) °धणु, °विणासकरु. संकरु, °करु, °धरु। ( कर्ता ए० व० 'उ' विभक्ति )।

रक्खउ—√रक्ख + उ, आज्ञा प्र० पु० ए० व०।

गोरिणारि अद्धंग धरु—कुछ टीकाकारों ने इसे समस्त पद माना है। दूसरे टीकाकार इसे 'गौरीनारीं अर्द्धांगे धारयति' मानते हैं। यह अधिक ठीक जँचता है।

गोरि णारि—अवहट्ठ में पदांत दीर्घ 'ई' का ह्रस्वीकरण।

अद्धंग—< अर्द्धांगे अधिकरण कारक ए० व० शून्य विभक्ति।

धरु √धर + उ (अवहट्ठ में वर्तमान काल में शुद्ध धातु रूप ( स्टेम ) का प्रयोग पाया जाता है, इसका संकेत हम कर चुके है, इसीमें 'उ' जोड़कर 'धरु' रूप बन सकता है।)

अह घत्तानंद,

**सो घत्तह कुलसार किति अपारु णाअराअ पिंगल कहइ।**
**एआरह वीसाम णंद उ णाम पुणु वि सत्त तेरह विरइ॥१०२॥**

[ घत्ता ]

१०२ घत्तानंद छंद—

नागराज पिंगल कहते है कि घत्ता-कुल में मुख्य वह घत्तानंद अत्यधिक प्रसिद्ध ( कीर्ति मे अपार ) है, जहाँ ग्यारह मात्रा पर, फिर सात तथा तेरह मात्रा पर विश्राम ( विरति ) होता है, यह नंद नामक ( घत्ता ) है।

( घत्तानंद के प्रत्येक दल की मात्राएँ ११ + ७ + १३ = ३१ )।

टिप्पणी—घत्तह कुलसार—< घत्तस्य ( घत्तायाः ) कुलसारः 'घत्तह' संबंध कारक ए० व०।

---

**१०२.** घत्तह—B. घत्ता। कुलसारु—C. कुलसार। अपारु—A. अपार, C. अपारं। कहइ—C. कहई। वीसाम—A. वीस्सम, C. विसामं। णाम—C. णाम। पुणु वि—A. C. पुण वि। विरइ—C. विरई। १०२—C, १०४।

**छक्कलु आइहिँ संठवहु तिण्णि चउक्कल देहु ।**
**पंचक्कल चउकल जुअल घत्ताणंद मुणेहु ॥ १०३ ॥**

[ दोहा ]

१०३ पहले पट्कल गण की स्थापना करो, तब तीन चतुष्कल गणो की स्थापना करो, तब एक पंचकल तथा दो चतुष्कल दो, इस तरह घत्तानंद समझो ।

( घत्ता तथा घत्तानंद में केवल इतना ही भेद है कि घत्ता मे विराम १०, ८, १३ पर होता है, घत्तानंद मे ११, ७, १३ पर । दोनों मे एक दल मे ३१ मात्रा तथा कुल छंद मे ६२ मात्रा होती है तथा अंत मे तीन लघु होते है । )

टिप्पणी—आइहिँ—<आदौ, हिँ करण-अधिकरण ए० व० ब०व० चिह्न ।

संठवहु, देहु,मुणेहु—आज्ञा म० पु० ब० व० का चिह्न 'हु' ।

घत्ताणंद—कर्मकारक ए० व० शून्य विभक्ति ।

जहा,

**जो वंदिअ सिर गंग हणिअ अणंग अद्धंगहि परिकर धरणु ।**
**सो जोई जणमित्त हरउ दुरित्त संकाहरु संकरचरणु ॥१०४॥**

[ घत्ताणंद ]

१०४. घत्तानन्द का उदाहरण—

जिन्होंने सिर से गंगा की वन्दना की है, कामदेव मारा है, अर्धांग में स्त्री धारण की है, वे योगियो के मित्र, शंका हरनेवाले, आदरणीय शंकर ( शंकर चरण ) हमारे दुःखों का नाश करे ।

टिप्पणी—वंदिअ सिर गंग—इसकी टीकाकारों ने दो तरह से व्याख्या की है । ( १ ) सिर पर स्थित गंगा ने जिनकी वंदना की

---

१०३ छक्कलु—B छक्कल । चउक्कल—B. N. चक्कल । एतच्छंदः 'C' प्रतौ न प्राप्यते ।

१०४ जो—C. जे । गंग—C. गग । अणंग—C. अगगं, अद्धंगहि··· —C. अधगं पव्वइ धरणु । सो जोईजणमित्त—C. सो ईजगन्वित । दुरित्त—C. दुरित्तं । १०४—C. घत्तानंद ।

की है, ( २ ) जिन्होंने सिर पर धारण कर गंगा की वंदना की है ( वंदिता शिरसि गंगा )।

हणिअ—<हतः ( कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त )।
अद्धंगहि—<अर्द्धांगे, 'हि' अधिकरण ए० व० सुप् विभक्ति।
हरउ—√हर+उ आज्ञा प्र० पु० ए० व०।
दुरित्त—छन्द के लिए 'त' का द्वित्व <सं० दुरित।

अह छप्पउ,

छप्पअ छंद छइल्ल सुणहु अक्खरसंजुत्तउ।
एआरह तसु विरइ त पुणु तेरह णिब्भंतउ॥
वे मत्ता धरि पढम त पुणु चउ चउकल किज्जइ।
मज्झट्ठिअ गण पंच हेट्ठ विण्ण वि लहु दिज्जइ॥
उल्लाल विरइ वे पण्णरह मत्ता अट्ठाइस सोइ।
एम भणह मुणह छप्पअ पअ अणहा इत्थि ण किंपि होइ॥१०५॥

१०५. छप्पय छन्द—

हे चतुर व्यक्ति ( छैला ), छप्पय छन्द सुनो। इसमें ११ मात्रा पर फिर १३ मात्रा पर प्रत्येक चरण में विराम का निर्वाह करो, आरम्भ में दो मात्रा देकर फिर चतुष्कल गणों की रचना की जानी चाहिए, ये मध्यस्थित चतुष्कल पाँच हों, तथा अन्त में फिर दो लघु दिये जायँ। ( इस क्रम से चार चरण करने पर ) फिर दो चरण उल्लाला के हों

---

१०५. सुणह—C. मुणह। संजुत्तउ—C. संज्जुत्तउ। तसु—C. तह। पुणु—B.C. पुणि। णिब्भंतउ—C. K. णिभ्भंतउ, N. णिब्भत्तउ। किज्जइ—C. किज्जई। मज्झट्ठिअ—A. मझ्झट्ठिअ, B. मज्झठिअ, C. मझ्झठ्ठिअ। हेट्ठ—C. K. हेट्ठ। विण्ण—C. वि वि। दिज्जइ—C. दिज्जई। अट्ठाइस—B. अट्ठावीस, C. अठ्ठाइस। सोउ—A. सोइ, B. सो, C. सोई। भणह मुणह—B. °मुणहु, C. मुणहु भणह। छप्पअ—C. छप्पअह। पअ—A. पअह। अणहा—A. C. अण्णहा। इत्थि...होइ—A. इत्थि ण किंपि होइ, B. इत्थि ण किं वि होइ, C. इसि ण किम्म होई, K. णत्थि किं पि ण होइ, N. इथि किं ण होइ। १०५—C. १०७।

जिनमें १५ मात्रा पर यति हो तथा प्रत्येक चरण में २८ मात्रा हों। इस प्रकार छप्पय में छः चरणों को समझो; अन्यथा वहाँ कुछ भी नहीं होता।

(छप्पय ११,१३ : ११, १३ :: ११, १३ : ११, १३ :: १५, १३ : १५, १३=१५२ मात्रा।

( छप्पय के गणों का नियम आरंभ मे दो मात्रा, ५ चतुर्मात्रिक गण, २ लघु )।

टिप्पणी—छप्पअ छंद—< षट्पदं छंदः कर्मकारक ए० व०।

छइल्ल—< *छविल्ल (देशी शब्द), संबोधन, तु० हि० छैला।

सुणहु—√सुण+हु (आज्ञा म० पु० ब० व० अथवा आदरार्थे ब० व० )।

तसु—< तस्य। त—< ततः,

किज्जइ, दिज्जइ—कर्मवाच्य रूप।

मज्झट्ठिअ—< मध्यस्थिताः; हेट्ठ—< अधः।

पण्णरह—< पञ्चदश; दे० पिशेल § ४४३; जैन महा० अर्धमा० पण्णरस। टेसिटोरी § ८०, पनरह, पनर; तु० हि० पन्द्रह, रा० पँदरा, गु० पन्दर।

भणह, मुणह—'ह' आज्ञा म० पु० ब० व०।

किपि—< किमपि।

जहा,

पिंधउ दिढ सण्णाह वाह उप्पर पक्खर दइ।
बंधु समदि रण धसउ सामि हम्मीर वअण लइ॥
उड्डउ णहपह भमउ खग्ग रिउसीसहि झल्लउ।
पक्खर पक्खर ठल्लि पेल्लि पव्वअ अप्फालउ॥
हम्मीरकज्जु जज्जल भणह कोहाणलमह मइ जलउ।
सुलताणसीस करवाल दइ तज्जि कलेवर दिअ चलउ॥१०६॥
[ छप्पय ]

---

१०६. पिंधउ—A पिंधिअ। दिढ—C. दिढ। पक्खर—A पक्ख, C.

१०६. उदाहरण:—

वाहनों के ऊपर पक्खर देकर ( डालकर ) मैं दृढ़ सन्नाह पहनूँ; स्वामी हम्मीर के वचनों को लेकर बाँधवों से भेंट कर युद्ध में धसूँ; आकाश में उड़कर घूमूँ, शत्रु के सिर पर तलवार जड़ दूँ, पक्खर पक्खर ठेल पेलकर पर्वतों को हिला डालूँ; जज्जल कहता है, हम्मीर के लिए मैं क्रोधाग्नि में जल रहा हूँ; सुलतान के सिर पर तलवार मार कर, अपने शरीर को छोड़कर मैं स्वर्ग जाऊँ।

यह पद्य आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के मतानुसार शार्ङ्गधर के 'हम्मीर रासो 'का है, जो अनुपलब्ध है। राहुल जी इसे किसी जज्जल कवि की कविता मानते हैं। दे० हिंदी साहित्य का इतिहास पृ० २५; हिंदी काव्यधारा पृ० ४५२।

टिप्पणी—पिंधउ ( <पिदधामि ), धसउ; भमउ, झल्लउ, अप्फालउ—( < आस्फालयामि ), जलउ ( < ज्वलामि ), चलउ ( < चलामि )। ये सब वर्तमान उ० पु० ए० व० के रूप है, जिनका अप० मे 'उ- उँ' (अउँ) विभक्ति चिह्न है, दे० पिशेल § ४५३। ( वट्टउँ < वर्त्ते ) हेमचंद्र में 'उँ' वाले सानुनासिक रूप मिलते हैं, तु० कड्ढउँ ( ८. ४. ३८५ ), किज्जउँ ( ८. ४. ३९१ ), सोइज्जउँ ( देशी, सं० विलोक्ये), दिक्खउँ ( प्रेक्ष्यामि ), झिज्जउँ ( हेम० ८. ४. ३५६, ८.४. ४५७, ८.४.४२५ )। प्राकृतपैंगलम् में अननुनासिक रूप भी मिलते हैं इसका संकेत पिशेल ने भी किया है, दे० पिशेल § ४५४ पृ० ३२२।

प्रा० पैं० के अन्य रूप हैं—पावउँ; जीवउँ ( सानुनासिक रूप ); तजउ, पियावउ ( अननुनासिक रूप )। साथ ही दे० तगारे § १३६ पृ०

---

पष्भर। दइ—A. देई, C. दई। समदि—B संमदि। धसउ—A धसिअ, C. धसउ। सामि—A. साहि। हम्मीर—B. हम्मीह। लइ—A लेइ, C लेई। उड्डउ—B. उडल, C. उड्डम, K. उड्डल, A. उड्डउ, N. उड्डुउ। रिउ—B. रिपु। झल्लउ—B. C. झालउ। पक्खर—A. पक्ख, C पक्खर पक्खर। ठेल्लि—C. ठेल्लि। अप्फालउ—B. अप्फारउ, C. अप्फारउ। जज्जल—A उजल, C जज्जुल्ल। भणह–A.B.C. भण। मह मइ–A मह मह, B मुह मह, C. महु महु, K. मुह मह। दइ—C देइ। दिअ—C दिवि। १०६—C. १०७।

२८७। -उ-उँ की व्युत्पत्ति का संबंध 'मि' (आमि) या प्रा० आमु (मु) से लगाने की चेष्टा की जाती है। इस तरह कुछ लोगो के मत से यह विकास प्रा०-अमु < *अवुँ >-अउँ के क्रम से हुआ है। पर यह व्युत्पत्ति यों भी मानी जा सकती है कि 'उँ' (उ) उ० पु० ए० व० कर्ता (हउँ) के '-अउँ' का प्रभाव है। इसी अप० उँ का अव० में उ रूप भी मिलता है। इसी क्रम से हि० रा० '-ऊँ' (हि० चलूँ, रा० चालूँ), व्रज ऊँ-औं (मारूँ-मारौं) का विकास हुआ है।

दिढ सण्णाह—कर्म कारक ए० व० शून्य विभक्ति।

वाह उप्पर—(हि० वाहनों पर); उप्पर का परसर्गिक प्रयोग है, इसका 'उप्परि' रूप भी प्रा० पैं० में देखा जा चुका है।

पक्खर—कर्म कारक ए० व० शून्य विभक्ति।

दइ, लइ, समदि—पूर्वकालिक क्रिया प्रत्यय 'इ'।

रण—अधिकरण ए० व० शून्य रूप।

हम्मीर वअण—प्रा० पैं० की अवहट्ठ में संबंधकारक (या पष्ठ्यर्थ) में भी शून्य रूप चल पड़े हैं। यह इसका उदाहरण है। संभवतः कुछ विद्वान् यहाँ 'हम्मीरवअण' को समस्त पद मानना चाहें।

उड्डउ—इसके दो रूप मिलते है—१. उड्डल, २. उड्डउ। एक तीसरा पाठ 'उज्जल' भी है। 'ल' वाला पाठ लेने पर इसे कर्मवाच्य-भाववाच्य भूतकालिक कृदंत का रूप मानना होगा। √उड्ड+ल। 'ल' पूर्वी अवहट्ठ में तथा पूर्व की न० भा० आ० में निष्ठा प्रत्यय है। इसके लिए दे० वर्णरत्नाकर § ४९ पृ० vi; तथा डॉ० सुभद्र झा : विद्यापति (भूमिका) पृ० १६७।

'उ' वाला पाठ लेने पर कुछ टीकाकारों ने इसे क्रिया रूप माना है—√उड्ड+उ; वर्तमान उ० पु० ए० व०, कुछ ने कर्ता कारक ए० व० रूप (उड्डीयमानः सन्, उड्डितः सन्)।

णहपह—अधिकरण कारक ए० व० शून्य विभक्ति (<नभःपथे)।

खग्ग—कर्म कारक ए० व० शून्य विभक्ति।

सीसहि—अधिकरण कारक ए० व०।

ठेल्लि पेल्लि—पूर्वकालिक क्रिया प्रत्यय 'इ'। यद्यपि यहाँ यह संयुक्त क्रिया रूप नहीं है, क्योंकि दोनो क्रियाओ के साथ 'इ' प्रत्यय लगा है, पर इनका एक साथ प्रयोग परवर्ती हि० संयुक्त क्रिया रूप 'ठेल-पेल कर' का आदिम रूप कहा जा सकता है।

°कज्जु—'उ' कर्म कारक ए० व० विभक्ति। यहाँ सम्प्रदान के लिए कर्मका प्रयोग है।

कोहाणलमह— < क्रोधानले ( क्रोधानलमध्ये )—'मह' परसर्ग अधिकरण में प्रयुक्त हुआ है, इसके लिए दे० § ८७।

मइ—<सं० मया, इसका विकास कर्मवाच्य कर्ता ( करण ) ए० व० रूप से हुआ, है पर यहाँ यह कर्तृवाच्य कर्ता का रूप है, तु० हि० मैं, रा० मूँ। 'मइ' के लिए दे० पिशेल § ४१५। पिशेल ने इसे कर्म ए० व० तथा करण अधिकरण ए० व० का रूप माना है। अप० में यह सानुनासिक 'मइँ' है। साथ ही दे० तगारे § ११९ ए०। हेम० ने भी इसी का संकेत किया है—'टाङ्यमा मइं' ८-४-३७७। ( मइ—मया, मयि, माम्; टा—मइ जाणिउं पिअ विरहि विरहि अह' )।

तज्जि—पूर्वकालिक क्रिया प्रत्यय 'इ' ( संत्यक्त्वा; *त्यज्य )।

पअ पअ तलउ णिबद्ध मत्त चउबीसह किज्जइ।
अक्खर डंबर सरिस छंद इअ सुद्ध भणिज्जइ॥
आइहि छक्कलु होइ चारि चउकलउ णिरुत्तउ।
दुकल अंत णिबद्ध सेस कइ वत्थु णिवुत्तउ॥
बावण्ण सउ वि मत्तह मुणहु उल्लालउ सहिअउ गुणह।
छप्पअ छंद एरिसि वि होइ काइँ गंथि गंथि वि मरह॥१०७॥

[ छप्पय ]

१०७. षट्पद का लक्षण पुनः प्रकारान्तर से बता रहे हैं :—

षट्पद के चरण चरण में चौबीस मात्रा निबद्ध करे, यह छंद अक्षराडंबर सदृश होने पर शुद्ध कहलाता है। इसमें आरंभ में षट्कल,

---

१०७. तलउ—A. तलह, C. तलहु। णिबद्ध—B. णिबद्धा, C. णिठवहु। चउबीसह— A. चौबीसहि, B. चोवीसइ, C. चौबीसह। डंबर—C. डम्बर। भणिज्जइ—C. भणिजई। आइहि—C. एहि। छक्कलु—C. छकल। णिरुत्तउ—C. णिरुत्तरउ। णिवुत्तउ—C. णिरुत्तउ। बावण्ण—C. पामण। मुणहु—C.मणहु। सहिअउ—A. सहिअ, C. सरिसउ। गुणह—C. गुणहु। काइँ—C. काइ। गंथिगंथि—A. गथगथि। वि मरह—B. विमरसह ( =विमृशत ), C. वि मरहु। १०७—C. १०८।

फिर चार चतुष्कल कहे गये हैं, अन्त में दो कल (द्विकल) का निबन्धन करे। शेष कवि ने इसे ही वस्तु (छंद) कहा है। इसमें एक सौ बावन मात्रा समझो तथा उल्लाला के साथ इसकी गणना करो। छप्पय छंद ऐसा भी होता है, तुम लोग ग्रन्थ-ग्रन्थि में क्यों मरते हो।

(कुछ टीकाकारों के मत से यह पद्य क्षेपक है।)

टिप्पणी—चउवीसह-<चतुर्विंशति (पिशेल § ४४५), प्रा० प० रा० चउवीस (टेसिटोरी § ८०), हि० चोवीस।

बावण्ण—<द्वापंचाशत् ('वण्ण') के लिए दे० पिशेल § २७३, § ४४५) >बा+वण्ण, प्रा० प० रा० बावन,।

काइँ—<किं, काइँ के उच्चारण में संभवतः नासिक्य तत्व संपूर्ण संध्यक्षर या संयुक्तस्वर (आइँ) पर पाया जाता होगा, तथा इसका उच्चारण 'कॉइँ' होता होगा। राजस्थानी में आज भी यह उच्चारण (K ã ĩ) पाया जाता है।

गंथिगंथि—का कुछ टीकाकारों ने 'ग्रंथग्रंथि' अनुवाद किया है। संभवतः इसका अनुवाद 'ग्रंथे ग्रंथे' होना चाहिए, 'हर ग्रन्थ में—ग्रन्थ ग्रन्थ में'। 'इ' अधिकरण ए० व० चिह्न है।

वि मरह—निर्णय सागर का पाठ 'गंथ गंथिअ मरहु' (ग्रंथं ग्रंथित्वा म्रियध्वं) है, अन्य प्रतियों का पाठ 'विसरह' (विमृशत) है। हमने 'गंथि गंथि वि मरह' पाठ माना है, 'विमृशत' वाला अर्थ हमें जँचता नहीं। 'ग्रथ ग्रंथ को ढूँढकर क्यों मरते हो' वाला अर्थ अधिक संगत प्रतीत होता है। 'वि' को हम 'अपि' वाला रूप मानते है। √मर+ह आज्ञा म० पु० ब० व०।

जहा,

जहा सरअ ससि बिंब जहा हरहार हंस ठिअ।
जहा फुल्ल सिअ कमल जहा सिरिखंड खंड किअ॥
जहा गंग कल्लोल जहा रोसाणिअ रुप्पइ।
जहा दुद्धवर सुद्ध फेण फंफाइ तलप्फइ॥

---

१०८. जहा—C. जहाँ। हर—A. हइ। जहा—C. जहाँ। सिरि—C. सिर। किअ—C. दिअ। जहा—C. जहाँ। रुप्पइ—C. रूपई। दुद्धवर—P.

पिअ पाअ पसाए दिट्ठि पुणु णिहुअ हसइ जह तरुणिजण ।
वरमंति चंडेसर कित्ति तुअ तत्थ देक्ख हरिबंभ भण ॥१०८॥
[ छप्पय ]

१०८. उदाहरण—

जिस प्रकार शरत्कालीन चन्द्रबिंब, सुशोभित होता है, जैसी हर-हास ( शिव के अट्टहास ) तथा हंस की स्थिति है, जैसा प्रफुल्लित श्वेत कमल होता है, तथा खण्ड खण्ड करने पर श्रीखंड ( चन्दन ) प्रतीत होता है, जैसी गंगा की कल्लोल होती है, जैसी तपाई हुई चाँदी होती है, जिस तरह दूध का कोमल फेन फफाँता हुआ ( काँपता ) तड़फड़ाता ( उफनता ) है, प्रिय के चरणों पर गिरने पर जिस तरह तरुणियाँ चुपके से हँसकर प्रिय की ओर जिस दृष्टि से देखती हैं;-हरिब्रह्मा कहता है, हे मन्त्रिवर चंडेश्वर, तुम्हारी कीर्ति वैसी ही दिखाई देती है ।

टिप्पणी—जह, जहा—<सं० यथा, तत्थ—<सं० तथा ।

तुअ—<तव; दे० पिशेल § ४२० वै० रूप तउ, तुज्झु, तुज्झह, तुध्र, तुह । 'तुअ' को 'तुह' का प्राणध्वनिरहित ( deaspiretd ) रूप माना जा सकता है ।

देक्ख—< दृश्यते; कर्मवाच्य वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० में धातु रूप । यहाँ कुछ टीकाकारों ने इसे आज्ञा म० पु० ए० व० रूप माना है ( <पश्य ) ।

भण—< भणति; वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० धातु रूप ( भण + ० ) ।

[ कलकत्ता संस्करण में तथा A एवं C. प्रतियों में निम्न पद्य अधिक मिलता है :—

---

दुद्धवरि, C. दुद्धअरु । सुद्ध—C.N. सुद्ध । फंफाइ—B. संकाइ । तलप्फइ—B. लफुप्पइ, C. K. तलप्पइ । पाअ—C. पाए । दिट्ठि—C. दिठ्ठि । पुणि—A. पणु, C. मण । जह—C. जहा । चंडेसर—C. चडेसर । हरिबंभ—B. हरिबम्ह । १०८—C. १०९ ।

चारि पाअ भण कव्वके बे वि पाअ उल्लाल ।
इम विहु लक्खण एक्क कइ पढ छप्पअ पत्थार ॥(१०८क) ]

१०८ क. काव्य ( रोला ) के चार चरण, उल्लाल के दो चरण, इन दो लक्षणों को एक कर छप्पय छंद के प्रस्तार को पढ़ो ।

टिप्पणी—कव्वके—< काव्यस्य; 'के' संबंध कारक का परसर्ग ।
उल्लाल–<उल्लालस्य; संबंध कारक मे प्रतिपादिक रूप का प्रयोग ।
कइ—< कृत्वा; पूर्वकालिक क्रिया प्रत्यय 'इ' ।
पढ—√ पढ + ०; आज्ञा म० पु० ए० व० ।

अह कव्व लक्खण,

आइ अंत दुहु छक्कलउ तिण्णि तुरंगम मज्झ ।
तीए जगणु कि विप्पगणु कव्वह लक्खण वुज्झ ॥१०९॥
[ दोहा ]

१०९. छप्पय के प्रथम चार चरणों में प्रयुक्त काव्य छंद का लक्षण:—

काव्य छंद के प्रत्येक चरण में आदि तथा अंत में दो षट्कल होते है, तथा मध्य में तीन चतुष्कल ( तुरंगम ) होते है । इनमें तीसरे स्थान पर ( अर्थात् द्वितीय चतुष्कल मे ) या तो जगण ( ।ऽ। ) हो या विप्रगण ( चार लघु, ।।।। ) हो, इसे काव्य का लक्षण समझो ।

टिप्पणी—मज्झ—< मध्ये; अधिकरण ए० व० ।
कव्वह—< काव्यस्य; 'ह' ।
लक्खण—< लक्षणं कर्म ए० व० ।
वुज्झ—√ वुज्झ + ०; आज्ञा म० पु० ए० व०, सं० बुध्यस्व ।

---

१०८ क. पाअ—C. पाए इम । भण कव्वके—C. कव्व भण । इम विहु—C. दुहु । एक्क कइ—C. पढ एक्क कइ । पढ—C. इअ । १०८ क—C. ११० ।

१०९. B. अथ काव्यं, C. अथ काव्यलक्षणौ । दुहु—B दुइ । मज्झ—B मज्ज, C. मज्झ । तीए—B. तीय । जगणु—C. जगणु । विप्पगण—C. विप्पगणु । १०९—C. १११ ।

चउ अग्गल चालीस गुरु एक्कक्के गुरु लेहु ।
जो गुरुहीणउ सक्क सो णाम ग्गहण कुणेहु ॥११०॥

[ दोहा ]

११०. शक्र छंद :—

चार अधिक चालीस ( चवालीस ) गुरु मे से एक एक गुरु लेते जायँ ( कम करते जाय तथा उसके स्थान पर दो दो लघु बढ़ाते जायँ ), इस तरह जब गुरुहीन ( सर्व लघु ) भेद हो, उसे शक्र कहें ( शक्र नाम का ग्रहण करो ) ।

टि०—लेहु, कुणेहु—आज्ञा म० पु० ब० व० ।

जहा,

जसु कर फणिवइ वलअ तरुणिवर तणुमह विलसइ ।
णअण अणल गल गरल विमल ससहर सिर णिवसइ ॥
सुरसरि सिरमह रहइ सअलजण दुरित दमण कर ।
हसि ससिहर हर दुरिअ विहर हर अतुल अभअवर ॥१११॥

[ सक्क ]

१११. उदाहरण :—

जिनके हाथ में सर्प का कंकण है, शरीर में पत्नी ( श्रेष्ठ स्त्री ) सुशोभित है, नेत्र मे अग्नि है, गले मे जहर है, सिर पर निर्मल चंद्र निवास करता है, सिर मे गंगा रहती है, जो सब लोगो के दुःख का दमन करने वाले हैं, वे शशिधर ( शिव ) हँसकर दुःख को हरे, तथा अतुल अभय का वर प्रदान करें ।

---

११०. चउ अग्गल—B चतुग्गल, C. चउ अक्कल । एक्कक्के—C. एक्कके । लेहु—B देह । णाम ग्गहण—C. नाम गहण । कुणेहु—C. करेहु ।

१११. कर—C. करु । विलसइ—C. विलसई. विमल—C. विम । ससहर—A. ससि जसु, B. ससि । णिवसइ—C. णिवसई । रहइ—C रइ । दुरित दमण—C. दुरित दमन । ससिहर हर दुरित—C. ससिहर हर हरउ दुरित । वितर हर······अभअवर—A. वितरइ सो, B वितरु हर; C. तुअ वितरउ अभअवर । सक्क—C. शक्रः । १११—C. ११३ ।

टि०—तणुमह, सिरमह—'मह' ; अधिकरण कारक का परसर्ग ।

हर, वितर—इन्हें कुछ टीकाकारों ने आज्ञा म० पु० ए० व० रूप माना है, कुछ ने आज्ञा प्र० पु० ए० व० रूप । ( √हर+०, √वितर+० ) ।

जह जह वलआ वड्ढिहइ तह तह णाम कुणेहु ।
संभुहि सउँ भण भिंगगण चउआलीस मुणेहु ॥११२॥

[ दोहा ]

११२ जैसे जैसे काव्य के भेद में एक एक गुरु ( वलय ) बढ़ता जाता है, वैसे वैसे अन्य नाम करो ।

शंभु से लेकर भृंगगण तक कहो और अन्य ४४ भेदों को समझो । ( इस प्रकार शक्र, तथा शंभु से लेकर भृंग तक ४४ अन्य भेद, पूरे ४५ भेद काव्य में होते हैं । )

टिप्पणी—जह, तह < यथा, तथा ।

संभुहि सउँ ( हि० शंभु से ) । 'सउँ' अपादान कारक का परसर्ग है, तु० हि० से-सै, रा० सूँ । इसका विकास सं० 'समं' से हुआ है; दे० भूमिका—परसर्ग ।

ता सक्को संभो सूरो गंडो खंधो विजओ दप्पो
तालंको समरो सीहो सीसो उत्तेओ पडिवक्खो ।
परिधम्म मरालु मइंदो दंडो मक्कलु मअणु मरट्ठो
वासंतो कंठो मोरो बंधो भमरो भिण्णमरट्ठो ॥११३॥
वलहद्दो राओ वलिओ मोहो संथाणो वलि मेहो
सहसक्खो वालो दरिओ सरहो दंभोऽहो उद्दंभो ।

---

११२ जह··· वड्ढिहइ—C. वलआ वड्ढइ जह जह । कुणेहु—C. मुणेहु । संभुहि सउँ—C. सक्कहि से । चउआलीस—A. B. चौआलीस, C. पचतालीस । मुणेहु—C. कुणेहु । १११–C. ११४

११३-११४ संभो—C. शभो । विजओ—C. विजयो । समरो—C संम्मरो । सीसो—N. सेसो । वासंतो—A. N. वासतो, B. वाहंत, C.

वलिअंको तुरओ हरिणो अंधो मुद्धीए तह भिंगो
वत्थूआ णामो पिंगलणाओ जंपइ छंदपबंधो ॥११४॥

[ चउपइआ ]

११३-११४ काव्य के पैंतालीस भेदों की नामावली—

शक्र, शंभु, सूर्य, गंड, स्कंध, विजय, दर्प, ताटंक, समर, सिंह, शीर्ष, उत्तेजा, प्रतिपक्ष, परिधर्म, मराल, मृगेंद्र, दंड, मर्कट, मदन, महाराष्ट्र, वसंत, कंठ, मयूर, वंध, भ्रमर, भिन्नमहाराष्ट्र, बलभद्र, राजा, वलित, मोह, मथान, बलि, मेघ, सहस्राक्ष, बाल, दृप्त, शरभ, दंभ, अह, उद्दंभ, वलितांक, तुरग, हरिण, अंध, तथा भृंग—हे मुग्धे, पिंगल नाग ने छन्दःप्रबंध में वस्तु के भेदों के ये नाम कहे हैं।

पचतालीसह वत्थुआ छंदे छंद विअंभ।
अद्धा कइ पिंगल कहइ चलइ ण हरिहर बंभ ॥११५॥

[ दोहा ]

११५ वस्तु छंद में ४५ छंद ( भेद ) प्रसार पाते हैं। पिंगल कवि सच कहते हैं, इसे हरिहर बंभ भी अन्यथा सिद्ध नहीं कर सकते। ( एक टीकाकार ने इसके चतुर्थ चरण की व्याख्या यह भी की है :—'ग्रंथकर्ता हरिहर ब्रह्म नामक वन्दी नहीं चलता अर्थात् भ्रांत नही होता। ( अथ च ग्रंथकर्ता हरिहर वन्दी न चलति न भ्रांतो भवतीत्यर्थः। )

टिप्पणी—पचतालीसह < पंचचत्वारिंशत् ( दे० पिशेल § ४४५; अन्य म० भा० आ० रूप अर्धमा० पणयालीस, पणयालीसं। प्रा० प० रा०; पँचितालीस ( टेसिटोरी § ८० ); हि० पैंतालीस )।

पअह असुद्धउ पंगुहीण खोडउ पभणिज्जइ
मत्तग्गल वाउलउ सुण्णकल कण्ण सुणिज्जइ।

---

वासठो, K. वासटो। मोहो—A. C. K. मोहो, B. N. रामो। मेहो—C. N. मोहो। सहससक्खो—N. सहसरको।

११५ छंदे छंद विअंभ—C. छद विअंभ, B. °विभत। पिंगल—B. पिंगलु ११५-C. ११७।

११६ पअह असुद्धउ—C. पअ पअ सुद्धउ। वाउलउ—A. B. C.

झलवज्जिअ तह वहिर अंध लंकारह रहिअउ
वुलउ छंद उट्टवण अत्थ विणु दुब्बल कहिअउ ॥
डेरउ हट्ठक्खरहिं होइ काणा गुण सव्वहिँ रहिअ ।
सव्वंगसुद्ध समरूअगुण छप्पअ दोस पिंगलु कहिअ ।११६।
[ छप्पअ ]

११६ छप्पय के दोषों का वर्णन—

किसी एक चरण में अशुद्ध (व्याकरण की दृष्टि से अशुद्ध) छप्पय पंगु कहलाता है; मात्रा से हीन छप्पय खोडा कहलाता है। अधिक मात्रा वाला बावला (पागल) है, तथा शून्यफल काणा सुना जाता है (कहलाता है)। झल् प्रत्याहार (अर्थात् झ, भ, घ, ढ, ध आदि वर्णों) से रहित छप्पय बहरा है, तथा अलंकार से रहित अंधा है। उट्टवणिका से रहित (अर्थात् जहाँ मनमाने गणों का प्रयोग कर षट्कल गण के स्थान पर पंचकल का प्रयोग कर दिया गया हो, या चतुष्कल के स्थान पर पंचकल या त्रिकल का प्रयोग कर दिया गया हो) छप्पय बूला (गूँगा) कहलाता है, तथा अर्थरहित दुर्बल है। हठाक्षरों (जबर्दस्ती जोड़े गये) अक्षरों के द्वारा डेरा (टेढी आँखवाला) होता है, तथा सर्वगुण रहित छापय काणा होता है। समस्त रूप एवं गुण से संपन्न छप्पय सर्वांग शुद्ध होता है। इस प्रकार पिंगल ने छप्पय के दोष कहे है।

---

बाउल। कण्ण—C. कह। सुणिज्जइ—B. मुणिज्जसु। झल—C. फल। तह वहिर—C. गुणरहिअ। लंकार°—A. B. C. लकार°, K. अलंकार°, N. लकारह°। वुलउ—C. वोलउ। छंद उट्टवण—C. छंदुट्टवण। छप्पअ—A. कव्वह। ११६-C. ११८। [ C. प्रतौ एतत्पद्य मपि प्राप्यते :—
कइ पीडइ पंगु लछिअ पहरिअउ खोडउ,
कूल्हाणिअ वाउलउ कल्ल होइ पउरु सक्कोलउ।
सुध्धि हरइ विमलगु दुमण होइ अद्ध पआसइ
दुव्वल उव्वण वहइ देउ लउ कित्ति विणासइ ॥
काण कुव्व वहुदुक्खकर पिंगल जंपइ कवि अगहु।
तलउ जाणि छप्पअ करहु सेस रहिज्जउ गुणिजणहु ॥ ११६ ]

टिप्पणी--पअह--( अधिकरण कारक ए० व० <पदे ) 'ह' अधिकरण ए० व० विभक्ति।

खोडउ--<सं० खुटितः> खुडिओ >*खोडओ> खोडउ ( रा० खोड्यो ), हि० खोडा।

पभणिज्जइ ( <प्रभण्यते ), सुणिज्जइ (<श्रूयते) कर्मवाच्य रूप। वज्जिअ, रहिअउ, कहिअउ, रहिअ, कहिअ--ये सब कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप है, 'उ' वाले रूप सविभक्तिक है, अन्य निर्विभक्तिक। ये सब कर्ता ( कर्मवाच्य कर्म ) ए० व० के रूप है।

हट्ठक्खरहिँ -<हठाक्षरैः 'हिँ' अप० करण ब० व० विभक्ति चिह्न।

सव्वहिँ--'हिँ' करण ब० व० विभक्ति चिह्न।

गुण--<गुणैः करण ब० व० के अर्थ मे शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग।

लंकारह <अलंकारेण; पदादि का 'अ' का लोप, 'ह' मूलतः अप० संबंधकारक की विभक्ति है, किन्तु इसका विस्तार करण-अधिकरण में भी देखा जाता है।

विप्प होइ बत्तीस खत्ति बेआल कहिज्जसु।
अठतालिस लहु वेस सेस सुद्दउ सलहिज्जसु॥
चउअग्गल पअ बीस मत्त छाणवइ ठविज्जसु।
पचतालीसह णाम कव्वलक्खणह करिज्जसु॥
छहविस उल्लालहि एक कइ बिण्णि पाअ छप्पअ मुणहु।
समवण्ण सरिस समदोसगुण णाम एहत्तरि परि मुणहु॥११७॥
[ छप्पअ ]

११७. बत्तीस लघु वाला छप्पय ब्राह्मण है, बयालीस लघुवाला क्षत्रिय है, अडतालीस लघुवाला वैश्य होता है, शेष अक्षरों वाला शूद्र

---

११७. होइ--A. N. होइ, C. लोअ, K. होग्र ( तु० लोअ, कलकत्तासंस्करणस्य A. B. C. प्रतिषु )। कहिज्जसु--C. भणिज्जइ, K. करिज्जसु ( तु० भणिज्जसु, कलकत्तासंस्करणस्य A. प्रतौ )। मत्त--B. मत्ता। छाणवइ--C. छण्णवइ। छहविस--B. C. छहवीसु।

कहलाता है। इस प्रकार प्रत्येक चरण में चार अधिक वीस ( २४ ) मात्रा, तथा कुल काव्य के चार चरणो में छानवे मात्रा रखी जायँ। काव्य के इस तरह ४५ नाम ( भेद ) किये जायँ। उल्लाला की २६ गुरु मात्राओ को एक कर दो चरणों में बाँटो तथा इसे काव्य के साथ जोड़कर छप्पय समझो। इस छप्पय मे काव्य के समान ही वर्ण तथा दोष गुण होते हैं तथा इसके ७१ नाम ( भेद ) गिनो।

टिप्पणी—वत्तास—<द्वात्रिशत् ( दे० पिशेल § ४४५ प्रा० वत्तीसं बत्तीसा; प्रा० प० राज० बत्रीस ( टेसिटोरी § ८० ), हि० रा० वत्तीस।)

वेआल—<द्वाचत्वारिशत् ( दे० पिशेल § ४४५ जैनमहा० 'वेयाल' संभवतः प्रा० पै० का कथ्य रूप सश्रुतिक 'वेयाल' ही होगा। प्रा० पै० मे 'वाआ लीस' रूप भी मिलता है।

अठतालिस—< अष्टचत्वारिशत्; 'चत्वारिंशत्' का 'आलीस—आलिस' 'तालीस–तालिस' दोनो तरह का विकास म० भा० आ० मे पाया जाता है। अष्टचत्वारिशत् > अट्ठअत्तालीसं>अट्ठत्तालीसं> अठतालिस। दे० पिशेल § ४३५ अर्धमा० जैनमहा० अढतालीसं ( वै० रू० अट्ठचत्तालीसं ), अप० अढआलिस, प्रा० प० राज० अठतालीस ( टेसिटोरी § ८० )।

छाणवइ-<पण्णवति>छण्णउइं>छाणवइ। ( दे० पिशेल § ४४६ अर्धमा० छण्णउइं–छण्णउई, प्रा० प० रा० छ्याणूँ, टेसिटोरी § ८० हि० छियान्वे; राज० छनमेँ।)

पचतालीसह—< पंचचत्वारिंशत् ( दे० पिशेल § ४४५, अर्धमा० 'पणयाल', प्रा० प० रा० 'पँचतालिस' टेसिटोरी § ८०, हि० रा० पैंतालीस )।

छहविस—< षट्विंशति; पिशेल § ४४५; अर्धमा० छव्वीसं, अप० छव्वीसा, छहवीसा; हि० रा० छब्बीस।

एहत्तरि—< एकसप्तति; पिशेल § ४४६; सप्तति > सत्तरि–सत्तरि ( अर्धमा०, जैनमहा० ) एक्कसत्तरिं ( अर्ध मा०, जैनम० ) > *एक्कहत्तरि > एहत्तरि। प्रा० प० रा० एकोतरह, टेसिटोरी § ८०, हि० इकहत्तर, रा० इगत्तर–अगत्तर।

कहिज्जसु, सलहिज्जसु, ठविज्जसु, करिज्जसु—कुछ टीकाकारों ने –ज्ज' कर्मवाच्य रूप माना है, कुछ ने विधि रूप; क्योंकि वे इसे आज्ञावाचक 'कथय, श्लाघय, स्थापय, कुरु' से अनूदित करते

हैं। म० भा० आ० में आकर कर्मवाच्य प्रत्यय 'य' ( पठ्यते, क्रियते, लिख्यते ) तथा विधिवाचक 'य' ( जो मूलतः आशीलिंङ् का 'या' है, क्योंकि संस्कृत के विधि लिङ् रूपों में यह विकरण नहीं होता ) दोनों 'इज्ज' के रूप में विकसित हुए हैं। अतः कभी कभी दोनों में भेद करना कठिन हो जाता है। यहाँ ये कर्मवाच्य रूप ही जान पड़ते हैं।

कव्वलक्खणह < काव्यलक्षणे; अथवा < काव्यलक्षणस्य। इसे संबंध कारक या अधिकरण कारक का ए० व० रूप माना जा सकता है।

अह उल्लाल लक्खण,

**तिण्णि तुरंगम तिअल तह छह चउतिअ तहँ अंत।**
**एम उल्लाला उट्टवहु बिहु दल छप्पण मंत ॥११८॥**
[ दोहा ]

११८. उल्लाला का लक्षण :—

तीन चतुष्कल ( तुरंगम ), तब त्रिकल, तथा फिर क्रम से षट्कल, चतुष्कल तथा अंत मे त्रिकल हों। इस प्रकार उल्लाला छंद की रचना करे। दोनों दलों में छप्पन मात्रा होती है। ( ४, ४, ४, ३, ६, ४, ३ = २८ मात्रा + २८ मात्रा = ५६ मात्रा )।

टि०—उट्टवहु—< *उट्टवयत (उद्वर्तयत); आज्ञा म० पु० ब० व०।

छप्पण—< षट्पंचाशत् > छप्पण्ण > छप्पण। ( हि० रा० छप्पन )।

मंत—< मात्राः ( > मत्त )। तुक के लिए इसे 'मंत' बना दिया है।

जहा,

**जाआ जा अद्धंग सीस गंगा लोलंती**
**सव्वाहा पूरंति सव्व दुक्खा तोलंती।**

---

११८. C. अथोल्लालालछ्णं। तिअल—B तीअ। तह—B लहु। छह—B. छउ। उट्टवहु—C. सठवहु।

११९. C. सव्व गुरु जहा। सीस—B अंग। णच्च—B. णह। दुट्टा—

णाआ राआ हार दीस वासा भासंता
वेआला जा संग णच्च दुट्ठा णासंता ॥
णाचंता कंता उच्छव्वे ताले भूमी कंपले ।
जा दिट्ठे मोक्खा पाविज्जे सो तुम्हाणं सुक्ख दे ॥११६॥
[ छप्पअ ]

११६. उदाहरण :—

जिनके अर्धांग में पत्नी है, सिर पर गंगा लोटती है, जो सब आशाओं को पूरा करते हैं, तथा सब दुखों को तोड़ते हैं, जिनके हार सर्प हैं तथा दिशायें वस्त्र के रूप में सुशोभित होती है, जिनके साथ वेताल नाचते हैं, तथा जो दुष्टों का नाश करते हैं, जो उत्सव मे सुंदर नाचते है, तथा उनकी ताल पर भूमि कॉपती है, जिसके देखने पर ही मोक्ष की प्राप्ति होती है, वे शिव तुम्हें सुख दें ।

निर्णयसागर प्रति में इस पद्य का दूसरा ही रूप मिलता है :—

जाआधंगे सीसे गङ्गा लोलन्ती
सव्वासा पूरंती दुःखा तोटंती
णाआराआ हारा दीसा वासंता
वेआला जासंगे दुव्वाणासंता
णाचंता उच्छाहे ताले भूमी कंपाले
जा दिट्ठे मोक्खाआ सो तुम्हाणं सुक्खादो ।

टिप्पणी—लोलंती, पूरंती, तोलंती, भासंता, णासंता, णाचंता; ये सब वर्तमानकालिक कृदंत के रूप हैं, जिनका प्रयोग वर्तमानकालिक क्रिया के रूप में पाया जाता है।

णच्च—वर्तमानकालिक क्रिया में केवल धातु का प्रयोग ।

पाविज्जे—<प्राप्यते > पाविज्जइ > पाविज्जे; कर्मवाच्य रूप ।

तुम्हाणं—<युष्माकं; ( दे० पिशेल § ४२२ ) ।

दे—<ददातु; आज्ञा प्र० पु० ए० व० में धातु रूप (स्टेम) या शून्य तिङ् विभक्ति वाले रूप का प्रयोग ।

---

B. दुट्ठा । णाचंता—B. णच्चन्ता । पाविज्जे—B. पाइए, C पाविज्जे, K. पाविज्ज । दे—A. B. दो । ११६—B. १२२ ।

चउआलिस गुरु कव्वके छह्वीसउ उल्लाल।
जं गुरु टुट्टइ लहु वढइ एहत्तरि पत्थार ॥ १२० ॥
[ दोहा ]

१२० काव्य के चवालीस गुरु तथा उल्लाल के छब्बीस गुरु ( होते है ), जैसे जैसे गुरु टूटता है, लघु बढ़ता जाता है, ( त्यो त्यो छप्पय का दूसरा भेद बनता जाता है ), इस तरह छप्पय के ७१ प्रस्तार ( भेद ) होते हैं।

टिप्पणी–चउवालिस–< चतुश्चत्वारिंशत् > चउचत्तालीसं—चउअत्तालीसं>चउआलीसं>चउआलिस। ( दे० पिशेल § ४४५; चउयालीसं, चोयालीसं; चोयालीसा (अर्धमागधी), प्रा० पैं० मे 'चउआलीस, चउआलीसह' रूप भी मिलते हैं; तु० हि० चवालीस, रा० चौवालीस।

टुट्टइ—< त्रुटति; वढइ < वर्धते < वड्ढइ > वढइ।

[ अथ शाल्मली प्रस्तार ]

अजअ बेआसी अक्खरउ गुरु सत्तरि रविरेह।
एक्कक्खर वढ गुरु घटइ दुद्दुइ लहुआ देह ॥ १२१ ॥
[ दोहा ]

१२१ शाल्मली प्रस्तार :—

( छप्पय का ) अजय ( नामक भेद ) ८२ अक्षरो से होता है, इसमे ७० गुरु तथा ११ ( रवि ) लघु होते है। एक एक अक्षर बढ़ता जाय, गुरु घटे, तथा दो दो लघु दो ( तो क्रमशः अन्य भेद होते है )।

टिप्पणी—बेआसी—< द्व्यशीति>बाईसं, पिशेल § ४४६ बासीइं ( अर्धमा० ), तु० हि० बयासी, रा० बियाँसी।

सत्तरि—<सप्तति: ( दे० एँहत्तरि § ११७ )।

---

१२० चउआलिस—B. चउवालिस। छहवीसउ—A. °वीसह, B. °वीस, C. छह कलअउ। वढइ—C. चलइ। १२०—C. १२३।

१२१ C. अथ शाल्मली प्रस्तारः। बेआसी—A. बयासी, B. बेअसी। अक्खरउ—A. अक्खरहि, B. अक्खरउ, C. अक्खरह, K. अक्खर। चल—C. चलइ; A. चढ, B. चढइ।

घटइ—C. घलइ। दुद्दुइ—C. दुइ। देह—A. B. लेह, C. देहु।

अजअ विजउ बलि कण्ण वीर वेआल विहण्णरु,
मक्कलु हरि हर बंभ इंदु चंदण सुसुहंकरु।
साण सीह सद्दूल कुम्म कोइल खर कुंजरु
मअण मच्छ तालंक सेस सारंग पओहरु॥
ता कुंद कमलु वारण भसल सरहु जंगम सर गि लहइ।
सुसरु समरु सारसु सरअ छप्पअ णाम पिंगलु कइ।१२२।

मेरु मअरु मअ सिद्धि बुद्धि करअलु कमलाअरु,
धवल मणउ धुअ कणउ किसणु रंजणु मेहाअरु।
गिम्ह गरुड ससि सूर सल्ल णवरंग मणोहरु
गअणु रअणु णरु हीरु भमरु सेहरु कुसुमाअरु,
ता दिप्पु संख वसु सद्द मुणि णाअराअ पिंगलु कहइ।
छप्पअ णाम एहत्तरिहि छंद आर पत्थरि लहइ॥१२३॥

१२२-१२३. छप्पय छंद के इकहत्तर भेदों की नामावली—

अजय, विजय, बलि, कर्ण, वीर, वेताल, बृहन्नल, मर्कट, हरि, हर, ब्रह्मा, इन्दु, चन्दन, शुभंकर, श्वा, सिंह, शार्दूल, कूर्म, कोकिल, खर, कुंजर, मदन, मत्स्य, ताटंक, शेष, सारंग, पयोधर, कुन्द, कमल, शरण, शरभ, जंगम, सुसर, समर, सारस, सर,—पिंगल ने ये छप्पय के नाम कहे हैं।

मेरु, मकर, मद, सिद्धि, बुद्धि, करतल, कमलाकर, धवल, मन, ध्रुव, कनक, कृष्ण, रंजक, मेघाकर, ग्रीष्म, गरुड, शशि, सूर, शल्य, नवरंग, मनोहर, गगन, रत्न, नर, हीर, भ्रमर, शेखर, कुसुमाकर, द्विप, शंख,

---

१२२-१२३—विहण्णरु—C. विहण्णल, N. विहण्णउ। कुम्म—N. कुंभ। खर—N. खरु। सरहु—C. सुरहु। जंगम''' 'लहइ—C. अ अ गह लुठ लहइ। किसणु—C किसउणु। गरुड—C. गरल। मणोहरु—C. पओहरु। गअणु—C. गअण अ। रअणु—C. रअगउ। हीरु—C. हारु। एहत्तरिहि—N. एहत्तरिहि। छंद आर—N. छंद णाअराअ। लहइ—B. कहइ, C. लहइ, K. लेहइ। १२२-११३-C. १२५-१२६।

वस्तु, शब्द। मुनि नागराज पिंगल कहते हैं कि छप्पय नामक छंद के ये ७१ भेद प्रस्तार छन्दःकार लेते हैं।

टिप्पणी—कहइ ( <कथयति ), लहइ ( <लाति )।

जत्ते सव्वहि होइ लहु अद्ध विसज्जहु ताम।
तह वि विसज्जहु एक्कसरु एहि पमाणे णाम ॥ १२४ ॥

दोहा। इति षट्पदप्रकरणम्।

१२४. छप्पय के भेदों की संख्या गिनने का दूसरा ढंग बताते हैं:—छप्पय में सर्वलघु अक्षरों से जितनी संख्या हो, उसे आधा करो ( उसमें से आधा छोड़ दो ), तब उन आधे मे से एक शर ( अर्थात् पाँच; शर का अर्थ पाँच है ) फिर छोड़ दो ( बाकी निकाल दो ); इस प्रमाण से छप्पय भेद की संख्या जानों ( बचे अंक छप्पय भेद संख्या के द्योतक हैं )। ( सर्वलघु १५२ होंगे, इनका आधा ७६ होगा, ५ बाकी निकालने पर ७१ भेद बचेंगे। )

टिप्पणी—सव्वहि—∠सर्वैः, लहु—∠लघुभिः करण ब० व०।

विसज्जहु—∠विसर्जयत आज्ञा म० पु० ब० व०।

अह पज्झडिआ,

चउमत्त करह गण चारि ठाइँ,
ठवि अंत पओहर पाइँ पाइँ।
चउसट्ठि मत्त पज्झरइ इंदु,
सम चारि पाअ पज्झडिअ छंदु ॥१२५॥

१२५. पज्झटिका छंद—

प्रत्येक चरण के अन्त में जगण की रचना कर, चार स्थान पर चतुर्मात्रिक गण की रचना करो, इस पज्झटिका छंद में चारों चरण

---

१२४ सरु—B. C. सर। २२४-C. २२७ C. इति षट्पदप्रकरणम्।

१२५. चउ—A चो। करह—A. करहि। चउसट्ठि—A.B. चौसट्ठि। C. चउसट्ठि। पज्झरइ—A. N. पज्झरइ, C. K. पज्झलइ। इंदु—C इँदु। सम—A. C. एम। पज्झडिअ—C. पज्झलिअ, K. पज्झटिअ। १२५—C. ११८.।

समान होते है तथा ६४ मात्रा होती हैं। ( इसे सुनकर ) चन्द्रमा प्रस्रवित होता है।

टिप्पणी—करह—<कुरुत; आज्ञा म० पु० ब० व०।

ठाइँ—< स्थाने, 'इँ' अधिकरण ए० व०।

पाइँ—∠ पादे; 'इँ' अधिकरण ए० व०, इन दोनों मे नासिका का उच्चारण सम्पूर्ण संध्यक्षर पर पाया जाता है, ठॉइँ ( thãĩ ). पॉइँ ( pãĩ )।

ठवि—∠ *स्थाप्य (स्थापयित्वा), 'इ' पूर्वकालिक कृदन्त प्रत्यय।

पज्झरइ—∠ प्रज्झरति, √झर् वस्तुतः अनुकरणात्मक धातु है, इसका प्रयोग संस्कृत मे भी पाया जाता है।

जहा,

जे गंजिअ गोडाहिवइ राउ,
उद्दंड ओड्ड जसु भअ पलाउ।
गुरुविक्कम विक्कम जिणिअ जुज्झ,
ता कण्ण परक्कम कोइ बुज्झ ॥१२६॥

[ पज्झडिआ ]

१२६. उदाहरण—

जिसने गोड देश के स्वामी राजा को मारा, जिसके भय से उद्दंड उत्कलराज भाग खड़ा हुआ, और जिसने गुरुविक्रम ( अत्यधिक पराक्रमवाले ) विक्रम को भी युद्ध मे जीत लिया, उस कर्ण के पराक्रम को कौन जानता है ?

टिप्पणी—जे—<येन; करण० ए० व०।

गंजिअ, पलाउ, जिणिअ। ये तीनो कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के रूप है। 'पलाउ' मे अप० 'उ' सुप् विभक्ति है। 'जिणिअ' का वै० रूप 'जिण्णिअ' भी प्रा० पै० की भाषा मे मिलता है।

---

१२६. गोडाहिवइ—B. गोडवइ C गउआहिवइ, K. गोलाहिवइ। ओड्ड—A. ओड, B. मोड्ड, C. दड। भअ—C. जनु। पलाउ—B. पराउ C. पलाउ। जिणिअ—C. जिण्णु। परक्कम—C. परक्कम।

ता कण्ण परक्कम—< तस्य कर्णस्य पराक्रमं। यहाँ 'कण्ण' में संबंध कारक में शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग हुआ है, 'परक्कम' मे कर्म कारक मे शुद्ध प्रातिपदिक रूप पाया जाता है।

कोइ—<कोऽपि। बुज्झ—वर्तमान मे शुद्ध धातु का प्रयोग (अर्थ=कौन बूझता है; अर्थात् कोई नहीं बूझता)।

अह अडिल्ला,

सोलह मत्ता पाउ अलिह्लह,
बे वि जमक्का भेउ अडिल्लह।
हो ण पओहर किंपि अडिल्लह,
अन्त सुपिअ भण छंदु अडिल्लह ॥१२७॥

१२७ अडिल्ला छंद :—

प्रत्येक चरण में सोलह मात्रा हों, दोनो स्थानो पर चरणों मे यमक हो। इसमें कहीं भी जगण (पयोधर) का प्रयोग न किया जाय। चरण के अंत मे सुप्रिय (दो लघु द्विमात्रिक) हो। इसे अडिल्ला छंद कहो।

टिप्पणी—भेउ—∠ भवतः।

किंपि—∠किमपि (किं+अपि), ∠किं+पि।

जहा,

जिणि आसावरि देसा दिण्हउ,
सुत्थिर डाहररज्जा लिण्हउ।
कालंजर जिणि कित्ती थप्पिअ
धणु आवज्जिअ धम्मक अप्पिअ ॥१२८॥

[ अडिल्ला ]

---

१२७. सोलह–A. सोलह। पाउ–C. पाअ। हो–N. होइ। पओहर–A. पयहर, B. पयोहर। अंत सुपिअ–B. सुपिअ अते, C. N. सुपिअ अंत। १२७—C. १३०।

१२८. जिणि–A जिन्हि, C. जहिँ, K. जहि। देसा–C देहा। दिण्हउ–B. विह्लउ। कालंजर–C. कालिंजर। धणु–C. धण। धम्मक—A. C. धम्मके। १२८—C. १३१। C. अल्लिला।

१२८. उदाहरण—

जिस राजा ने आसावरी देश दे दिया, सुस्थिर डाहर राज्य ले लिया, जिसने कालिंजर में अपनी कीर्ति स्थापित की तथा धन को इकट्ठा करके धर्म्म के लिए अर्पण कर दिया।

टिप्पणी—जिणि—<येन, 'इ' करण ए० व०। 'जिणि' का प्रयोग पुरानी राजस्थानी में भी पाया जाता है :—'जिणि यमुनाजल गाहीउ, जिणि नाथीउ भूयंग' ( कान्हडदे प्रबंध. १·३ ); राजस्थानी में इसका अधिकरण ए० व० में भी प्रयोग मिलता है :—( १ ) जिणि देसे सज्जण वसइ, तिणि दिसि वज्जउ वाउ ( ढोला मारूरा दोहा ७४), ( २ ) जिणि रित नाग न नीसरइ दाझइ वनखँड दाह ( वही, २८४ )।

दिण्हउ, लिण्हउ ( <दत्तं, <गृहीतं ), 'ण्हउ' की व्युत्पत्ति सं० कर्मवाच्य भूत० कृदन्त 'न' ( शीर्ण, विपन्न' आदि रूपों में प्रयुक्त ) से है। इस भूतकालिक कृदन्त का विकास 'न' >—ण्ण >—ण्ह के क्रम से हुआ है। यह कृदत रूप अवधी में भी पाया जाता है—'एहि तउ राम लाइ उर लीन्हा ( तुलसी ), एहि कारण मइँ लीन्हेउँ ( नूरमुहम्मद )। राजस्थानी में भी इसका प्रयोग पाया जाता है —'सगुणी-तणा सँदेसड़ा कही जु दीन्हा ऑणि' (ढोलामारू. ३४४)। इसका प्रयोग कथ्य राजस्थानी में भी होता है, पर यहाँ इसकी प्राणता लुप्त पाई जाती है :—'दीनूँ' 'लीनूँ'; स्त्री० दीनी, लीनी'।

थप्पिअ, अप्पिअ—कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप ( स्थापिता, अर्पितं )।

आवज्जिअ—<आवर्ज्य, पूर्वकालिक कृदंत प्रत्यय 'इअ'।

धम्मक—<धर्माय; यहाँ 'क' सम्प्रदान का परसर्ग है। इसका सम्बन्ध संबधकारक के परसर्ग 'के' से जोड़ा जा सकता है, जिसकी व्युत्पत्ति डॉ० चाटुर्ज्या संस्कृत स्वार्थे 'क' प्रत्यय से मानते हैं ( दे० वर्णरत्नाकर § ३१ )। संभवत. कुछ लोग इसकी व्युत्पत्ति 'कृत' से मानना चाहें, पर उससे 'कृत > कअ > का' रूप बनेगा 'क' नहीं। इस 'क' का प्रयोग संबंध अर्थ में 'गाइक घित्ता' ( प्रा० पैं० २·९३ ) में पाया जाता है। इसका प्रयोग मैथिली में होता है तथा यह वहाँ पर संबंध का परसर्ग है। ( दे० भूमिका-परसर्ग )।

[ पादाकुलक छंद ]

लहु गुरु एक्क णिअम णहि जेहा,
पअ पअ लेक्खउ उत्तमरेहा।
सुकइ फणिंदह कंठह वलअं
सोलहमत्तं पाआकुलअं ॥१२९॥

१२९. पादाकुलक छंद—

जिस छंद मे लघु गुरु का कोई नियम नही होता, प्रत्येक चरण मे उत्तम रेखा ( मात्रा ) लिखो; वह सुकविफणींद्र ( पिंगल ) के कंठ का हार सोलहमात्रा का पादाकुलक छंद है।

टिप्पणी—जेहा<यस्मिन्, यत्र।

लेक्खउ < लिख, आज्ञा म० पु० ए० व० वस्तुतः धातु रूप 'लेक्ख' के साथ कर्ताकारक ए० व० का सुप् विभक्ति चिह्न जोड़कर यह रूप बना है। ( लेक्ख+उ )।

फणिदह, कंठह; दोनों संबंधकारक एकवचन के रूप है, 'ह' अप० संबंध कारक ए० व० विभक्ति।

वलअं, °मत्तं, °कुलअं मे 'अं' छंदोनिर्वाह के लिए पाया जाता है। यह या तो अकारण अनुस्वार है जिसका अस्तित्व पृथ्वीराजरासो की भाषा मे भी पाया जाता है:—'रजंत भूषनं तनं। अलक्क छुट्टयं मनं।' अथवा इसे संस्कृत नपुंसक लिंग का प्रभाव भी माना जा सकता 'वलयं, °मात्रं, पादाकुलकं'। कुछ भी हो यह प्रवृत्ति प्रा० पैं० मे परवर्ती डिंगल प्रवृत्ति के बीज का संकेत कर सकती है।

जहा,

सेर एक जइ पावउँ घित्ता,
मंडा बीस पकावउँ णित्ता।

---

१२९. णिअम—A. णेम्म, B. णियम, C णिम्म। लेक्खउ—C. लेक्खह। कंठह—C. कठअ। पाआकुलअं—A. पाआकुलअ, B. पाआउलअ, C. पादाकुलअ, K. पाआउलअं। १२९—C. १३२।

१३० पावउँ—B. पावइ, C. पावउ। पकावउँ—C. पकाउ। णित्ता—

टंकु एक्क जउ सेँधव पाआ
जो हउ रंक सोइ हउ राआ ॥१३०॥

[ पादाकुलक ]

१३०. उदाहरण :—

यदि मैं एक सेर घी पाऊँ, तो नित्य बीस मंडा (रोटियाँ) पकाऊँ। यदि एक टंक भर सेंधा नमक मिले, तो जो मैं रंक हूँ, वही राजा हो जाऊँ।

टिप्पणी—जइ < यदि।

पावउँ—<प्राप्नोमि (√पाव+उँ; वर्तमान उ० पु० ए० व०)। डॉ० चाटुर्ज्या ने इसका विकास इस क्रम से माना है :—प्रा० भा० आ०—आमि (पठामि, ददामि), > म० भा० आ०—आमि-अमि>*-अवि>*-अउँइ>-अउँ (दे० उक्तिव्यक्तिप्रकरण § ७१)। 'पावउँ' का विकास हम यों मान सकते हैं :—प्रा० भा० आ० प्राप्नोमि, *प्रापमि>म० भा० आ० *पावामि –पावमि>* पाववि>*पावउँइ >पावउँ। इसमें अप० रूप *पाववि के अंतिम 'इ' का लोप तथा 'व' का संप्रसारण मानकर यह रूप होगा, या 'इ' का, पूर्ववर्ती सानुनासिक अंतःस्थ 'वँ' में समाहार (एसिमिलेशन) होने से यह रूप निष्पन्न होगा।

मंडा < मंडक > मंडअ>मंडा। (रा० जै० मँडक्यो 'रोटी')। पकावउँ < पाचयिष्यामि; णिजंत रूप में प्रा० पै० में धातु के ह्रस्व स्वर को दीर्घ बना दिया जाता है : √पक+(णिजंत)= √पका-। अउँ के विकास के लिए दे० पावउँ।

घित्ता, णित्ता—ये दोनों अर्धतत्सम रूप हैं। तद्भव रूप क्रमशः घृतं > घिअं > घिअ > घी, तथा नित्यं > णिच्चं > णिच्च>* णीच (*नीच) होंगे। न० भा० आ० में 'घी' रूप तो पाया जाता है, पर 'नीच' रूप नहीं मिलता। 'नित' (राज० नत) अर्धतत्सम रूप है। घित्ता तथा णित्ता की पदांत 'आ' ध्वनि छंदोनिर्वाह के लिए पाई जाती है।

---

C. नीत्ता। टंकु—C. टक। सेँधव—A. C. सेंधउ। सोइ हउ—K. सो हउ। १३०–C. १३३। C. पादाकुलक।

टंक—संभवतः 'आधा छटॉक', हिंदी रा० 'टका भर'।

जउ—<यदि।

पाश्रा—<प्राप्तं ( *प्राप्तः ); 'आ' कारांत प्रवृत्ति को खड़ी बोली की आकारांत प्रवृत्ति का बीज रूप माना जा सकता है। तु० हिंदी 'पाया' ( पा य् आ )। जिसे पा+आ ( >पाउ> *पाओ > प्राप्तः ) का ही सश्रुतिक ( 'य' ग्लाइड वाला ) रूप माना जा सकता है।

हउ—< अहं (दे० पिशेल ४१७, अप० हउं-हउँ)। इसी से ब्रज० हौं, रा० हूँ, गु० हूँ का विकास हुआ है।

( चउबोला छंद )

सोलह मत्तह बे वि पमाणहु,
बीअ चउत्थहिं चारिदहा।
मत्तह सट्ठि समग्गल जाणहु,
चारि पआ चउबोल कहा ॥१३१॥

१३१. चौबोला छंदः—

दो चरणों ( प्रथम तथा तृतीय ) मे सोलह मात्रा प्रमाणित करो, द्वितीय तथा चतुर्थ मे चौदह मात्रा ( हो )। चारो चरणो मे सब कुल ६० मात्रा जानो, इसे चउबोल छंद कहो।

टिप्पणी—सोलह—<षोडश; ( पिशेल § ४४३; अर्धमा० जैन महा० सोलस, सोलसय; प्रा० प० रा० सोल ( टेसिटोरी § ८० ), हि० सोलह, रा० सोला )

पमाणहु, जाणहु—आज्ञा म० पु० ब० व०।

चउत्थहिँ—< चतुर्थे।

कहा—( कह ) < कथय, आज्ञा म० पु० ए० व० के 'कह' का अंतिम स्वर छंदोनिर्वाह के दीर्घ कर दिया गया है। ठीक यही बात

---

१३१. सोलह मत्तह—N. सोरहँ मत्तहँ। बेवि—B वे पअ। पमाणहु—K. पमाणह। चउत्थहिँ—B चउठाइ, C. चउद्दह, K. चउत्थह, N. चउद्दहि। जाणहु—C जानहु, K. जाणह। चारिपआ—C. चारिपअ। चउबोल— A. B. C. चौबोल। १३१—C. १३४।

'चारिदहा' के 'दह' के साथ पाई जाती है, जिसमें भी पदांत 'अ' को दीर्घ कर दिया गया है।

जहा,

रे धणि मत्तमअंगअगामिणि,
खंजणलोअणि चंदमुही।
चंचल जुव्वण जात ण जाणहि
छइल समप्पइ काइँ णही ॥१३२॥

[ चउवोला ]

१३२. उदाहरण :—

हे, मत्तमतंगजगामिनि, खंजनलोचने, चंद्रमुखि, हे धन्ये, चंचल यौवन को जाते हुए नही जानती, उसे रसिक व्यक्तियों को क्यों नही समर्पित करती ?

टिप्पणी:—धणि—< 'धन्ये'; इसका प्रयोग अपभ्रंश मे स्त्री के लिए पाया जाता है, दे० पिशेल: 'मातेरियाल्येन त्सुर केन्त्ननिस् डेस अपभ्रंश' ३३० ( १ ), 'ढोल्ला सामला धण चम्पावण्णी'। पिशेल ने बताया है कि इसे 'नायिका' शब्द से अनूदित किया गया है। इसी संबंध मे पिशेल ने 'प्रियाया धण आदेशः' सूत्र भी उद्धृत किया है।

जुव्वण—∠ यौवन 7 जोव्वण 7 जुव्वण; कर्म कारक ए० व०, ( रा० जोबन )।

जात—∠ √या + शतृ 7 जान्तो 7 जात, कर्मकारक ए० व० ( रा० जातो )।

जाणहि—( जाण + हि ), समप्पहि ( √समप्प + हि ), दोनों वर्तमान म० पु० ए० व० के रूप है।

छइल्ल—∠ *छविल्लेभ्यः ( विदग्धेभ्यः ) यह देशी शब्द है, जिसका अर्थ 'विदग्ध या रसिक' होता है। तु० हि० छैला, जिसका अर्थ

---

१३२. धणि—C. वणि। मअंगअ—C. K. मग्रगज। B. मग्रगअ। खंजणलोअणि—B. खजअ, C खंजनलोअन। जुव्वण—A. जोव्वण, C. जव्वण। जात ण जाणहि—C. जात न ही। छइल—C. छैल। काइँ णही—A. काइ णाही, C. काध नहीं। १३२—C. १३२। B. C. चौबोला।

कुछ विकृत हो गया है। यहाँ यह सम्प्रदान ब० व० के अर्थ में शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग है।

काइँ—दे० § १०६; ( अर्थ 'क्यों' )।

[ अथ रड्डा छंद ]

पढम विरमइ मत्त दह पंच,
पअ बीअ बारह ठवहु,
तीअ ठाँइ दहपंच जाणहु
चारिम एग्गारहहिँ
पंचमे हि दह पंच आणहु
अट्ठा सट्ठी पूरवहु, अग्गे दोहा देहु।
राअसेण सुपसिद्ध इअ रड्ड भणिज्जइ एहु ॥१३३॥

[ राजसेना ]

१३३. रड्डा छंद :—

प्रथम चरण पन्द्रह मात्रा पर समाप्त होता है, द्वितीय चरण मे बारह मात्रा स्थापित करो, तीसरे स्थान (चरण) पर पन्द्रह मात्रा जानो, चौथे चरण मे ग्यारह मात्रा तथा पाँचवें मे पन्द्रह मात्रा लाओ। इस तरह ६८ मात्रा पूरी करो तथा उनके आगे दोहा दो। यह प्रसिद्ध छंद राजसेन रड्डा कहा जाता है।

टिप्पणी—जाणहु ( √जाण+हु ), आणहु ( √आण+हु ), देहु ( √दे+हु ), आज्ञा म० पु० ब० ब० रूप।

भणिज्जइ—<भण्यते ( √भण+इज्ज ( कर्मवाच्य )+इ ); कर्मवाच्य रूप।

अट्ठा सट्ठी—<अष्टषष्ठि ( दे० पिशेल § ४४६, अर्धमा० जैनमहा० अढसट्ठि, अट्ठसट्ठि। तु० हिंदी अड़सठ, रा० अड़सठ ( उ० °सट )।

---

१३३ विरमइ—N. विरइ। मत्तदह—A. मत्त हद, C. दह। पंचमे हि—C. पंचमे उ। अट्ठा सट्ठी—B. एम अट्ठ सट्ठि, C. अट्ठा सट्ठि, पूरवहु—B. पुरह। देहु—B. देउ। राअसेण—B. राजसेण, C. राअसेन। सुपसिद्ध—A. सपसिद्ध। रड्ड—B. रड। भणिज्जइ—C. भणिज्जै।

विसम तिकल संठवहु तिण्णि पाइक्क करहु लइ,
अंत णरिंद कि विप्प पढम बे मत्त अवर पइ।
समपअ तिअ पाइक्क सव्वलहु अंत विसज्जहु
चउठा चरण विचारि एक्क लहु कट्टिअ लिज्जहु ॥
इम पंच पाअ उट्टवण कइ वत्थु णाम पिंगल कुणइ।
ठवि दोसहीण दोहा चरण राअसेण रड्डह भणइ ॥१३४॥

१३४. विषम (प्रथम, तृतीय तथा पंचम) चरणों के आरंभ में त्रिकल, फिर तीन चतुष्कल (पदाति-पाइक्क) करो, प्रथम चरण में अंत में जगण (नरेंद्र, मध्यगुरु चतुष्कल) या चार लघु (विप्र, सर्वलघु चतुष्कल) करो। अन्य चरणों में अर्थात् तृतीय और पंचम चरण में दो मात्रा (दो लघु) अंत में करो। सम चरणों में प्रथम तीन चतुष्कल तथा अंत में सर्वलघु की रचना करो, तथा चौथे चरण में विचार कर एक लघु काट लो। इस प्रकार रड्डा छंद के पाँच चरणों की उद्वर्त्तनी कर के, दोषहीन दोहा को अंत में स्थापित करो। पिंगल इसका नाम वस्तु करते हैं, तथा इसे राजसेन रड्डा कहते हैं।

टिप्पणी—विसज्जहु (विसर्जयत), आज्ञा म० पु० ब० व०।

लिज्जहु—विधि म० पु० ब० व०।

कट्टिअ, विचारि, कइ, ठवि, ये सभी पूर्वकालिक क्रिया रूप हैं, इनमें प्रथम में 'इअ' प्रत्यय है, शेष में 'इ', जो 'इअ' का ही समाहृत रूप है।

जहा,

भमइ महुअर फुल्ल अरविंद, णव केसुकाणण फुलिअ।
सव्वदेस पिकराव वुल्लिअ, सिअल पवण लहु वहइ ॥

---

१३४ अत णरिंद—A. B. °णरेंदु, C. पढम नरेंद। पढम—C. अत। पइ—C. पअ। तिअ—C. विअ। चउठा—A. चौत्था, B. चउ, C. चोत्था। इम—C. एम। कुणइ—C. कहई। राअसेण—C. रायसेण। रड्डउ—A. रहउ, B. रड्डहु, C. रडउ। १३४—C. १३७।

१३५ महुअर—B. महुअर, N. भमर भमइ। फुल्लु—C. पुल्लु।

मलअकुहर णववल्लि पेल्लिअ ।
चित्त मणोभवसर हणइ, दूर दिगंतर कंत ।
किम परि अप्पउ वारिहउ, इम परिपलिअ दुरंत ॥१३५॥
[ राजसेना ]

१३५. उदाहरण :—

भौंरे घूम रहे है, कमल फूल रहे हैं, नवीन किंशुकों का वन फूल गया है; सब ओर कोकिल का स्वर बोल रहा है, मलय पर्वत की नई बेलों को कँपा कर शीतल पवन मंद गति से बह रहा है; कामदेव का बाण चित्त को मार रहा है, प्रिय दूर दिशा के अंत मे है; मैं किस रीति से आत्मा को रोकूँ ( अपने आपका वारण करूँ ), यह ऐसा दुरंत ( समय ) आ पहुँचा है ।

यह किसी विरहिणी की सखी के प्रति उक्ति है । अथवा कोई नायिका किसी सखी को उपपति के आनयन का संकेत करती कह रही है, यह ध्वनि भी इस काव्य से निकल सकती है ।

टिप्पणी—फुल्ल—कुछ टीकाकारो ने इसे कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप माना है ( पुष्पितानि ); हमारे मत से यह वर्तमानकालिक क्रिया का शुद्ध धातु रूप का प्रयोग है । हमने इसका अर्थ किया है—'फूल रहे हैं' ( फूलते हैं ) ।

फुल्लिअ, वुल्लिअ, पेल्लिअ—ये तीनों कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप है, जिनका प्रयोग भूतकालिक क्रिया के लिए हुआ है । √वुल्ल धातु देशी है । √पेल्ल का विकास संस्कृत प्र + ईर ( प्रेरयति ) से माना जा सकता है । ( तु० राज० पेलबो, हि० पेलना ) ।

परिपलिअ—भूतकालिक कृदन्त रूप ( <परिपतितः ) ।

अप्पउ—∠ आत्मानं, आत्मसूचक ( रिफ्लेक्सिव ) सर्वनाम कर्म० ए० व० ।

वारिहउ—∠ वारयामि । वर्तमानकाल उ० पु० ए० व० ( वै० रू० वारिहउँ ) ।

---

पिकराव—B. पिकराग । णववल्लि—N. णउवल्लि । मणोभव—C. मनोभव । किम परि—C. केम परि, N. के परि । इम—C. K. एम । १३५- C. १३८ ।

करही णंदा मोहिणी चारुसेणे तह भद्द।
राअसेण तालंक पिअ सत्त वत्थु णिप्फंद ॥१३६॥

१३६. रड्डा छंद के भेदों का वर्णन--

करभी, नंदा, मोहिनी, चारुसेना, भद्रा, राजसेना, ताटंकिनी,—हे प्रिय, ये सात ( इस छंद के ) वस्तु भेद हैं।

[ करहीलक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह तेरह मत्ता जासु।
बीअ चउत्थ एगारहहिँ करहि भणिज्जइ तासु ॥१३७॥

१३७. करभी का लक्षण—

जिसके प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे तेरह मात्रा हो, द्वितीय तथा चतुर्थ में ग्यारह मात्रा हो, उसे करही कहा जाता है।

टिप्पणी—भणिज्जइ--कर्मवाच्य रूप, सं० भण्यते।

[ नंदा लक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह मत्त होइ दह चारि।
बीअ चउत्थ एगारहहिँ णंद भणिज्ज विआरि ॥१३८॥

१३८. नंदा का लक्षण--

प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे १४ मात्रा हो, द्वितीय तथा चतुर्थ मे ग्यारह मात्रा हो, यह भेद विचार कर नंदा कहा जाता है।

टिप्पणी—भणिज्ज—कर्मवाच्य रूप का शुद्ध प्रत्यय हीन रूप √भण + इज्ज ( कर्मवाच्य ) + ०।

[ मोहिनी लक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह णव दह मत्ता जासु।
बीअ चउत्थ एगारहहिँ तं मोहिणि मुणिआसु ॥१३९॥

---

१३६. मोहिणी-B. मोहणी। चारुसेणि-A. C. चारुसेण। तालंक-तालकि। पिअ—C, णिअ। णिप्फंद—C. णिफंद। १३६—C. १३९।

१३७. 'C.' प्रतौ न प्राप्यते।

१३८. तीअ—C. तिअ। एगारहहिँ—C. एगारहेहि।

१३९. णव—C. नव। एगारहहिँ—A.C, एआरहहिँ। मुणिआसु—C. मुणिअसु।

१३९. मोहिनी लक्षण—

जिसके प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण में १९ मात्रा हो, द्वितीय तथा चतुर्थ में ११ मात्रा हो, उसे मोहनी नामक भेद समझो।

टिप्पणी—तं—<तां।

मुणिआसु—( जानीत ) आज्ञा म० पु० व० व०।

[ चारुसेना लक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह मत्त पण्णरह जासु।
बीअ चउत्थ एआरहहिँ चारुसेणि मुणिआसु ॥१४०॥

१४०. जिसके प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे पन्द्रह मात्रा हों, द्वितीय तथा चतुर्थ मे ग्यारह मात्रा हों, उसे चारुसेना समझो।

[ भद्रालक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह मत्ता दहपंचाइ।
बीअ चउत्थे बारहहिँ भद्द णाम कहिआइ ॥१४१॥

१४१. भद्रालक्षण :—

प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे दस और पॉच ( पन्द्रह ) मात्रा हो, द्वितीय तथा चतुर्थ चरण मे बारह मात्रा हो, उसका भद्रा नाम कहा गया है।

टि०—कहिआइ—∠ कथितं; वस्तुतः यह 'कहिअ' का विकृत रूप है। 'दहपंचाइ' की तुक मिलाने के लिए इसे 'कहिआइ' बना दिया है।

[ राजसेना लक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह मत्त पण्णरह पजत्थ।
सम बारह अरु एक्कदह राअसेणु भणु तत्थ ॥१४२॥

---

१४०. पण्णरह—C. पणरह। मुणिआसु—C. भणु तासु। C. प्रतौ एतच्छदो भद्रालक्षणानन्तरं प्राप्यते।

१४१. बारहहिँ—C. बारहहि। णाम—C. नाम। C प्रतौ एतच्छदः चारुसेनालक्षणपूर्वं प्राप्यते।

१४२. जत्थ तत्थ—C. जत्थ, तत्थ; K. जासु, तासु।

१४२. राजसेनालक्षणः—

जहाँ प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे पन्द्रह मात्रा हो, सम ( द्वितीय तथा चतुर्थ ) चरणो मे क्रमशः बारह तथा ग्यारह मात्रा हों, वहाँ राजसेना भेद कहो ।

टि०—जत्थ, तत्थ—∠ यत्र, तत्र ।

भणु—आज्ञा म० पु० ए० व० इसका खास रूप √भण+०= भण है। इसी के साथ 'उ' प्रत्यय लगाकर 'भणु' रूप बना दिया गया है ।

[ तालंकिनी लक्षण ]

पढम तीअ पंचम पअह मत्ता सोलह जासु ।
सम बारह अरु एक्कदह तालंकिणि भणु तासु ॥१४३॥

[ इति रड्डा प्रकरणम् ]

१४३ ताटंकिनीलक्षणः—

जिसके प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण मे सोलह मात्रा हो, सम ( द्वितीय तथा चतुर्थ ) चरणो में क्रमशः बारह तथा ग्यारह मात्रा हो, उसे ताटंकिनी नामक रड्डाभेद कहो ।

[ पद्मावती छंदः ]

भणु पउमावत्ती ठाणं ठाणं चउमत्ता गण अट्ठाआ ।
धुअ कण्णो करअलु विप्पो चरणो पाए पाअ उकिट्ठाआ ॥
जइ पलइ पओहर किमइ मणोहर पीडइ तह णाअक्कगुणो ।
पिअरह संतासइ कइ उव्वासइ इअ चंडालचरित्त गणो ॥१४४॥

१४४. पद्मावती छंदः—

जहाँ स्थान स्थान पर चतुर्मात्रिक आठ गण हो, ये चतुर्मात्रिक गण

---

१४३ अरु—C. वा । १४३—C. १४४ ।

१४४. पउमावत्ती—A. पोमावत्ती, B. पौमावती, C. पोमावती । चउ°— A. B. चौ°, गण—B. गणा । अट्ठाआ—B. अटाआ, C. अटाआ । पाए—C. पाअ । णाअक्क—B. णाट्क्क । पिअरहि—A. पिअरी । कइ—B. कवि । १४४—B.C. १४५.

कर्ण ( SS, गुरुद्वयात्मक गण ), करतल ( IIS, अंतगुरु सगण ) करतल ( IIS, अंतगुरु सगण ), विप्र ( IIII, सर्वलघु ), चरण ( IIS, आदिगुरु भगग ) चरण चरण में उत्कृष्ट होते है। यदि पयोधर ( जगण, ISI ) चतुर्मात्रिक गण आ जाय, तो क्या यह मनोहर होता है ( अर्थात् यह मनोहर नहीं होता ), यह नायक के गुणो को पीडा तक पहुँचाता है, कवि के पिता को दुःख देता है, तथा कवि को उद्वासित करता है; यह चंडालचरित्र गण है।

टि०—अट्ठाआ—∠ अष्ट; वास्तविक रूप 'अट्ठ' होना चाहिए। छंदोनिर्वाह के लिए 'अट्ठाआ' रूप बन गया है।

उक्किट्ठाआ—∠ उत्कृष्टाः; इसका वास्तविक रूप व० व० में 'उक्किट्ठा' बनेगा, 'अट्ठाआ' की तुक के लिए यह रूप बना है।

जहा,

**भअ भज्जिअ वंगा भंगु कलिंगा तेलंगा रण मुक्कि चले।**
**मरहट्ठा धिट्ठा लग्गिअ कट्ठा सोरट्ठा भअ पाअ पले॥**
**चंपारण कंपा पव्वअ झंपा ओत्था ओत्थी जीव हरे।**
**कासीसर राणा किअउ पआणा विज्जाहर भण मंतिवरे॥१४५॥**

१४५. उदाहरणः—

वंगदेश के राजा भय से भाग गये, कलिंग के राजा भग गये, तैलंगदेश के राजा युद्ध को छोड़कर चले गये, धृष्ट मराठे दिशाओं मे लग गये ( पलायित हो गये ), सौराष्ट्र के राजा भय से पैरों पर गिर पड़े, चंपारण्य का राजा कॉपकर पर्वत मे छिप गया और उठ उठकर अपने जीवन को किसी तरह त्याग रहा है। मंत्रिश्रेष्ठ विद्याधर कहते है कि काशीश्वर राजा ने युद्ध के लिए प्रयाण किया है।

टिप्पणी—भअ < भयेन, करण कारक मे निर्विभक्तिक रूप का प्रयोग।

---

१४५. भज्जिअ—A. N. भज्जिअ, C. K. भजिअ। भंगु—A. C. भग्गु। मरहट्ठा—A. मरहठ, C. मरहठा। धिट्ठा—C टिठा। कट्ठा सोरट्ठा—B. कठा°, C कठा सोरठा। भअ—C. गअ। जीव—C जीअ। कीअउ—C कीण। १४५—C. १४६।

भज्जिअ, लग्गिअ, किअउ, ये तीनों कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत है, जिनका प्रयोग भूतकालिक क्रिया के लिए किया गया है।

भगु—टीकाकारों ने इसे भी कर्मवाच्य भूत० कृदंत रूप माना है। भंगिअ > *भंगिउ > *भंगउ > भंगु—इस क्रम से इसका विकास माना जा सकता है।

मुक्कि—∠मुक्त्वा, 'इ' पूर्वकालिक कृदंत रूप *मुच्य ( *मुक्य ) > मुक्किअ > मुक्कि।

पाअ—∠पादे, अधिकरण ए० व०।

कंपा, झंपा—ये भी कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत है। इनकी आकारांत प्रवृत्ति प्रा० पैं० मे खडी बोली के बीजों का संकेत कर सकती है। इनकी व्युत्पत्ति यों मानी जायगी; कंपितः > कंपिओ–*कंपओ > कंपअ > कंपा।

झंपितः > झंपिओ–*झंपओ > झंपअ > झंपा।

चले, पले—ये दोनों कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के 'आ' वाले रूप के तिर्यक् रूप है :—चला + तिर्यक् = चले, पला + तिर्यक् = पले। ( तु० खड़ी बोली हि० 'चला–चले', 'पड़ा–पड़े' )।

चलितः > चलिओ–*चलओ > चलअ > चला ( तिर्यक् चले )।

पतितः > पलिओ–*पलओ > पलअ > पला ( तिर्यक् पले )।

ओत्था ओत्थी < उत्थाय उत्थाय, 'ओत्थी' का 'ई' वस्तुतः पूर्वकालिक कृदंत 'इ' का दीर्घीकरण है। इसी तरह 'ओत्था' का 'आ' भी 'ओत्थ' का दीर्घीकरण है। पौनःपुन्य वाचक क्रिया रूप के पूर्वकालिक कृदंत मे 'इ' प्रत्यय केवल परवर्ती धातु रूप के साथ ही लगाया गया है। यह प्रवृत्ति हिंदी मे भी पाई जाती है। ('उठ कर उठ कर' के स्थान पर हम 'उठ उठ कर' कहते है।) इसका वास्तविक रूप 'ओत्थ ओत्थि' होगा, जिसे छन्दोनिर्वाह के लिए उक्त रूप मे परिवर्तित कर दिया गया है।

राणा < राजा ( अथवा राज्ञा )। संस्कृत् 'राजन्' शब्द का पालि मे कर्ता ए० व० मे 'रञ्ञो' मिलता है, किंतु अन्यत्र सभी प्राकृतो मे राआ–राया रूप मिलते है। इसके करण ए० व० मे अवश्य समान रूप 'रण्णा' मिलता है। दे० पिशेल § ३९९, पिशेल ने भी 'राणा' को

इसी 'रण्णा' (<राज्ञा ) से विकसित माना है। इस प्रकार यहाँ यह 'किअउ' का कर्ता माना गया है ( 'काशीश्वरराजा ने प्रयाण किया' )। ( तु० हि० राज० राणा )।

पआणा—वस्तुतः यह 'पआण' है, जिसे 'राणा' की तुक पर 'पआणा' बना दिया है।

मंतिवरे—टीकाकारों ने इसे तृतीयांत रूप माना है ( मंत्रिवरेण )। मैंने इसे 'मंतिवर' ही—जिसे 'हरे' की तुक पर 'वरे' बना दिया गया है—कर्ता० ए० व० ( मंत्रिवरः ) माना है। वे इसकी व्याख्या 'विद्याधरेण भणितं मन्त्रिवरेण' करते हैं; मैं इसे 'विद्याधरो भणति मंत्रिवरः' समझता हूँ।

[ अथ कुंडलिया छंद ]

दोहा लक्खण पढम पढि कव्वह अद्ध णिरुत्त।
कुंडलिआ वुहअण मुणहु उल्लाले संजुत्त ॥
उल्लाले संजुत्त जमक सुद्धउ सलहिज्जइ।
चउआलह सउ मत्त सुकइ दिढवंधु कहिज्जइ ॥
चउआलह सउ मत्त जासु तणु भूषण सोहा।
एम कुँडलिआ जाणहु पढम जह पढिअइ दोहा ॥१४६॥

१४६. कुंडलिया छंद—

हे वुधजन, पहले दोहा के लक्षण को पढ़कर, फिर काव्य ( रोला ) छंद दो, उसे उल्लाला से संयुक्त कर अर्थात् दोहा के चरण की पुनरुक्ति कर कुंडलिया समझो। उल्लाला से उक्त तथा यमक से शुद्ध कुंडलिया श्रेष्ठ समझा जाता है। इसमें १४४ मात्रा होती हैं, सुकवि इसे दृढबंध कहते है। जिसमें १४४ मात्रा शरीर की शोभा है, इस प्रकार वह कुंडलिया छंद जानो, जहाँ पहले दोहा पढ़ा जाता है।

---

१४६. पढि–B. पढ। कव्वह–B. कम्वहि। मुणहु–A.C.D.N. मुणहु, K. मुणह। सञ्जुत्त–C. सेजुत्त। जमक–B. जमग्र। सलहिज्जइ–N. स लहिज्जइ। चउ°–AB. चौ। सउ–A.B. सौ। एम–A. एमह, C. N. तं। जाणहु–C जाण। जह पढिअइ–A. पढि अइ जहँ, C. पढिग्रे, K. पडि जह। १४५—C. १४७।

टिप्पणी—कव्वह—∠काव्यस्य; 'ह' संबंध ए० व० की विभक्ति ।
वुहअण—∠बुधजनाः; संबोधन ब० व० प्रातिपदिक रूप ।
उल्लाले—∠उल्लालेन, 'ए' करण ए० व० विभक्ति ।
सलहिज्जइ—<श्लाघ्यते, कर्मवाच्य रूप ।
पढिअइ—∠पठ्यते, कर्मवाच्य रूप ।

जहा,

ढोल्ला मारिअ ढिल्लि महँ मुच्छिअ मेच्छसरीर ।
पुर जज्जल्ला मंतिवर चलिअ वीर हम्मीर ॥
चलिअ वीर हम्मीर पाअभर मेइणि कंपइ ।
दिग मग णह अंधार धूलि सूरह रह झंपइ ॥
दिग मग णह अधार आण खुरसाणक ओल्ला ।
दरमरि दमसि विपक्ख मारु, ढिल्ली महँ ढोल्ला ॥१४७॥
[ कुंडलिया ]

१४७. उदाहरण—

दिल्ली मे ( जाकर ) वीर हमीर ने रणदुंदुभि ( युद्ध का ढोल ) वजाया, जिसे सुनकर म्लेच्छो के शरीर मूर्च्छित हो गये । जज्जल मन्त्रिवर को आगे ( कर ) वीर हमीर विजय के लिये चला । उसके चलने पर ( सेना के ) पैर के वोझ से पृथ्वी काँपने लगी ( काँपती है ); दिशाओं के मार्ग मे, आकाश मे अँधेरा हो गया, धूल ने सूर्य के रथ को ढँक दिया । दिशाओं मे, आकाश मे अँधेरा हो गया तथा खुरासान देश के ओल्ला लोग ( पकड़ कर ) ले आये गये । हे हम्मीर, तुम विपक्ष का दलमल कर दमन करते हो; तुम्हारा ढोल दिल्ली मे वजाया गया ।

---

१४७. महँ–B. महि, C. K. मह, N. महँ । मेच्छ–B. मच्छ । पुर जज्जल्ला–K. किअ जज्जल । चलिअ–C. चल्लिअ । हम्मीर–C. हमीर । मेइणि–B. मेअणि । आण–A.C.N. आण, B. अणु, K. आणु । मार–K. मारअ । दरमरि ··विपक्ख–C. दर दल्मलिअ विपक्ख । ढोल्ला—B. ढोला । १४७—C. १४८ ।

टिप्पणी—ढोल्ला—इसका न० भा० आ० रूप 'ढोल' है, जो अन्य प्राचीन हिन्दी तथा राज० कृतियों में भी मिलता है, दे० 'वज्या दमामा ढोल' ( ढोला मारू रा गोहा ३५३ )। यहाँ एक ओर 'ल' का द्वित्व तथा 'अ' का दीर्घीकरण अवहट्ठ की छंदोनिर्वाह प्रवृत्ति के कारण है, किन्तु 'ल्ल' केवल ओज गुण लाने के लिये प्रयुक्त हुआ जान पड़ता है।

मारिअ—कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त का भूतकालिक क्रिया के लिए प्रयोग √मार + इअ।

ढिल्लि महँ—'महँ' अधिकरण का परसर्ग (= दिल्ली में)।

मुच्छिअ मेच्छसरीर—<मूर्च्छितानि म्लेच्छशरीराणि, कर्ताकारक ब० व० मे प्रातिपदिक का प्रयोग।

चलिअ—कर्मवाच्य-भाववाच्य भूतकालिक कृदन्त का भूतकालिक क्रिया के लिये प्रयोग।

पाअभर—<पादभरेण; करण ए० व० में प्रातिपदिक का प्रयोग।

दिग मग णह—<दिङ्मार्गे नभसि, अधिकरण ए० व० रूप ( शून्य विभक्ति )।

अंधार—<अन्धकारः > अंधआरो > अंधारउ > अंधार-अँधार; तु० हि० अँधेरा, रा० अँधेरो ( उ० अँदेरो )।

आण—<आनीता;—शुद्ध धातु रूप का कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के लिए प्रयोग। अथवा इसे 'खुरसाणस्य ओल्लान् आनयति' का रूप मानकर वर्तमानकालिक क्रिया भी माना जा सकता है।

खुरसाणक—'क' संबंधवाचक परसर्ग; दे० भूमिकाः परसर्ग।

ओल्ला—इस शब्द की व्युत्पत्ति का पता नहीं। टीकाकारों ने इसका अर्थ 'दंडप्रतिनिधिभूताः' किया है। एक टीकाकार ने इसे देशी शब्द माना है, जिसका अर्थ होता है 'पति'; 'ओल्लाशब्दः पतिवाचकः'। पर ये मत ठीक नहीं जॅचते। क्या यह किसी 'अरबी' शब्द से संबद्ध है ? संभवतः इसका सबंध अरबी 'उलामा' से हो, जिसका अर्थ 'मुल्ला-मौलवी' होता है।

दमसि—<दमयसि—वर्तमानकालिक म० पु० ए० व०।

पढमहि दोहा चारि पअ चउ पअ कव्वह देहु ।
ऍम कुंडलिआ अट्ठ पअ पअ पअ जमअ कुणेहु ॥१४८॥
[ दोहा ]

१४८. पहले चार चरण दोहा के, फिर चार चरण रोला ( काव्य ) के दो । इस प्रकार कुंडलिया मे आठ चरण होते है । प्रत्येक चरण मे यमक ( तुक ) की रचना करो ।

टिप्पणी—पढमहि—<प्रथमे; अधिकरण ए० व० ।

दोहा—<दोहायाः, संबंध कारक ए० व० शुद्ध प्रातिपदिक रूप या शून्य विभक्ति ।

[ अथ गगनांगच्छंदः ]

पअ पअ ठवहु जाणि गअणंगउ मत्त विहूसिणा,
भाअउ वीस कलअ सरअग्गल लहु गुरुसेसिणा ॥
पढमहि मत्त चारि गण किज्जहु गणह पआसिओ,
बीसक्खर सअल पअह पिअ गुरु अंत पआसिओ ॥१४९॥

१४९. गगनांग छंद :—

गगनांग छंद के प्रत्येक चरण मे शर ( पॉच ) से अधिक वीस मात्रायें ( अर्थात् पचीस मात्रा ) जानो तथा अंत में तीन मात्रा लघु गुरु ( ।ऽ ) दो । पहले चतुर्मात्रिक गण करो, जो अन्य गणो से प्रकाशित हो, समस्त चरण मे वीस अक्षर हो तथा हे प्रिय, अंत मे गुरु प्रकाशित हो ।

टिप्पणी—ठवहु—आज्ञा म० पु० व० व० (<स्थापय ) ।

जाणि—पूर्वकालिक क्रिया रूप ।

किज्जहु—विधि म० पु० व० व० ।

---

१४८ चउ—A. B. चौ । कव्वह—A. काव्वह, B. कव्वइ । देहु—A. देहि, B. देइ । ऍम—C. N. इम । अट्ठ—C. छट्ठ । जमअ—C. N. जमक, K. जम । कुणेहु—A. कुणेह । B. कुणेहि, १४८—C. १४६ ।

१४९ विहूसिणा—A. विहुसिणा, C. विहूमिणा । भाअउ—C. ताअउ । किज्जहु—N. किज्जइ । गणह—C. गणअ । सअल—N. समअ ।

पढमहि चक्कलु होइ गण अंतहि दिज्जहु हारु।
वीसक्खर गअणंग भणु मत्त पचीस विआरु ॥१५०॥

१५०. प्रत्येक चरण में पहले चतुष्कल गण हो, तथा अंत में हार (गुरु) दो। गगणांग में बीस अक्षर कहो, तथा पचीस मात्रा विचारो।

टिप्पणी—दिज्जहु—विधि म० पु० ब० व०।

भणु, विआरु ( विचारय ) आज्ञा० म० पु० ए० व० 'उ' विभक्ति।

जहा,

भंजिअ मलअ चोलवइ णिपलिअ गंजिअ गुज्जरा,
मालवराअ मलअगिरि लुक्किअ परिहरि कुंजरा।
खुरासाण खुहिअ रण महँ लंघिअ मुहिअ साअरा,
हम्मीर चलिअ हारव पलिअ रिउगणह काअरा ॥१५१॥

१५१. उदाहरण—

मलय का राजा भग गया, चोलपति ( युद्धस्थल से ) लौट गया, गुर्जरों का मानमर्दन हो गया, मालवराज हाथियों को छोड़कर मलयगिरि में जा छिपा। खुरासाण ( यवन राजा ) क्षुब्ध होकर युद्ध में मूर्छित हो गया तथा समुद्र को लाँघ गया ( समुद्र के पार भाग गया )। हम्मीर के ( युद्धयात्रा के लिए ) चलने पर कातर शत्रुओं में हाहाकार होने लगा।

टिप्पणी—भंजिअ—√भंज+इअ; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त का भूतकालिक क्रिया के लिए प्रयोग।

णिवलिअ—( <निवृत्तः ), गंजिअ, लुक्किअ ( 'लुक' देशी धातु, अर्थ 'छिपना' तु० हि० 'लुकना' ), खुहिअ ( <क्षुब्धः )।

मुहिअ—( <मूढः >* मुहित >* मुहिओ > मुहिअ )।

लंघिअ—( <लंघितः )—ये सब कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप हैं।

---

१५० चक्कलु—C. चक्कल। दिज्जहु—N. दिज्जइ। १५०-C. १५१।

१५१. भंजिअ—C. भज्जिअ। गुज्जरा—A. गुन्जरा। राअ—B. राउ। खुरासाण—A. खुरसाण, N. खुरसाणा। महँ—K. मह। मुहिअ लंघिअ—A. मुहि अहिअ, N. लंघिअ अहिअ। हारव—C. हारअ। काअरा—B. कादरा।

रिउगणह—रिपुगणेपु; 'ह' अधिकरण व० व० विभक्ति ।

काअरा—<कातरेषु । वस्तुतः यह शुद्ध प्रातिपदिक 'कातर' है, जिसके पदान्त 'अ' को छन्दोनिर्वाह तथा तुक के लिये 'आ' बना दिया गया है ।

[ अथ द्विपदीछन्दः ]

आइग इंदु जत्थ हो पढमहि दिज्जइ तिणि धणुहरं,
तह पाइक्कजुअल परिसंठवहु विविहचित्तसुंदरं ॥१५२॥
सरसइ लइअ पसाउ तहँ पुहवी करहि कइत्त कइअणा,
महुअरचरण अंत लइ दिज्जहु दोअइ मुणहु वुहअणा ॥१५३॥

१५२-१५३. द्विपदीछंदः—

हे विद्वज्जनो, प्रथम चरण मे आरम्भ मे जहाँ इंदु ( पट्कल गण ) हो, उसके बाद दो धनुर्धर ( चतुष्कल ) हो, तथा फिर दो पदाति ( चतुष्कल ) स्थापित करो, अन्त मे मधुकर चरण ( पट्कल ) दो। इसे द्विपदी कहो। हे कविजनो, सरस्वती से प्रसाद लेकर पृथ्वी मे नाना प्रकार के चित्रों को सुन्दर लगनेवाले कवित्त की रचना करो।

टिप्पणी—हो—( भवति ) वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० शुद्ध धातु रूप ।

पढमहि—( प्रथमे ) 'हि' अधिकरण ए० व० विभक्ति ।

दिज्जइ—<दीयते; कर्मवाच्य वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० ।

धणुहरं—यहाँ पदान्त का अनुस्वार छन्दोनिर्वाह के लिए पाया जाता है, यह प्रवृत्ति पृथ्वीराजरासो मे भी बहुत पाई जाती है । इसी तरह 'सुंदरं' जो इसी की तुक पर पाया जाता है, छन्दोनिर्वाह के लिए प्रयुक्त हुआ है । मूलतः ये 'धणुहर' तथा 'सुंदर' ही हैं ।

परिसंठवहु—<परिसंस्थापयत, आज्ञा म० पु० व० व० ।

करहि—<कुरु, आज्ञा म० पु० ए० व० ।

---

१५२-१५३. आइग-C. आइहि । दिज्जइ-C. दिज्जिअ । लइअ—K. लइ, C. तइ । तहँ—K. तहि । पुहवी—B. पुहवी, K. पुहविहि, N. पुहमी, C. प्रतौ लुप्त वर्तते । कइत्त—कवित्त । दिज्जहु—A. दिज्जइ, B. दिज्जउ, C. K. दिज्जहु, N. दिज्जसु । दोअइ—A. दोइवइ, N. दोपइ ।

कइत्त—<कवित्वं ( हि० कवित्त ), कर्म० ए० व० ।

कइअणा, वुहअणा—( कविजनाः, बुधजनाः ), संबोधन ब० व० ।

दिज्जहु—विधि, म० पु० ब० व० 'इज्ज' ( ज्ज ) विधि ( ओप्टेटिव ) का चिह्न है । ( हि० आदरार्थे अनुज्ञा प्रयोग 'दीजिये' ) ।

छक्कलु मुह संठावि कइ चक्कलु पंच ठवेहु ।
अंतहि एक्कइ हार दइ दोअइ छंद कहेहु ॥१५४॥

१५४. मुख में ( सर्वप्रथम ) पट्कल की स्थापना कर पाँच चतुष्कलों की स्थापना करो । अंत में एक गुरु देकर उसे द्विपदी छंद कहो ।

टि०—संठावि कइ—<संस्थाप्य कृत्वा; हिंदी मे पूर्वकालिक क्रिया रूपों में धातु ( स्टेम ) के साथ 'कर' 'के' का प्रयोग होता है । इसका बीज इस प्रयोग में देखा जा सकता है । 'संठावि कइ' की तुलना हि० 'ठहरा के' से की जा सकती है । इस प्रकार का प्रयोग जहाँ एक साथ दो पूर्वकालिक क्रिया रूप पाये जाते हैं, अपभ्रंश मे नहीं मिलता, केवल एक स्थान पर संदेशरासक में भी ऐसा प्रयोग देखा गया है; जिसे भायाणी जी ने संयुक्त पूर्वकालिक रूप कहा है— 'दहेवि करि' ( १०८ व ), दे० संदेश० भूमिका § ६८ ।

जहा,

दाणव देव बे वि ढुक्कंतउ गिरिवर सिहर कंपिओ
हअगअपाअघाअ उट्ठंतउ धूलिहि गअण झंपिओ ॥१५५॥
[ दोअइ=द्विपदी ]

१५५. द्विपदी का उदाहरणः—

दानव तथा देवता दोनों एक दूसरे से भिड़े, ( सुमेरु ) पर्वत का शिखर काँपने लगा, घोड़े तथा हाथियो के पैरो के आघात से उठी धूल से आकाश ढँक गया ।

टि०—दानव देव—कर्ता कारक ब० व० ।

---

१५४. ठवेहु—N. करेहु । एक्कइ हार दइ—C. एक्क णरिंद देइ । दोअइ°—N. दोवइच्छद । कहेहु—C. करेहु ।

१५५. ढुक्कंतउ—C. ढुक्कन्तउ । उट्ठंतउ—C. उट्ठन्तउ । झंपिओ—B. ओपिओ ।

ढुक्कंतउ—√ ढुक्क + अंत, वर्तमानकालिक कृदंत + उ, कर्ता कारक।

कंपिओ—<कंपितः, कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत का क्रिया के रूप में प्रयोग।

°घाअ—< घातेन; करण ए० व० में प्रातिपदिक का निर्विभक्तिक प्रयोग।

उट्ठंतउ—√ उट्ठ + अंत + उ; वर्तमानकालिक कृदंत रूप।

धूलिहि—<धूलिभिः; करण ब० व०।

झंपिओ—√ झंप + इअ ( कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत ) + ओ।

[ अथ झुल्लण-झूलना-छंदः ]

पढम दह दिज्जिआ पुण वि तह किज्जिआ,
पुण वि दह सत्त तह विरइ जाआ।
एम परि वि विहु दल, मत्त सततीस पल,
एहु कहु झुल्लणा णाअराआ ॥१५६॥

१५६. झूलना छंदः—

पहले दस मात्रा दो, फिर भी वैसा ही करो, ( अर्थात् फिर दस मात्रा दो, ) फिर दस और सात ( सत्रह ) पर विराम ( यति ) दो। (अर्थात् जहाँ प्रत्येक दल मे—अर्धाली मे--१०, १०, १७ पर यति हो)। इस परिपाटी से दोनो दलों मे सैंतीस मात्राएँ पड़े। इसे नागराज झुल्लणा छंद कहते है।

टि०—दह—<दश; ( 'श' के स्थान पर प्राकृत में 'ह' के परिवर्तन के लिए दे० पिशेल § २६२, साथ ही § ४४२ )।

दिज्जिआ, किज्जिआ—कुछ टीकाकारो ने इन्हें कर्मवाच्य क्रिया रूप 'दीयते' 'क्रियते' माना है। अन्य टीकाकार इन्हे भूतकालिक कृदंत 'दत्ता', कृता' ' से अनूदित करते हैं। तीसरा टीकाकार 'दिज्जिआ' को 'दत्वा' तथा 'किज्जिआ' को 'कृता' से अनूदित करता है। मेरी समझ मे दोनो ही विधि रूप हैं। प्राकृत मे विधि मे मध्यम पु० ब० व०, प्रथम

---

१५६. C प्रतौ झुल्लणच्छंदसः लक्षणोदाहरणे न प्राप्येते। C. प्रतौ केनापि अन्येन परवर्तिकाले एतत्पद्यद्वयं लिखितं दृश्यते। मत्त—N सत्त। कहु—N. कहु।

( अन्य ) पुरुष ए० व० तथा ब० व० में—'एज्जा' रूप पाये जाते हैं। इसी से—'इज्जिआ' का विकास मजे से माना जाता है। प्राकृत विधि के—'एज्जा' वाले रूपों के लिए, देखिए पिशेल § ४६०, § ४६१। इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि अर्धमागधी में इसी के 'इज्जा, वाले रूप भी मिलते हैं:—उदाहरिज्जा ( उदाहरेः ) ( सूयगडंगसुत्त ), जो कुछ नही—'इज्जा<एज्जा' के विकास क्रम का संकेत करते हैं।

जाआ—< जाता; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप, स्त्रीलिंग।

सततीस—< सप्तत्रिंशत् > सत्ततींस > सत्ततीस > सततीस।

पल—पतंति, धातु रूप का वर्तमान काल प्र० पु० ब० व० में प्रयोग।

कहु—< कथयति; धातु रूप के साथ कर्ता कारक ए० व० का 'उ' प्रत्यय।

जहा,

सहस मअमत्त गअ लाख लख पक्खरिअ,  
साहि दुइ साजि खेलंत गिंदू।  
कोप्पि पिअ जाहि तह थप्पि जसु विमल महि,  
जिणइ णहि कोइ तुह तुलुक हिंदू ॥१५७॥

१५७. उदाहरण:—

हजारों मदमत्त हाथियो और लाख लाख ( घोड़ों ) को पाखर के साथ सजाकर दोनों शाह गेंद खेलते हैं ( अथवा कन्दुकक्रीड़ा की तरह युद्धक्रीडा मे रत है )। हे प्रिय, तुम क्रुद्ध होकर वहाँ जाओ, पृथ्वी मे निर्मल यश को स्थापित करो। तुम्हें कोई भी तुर्क या हिंदू नहीं जीत सकेगा।

टि०—सहस—<सहस्र; लाख < लक्ख < लक्ष। न० भा० आ० से म० भा० आ० के समीकृत संयुक्त व्यंजनों की पूर्ववर्ती व्यंजन

---

१५७. लाख लख—N. लक्ख लख। गिंदू—K. गिंदू। कोप्पि—A. कोप्पी। तह—K. तहि। थप्पि—A. थप्पु। जिणइ—B. हिणइ। कोइ—A. कोवि।

ध्वनि का लोपकर उससे पूर्व के स्वर को दीर्घ बना देना खास विशेपता है। यह विशेपता पंजाबी तथा सिंधी को छोड़कर प्रायः सभी न० भा० आ० भाषाओं में पाई जाती है। तु० अद्य—< अज्ज > हि० आज ( पंजाबी अज्ज )। कर्म < कम्म > हि० काम (पंजाबी कम्म)।

लख—यह 'लाख' का छन्दोनिर्वाह के लिये विकृत रूप है जिसमें दीर्घ स्वर को ह्रस्व कर दिया गया है।

पक्खरि—'पक्खर' ( हि० पाखर=घोडों व हाथियो की झूल ) से नाम धातु बनाकर उससे बनाया गया पूर्वकालिक क्रिया रूप है। संस्कृत टीकाकार—'वारवाणेनावगुंठ्य' = *प्रक्षरीकृत्य।

साहि—कुछ संस्कृत टीकाकारों ने इसे 'स्वामिद्वयं (साहि दुइ) अनूदित किया है, कुछ ने 'सार्वभौमद्वयं' से। यह वस्तुतः फारसी का 'शाह' शब्द है।

सजि—णिजंत क्रिया से पूर्वकालिक क्रिया रूप (=सजाकर)। ( √सज+णिच्=√साज+इ=साजि )।

खेलंत—वर्तमानकालिक कृदंत रूप; कर्ता ब० व०।

गिंदू<कंदुकं>गेंदुअं > गेंदू > गिंदू, कर्म कारक ए० व० ( हि० गेंद )।

कोप्पि<*कुप्य—पूर्वकालिक क्रिया रूप ( कोपिअ के 'अ' का लोप तथा 'प' का द्वित्व कर यह रूप बना है )।

जाहि < याहि, अनुज्ञा म० पु० ए० व० रूप। ( √जा ( सं० या )+हि )।

थप्पि<स्थापय, अनुज्ञा म० पु० ए० व० रूप। कुछ टीकाकारों ने इसे पूर्वकालिक रूप भी माना है, जो भी ठीक जान पड़ता है—थप्पि <*स्थाप्य ( स्थापयित्वा )। जिणइ < जयति; टीकाकारों ने इसे भविष्यत्कालीन 'जेष्यति' से अनूदित किया है, जो 'वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा' का प्रभाव है। वस्तुतः यह वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० का ही रूप है, भविष्यत् का नहीं। प्रा० भा० आ० √जि का प्राकृत में √जिण रूप देखा जाता है। इसका संकेत वररुचि के प्राकृतप्रकाश में ही मिलता है :—'श्रुहुजिलूधुवां णोऽन्त्ये ह्रस्व.' (८·५६) इस पर भामह की मनोरमा यों है :—'श्रु श्रवणे, हु दानादाने, जि जये, लून् छेदने, धून् कंपने, इत्येतेपामन्ते णः प्रयोक्तव्यः दीर्घस्य

ह्रस्वो भवति। सुणइ, हुणइ, जिणइ, लुणइ, धुणइ।' वस्तुतः यह संस्कृत के क्र्यादिगणी (नवमगण) धातु का विकास है, जिसके रूप 'जिनाति, जिनीतः, जिनन्ति' होंगे, और जो सं० में बहुत कम पाया जाता है।

कोइ<कोपि। (कः+अपि) (हि० रा० कोई)।

तुलुक—'तुर्क' विदेशी शब्द।

हिंदू—यह फारसी शब्द है, जिसका संबंध 'सिंधु' से जोड़ा जाता है। फारसी मे 'स' 'ह' तथा सघोष महाप्राण (ध) ध्वनि सघोष अल्पप्राण (द) हो जाती है।

[ खंजा छंदः ]

धुअ धरिअ दिअवर णअ गण कमलणअणि,
वुहअण मण सुहइ जु जिम ससि रअणि सोहए।
पुण विअ विरइ विहु पअ गअवरगमणि,
रगण पर फणिवइ भण सुमरु बुहअण मोहए ॥१५८॥

१५८. खंजा छंद :—

हे कमलनयने, हे गजवरगमने, जहाँ दोनों चरणों मे नौ द्विजवर (सर्वलघु) गणों अर्थात् ३६ लघु को धरकर विराम हो, तथा फिर रगण (मध्यलघु गण) हो; फणिपति पिंगल कहते हैं कि यह छंद (खञ्जा) बुधजनो को वैसे ही सुशोभित होता है; जैसे रात्रि में चद्र बुधजनों को मोहित करता है। हे प्रिये, तुम इसका स्मरण करो। (यहाँ लक्षण मे खञ्जा छंद का नाम नही दिया गया है। टीकाकारों ने 'खंजावृत्तमिति शेषः' लिखा है।)

खंजावृत्त=३६ लघु; रगण (SIS)=३६+५=४१ मात्रा प्रति चरण।

यह छंद भी द्विपदी है, अन्य छंदों की तरह चतुष्पाद नहीं। अतः कुल छंद में ४१×२=८२ मात्रा होंगी।

---

१५८ दिअवर णअगण —B. दिअवरि°, C. चरण ठगण। बुहअणमण—A. बिबुहगण, B. बिबुह। जिमि—B. N. जिमि। रगण—A. B. N. रअण। फणिवइ—A. कणिवइ। मोहए—N. सोहए।

टिप्पणी—धरिअ—<*धार्य ( धृत्वा ) पूर्वकालिक क्रिया रूप।

सुहइ—<शोभते, वस्तुतः यह 'सोहइ' का ह्रस्वीकरण है।

भण—<भणति, वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व०।

सुमरु—<स्मर, अनुज्ञा म० पु० ए० व०; प्राकृत मे √स्मृ को √सुमर आदेश होता है। दे० 'स्मरतेर्भरसुमरौ' (प्रा० प्र० ८.१८) 'सुमरइ'।

सोहए, मोहए—संभवतः इन्हें कुछ विद्वान् आत्मनेपदी रूप मानना चाहें, सोहए ( <शोभते ), मोहए ( <* मोहयते )। यद्यपि प्राकृत मे किसी तरह आत्मनेपदी रूप कुछ बचे खुचे मिल जाते हैं, पर प्रा० पैं० की अवहट्ठ मे इन रूपों को आत्मनेपदी मानना ठीक नहीं जॅचता। मै इन्हें परस्मैपदी रूप ही मानना चाहूँगा तथा इसका मूल रूप 'सोहइ', 'मोहइ' ही है। खंजा छंद की प्रत्येक अर्धाली मे अन्त मे रगण ( ऽ।ऽ ) आवश्यक है, अतः 'सोहइ' 'मोहइ' पाठ लेने पर अन्त मे लघु पड़ेगा, गुरु नहीं। इसीलिए 'इ' का दीर्घीकरण 'ए' के रूप मे कर दिया गया है। कुछ लोग यह आपत्ति करे कि 'इ' का दीर्घीकरण 'ई' लेना चाहिए, किन्तु हम देखते है कि 'इ' तथा 'उ' के 'ई-ए', 'ऊ-ओ' दोनो तरह के दीर्घीकृत रूप देखे जाते है। इसी तरह 'ए' तथा 'ओ' के ह्रस्वरूप 'ऍ-ऑ' के अतिरिक्त 'इ-उ' वाले भी पाये जाते हैं, दे० ऊपर 'सुहइ' ( सोहइ )। अथवा इन्हें आत्मनेपदी ही मानकर प्राकृतीकृत ( प्राकृताइज्ड ) रूप मानने पर भी किसी तरह समस्या सुलझ सकती है। यह सब छन्दोनिर्वाहार्थ हुआ है।

**बिहु दल णव पल विप्पगण जोहल अंत ठवेहु।**
**मत्त इआलिस खंज पअ दहगण तत्थ मुणेहु ॥१५९॥**

१५९. दोनों दलों मे नौ विप्रगण ( सर्वलघु चतुष्कल ) तथा अन्त मे जोहल ( रगण ) स्थापित करो, इस प्रकार खंजा छंद मे एक चरण मे इकतालीस मात्रा तथा दस गण समझो।

टिप्पणी—इआलिस—<एकचत्वारिंशत्। पिशेल ने प्राकृत ग्रामर मे ४१ का केवल यही रूप दिया है, वह भी प्रा० पैं० के इसी पद्य से दे० पिशेल § ४४५ पृ० ३१६। महाराष्ट्री, अर्धमागधी या अन्य प्राकृतों

---

१५९ बिहु—B. विउ। जोहल—A, जोहलु। इआलिस—A. एआलिस।

मे इसके क्या रूप थे इसका कोई संकेत वहाँ नहीं हैं। संभवतः इसका विकास क्रम यह रहा होगा।

एकचत्वारिंशत् { *एक्कचत्तालीसं*-ऍक्कत्तालीसं > *इकतालीसं>इकतालीस ( राज० )। *एअअत्तालीसं-*एअआलीसं>*इआलीसं> इआलिस ( प्रा० पै० वाला रूप )।

जहा,

अहि ललइ महि चलइ गिरि खसइ हर खलइ,
ससि घुमइ अमिअ वमइ मुअल जिवि उट्ठए।
पुणु धसइ पुणु खसइ पुणु ललइ पुणु घुमइ,
पुणु वमइ जिविअ विविह परि समर दिट्ठए ॥१६०॥

[ खंजा ]

१६०. खंजा छंद का उदाहरणः—

कोई कवि युद्ध का वर्णन कर रहा है;

( युद्ध भूमि मे योद्धाओं के पदाघात के कारण ) शेषनाग डोलने लगता है, ( जिससे ) पृथ्वी काँपने लगती है, ( कैलास ) खिसकने लगता है, ( कैलास पर्वत पर स्थित ) महादेव गिर पड़ते है ( स्खलित होते हैं ), ( उनके स्खलित होने से सिर पर स्थित ) चन्द्रमा घूमने लगता है, ( फलतः चन्द्रमा का ) अमृत ढुलकता है ( वमन करता है ); ( इस अमृत को पाकर युद्धस्थल मे ) मरे योद्धा पुनर्जीवित होकर उठ जाते है। ( उनके जीवित होकर पुनः युद्ध कारने से ) फिर (पृथ्वी) धँसने लगती है, फिर पर्वत खिसकने लगता है, फिर ( शिव ) हिल पड़ते है, फिर ( चन्द्रमा ) घूमता है, और फिर ( अमृत ) वमन करता है। इस प्रकार बार बार जीवित्त होते नाना प्रकार के ( योद्धा ) समर मे देखे जाते है।

---

१६०. अहि—C. महि। महि—C. अहि। खसइ—B रपल, C. चलइ, N. पलइ। जिवि—A. जिविअ। उट्ठए—N. वुट्ठए। धसइ—N. तलइ। खसइ—N. खलइ। जिविअ—A. जीविअ, B दिजिअ। समर—C. रण। १६०—C. १५८.

टि०—ललइ, चलइ, खसइ, खलइ, घुमइ, वमइ, वमइ, धसइ—ये सब वर्तमान काल प्र० पु० ए० व० के रूप है।

मुअल—< मृताः; भाववाच्य (कर्मवाच्य) भूतकालिक कृदंत में 'ल' प्रत्यय पूर्वी हिंदी-मैथिली की विशेषता है। वस्तुतः यहाँ संस्कृत 'त+अल्' प्रत्यय का प्रयोग पाया जाता है, मृत+अल > मुअल। 'अल' वाले रूप खास तौर पर मैथिली मे पाये जाते है तथा वहाँ भूतकालिक क्रिया के रूप में भी प्रयुक्त होते है।—दे० वर्णरत्नाकर § ४६, § ५२। इसके कर्मवाच्य भूतकालिक रूप तु० 'भमर पुष्पोद्देशे चलल (वर्णरत्नाकर २९ ब), 'पिउल' (दे० डॉ० झाः विद्यापति (भूमिका) पृ० १६७)। 'ल' वाले कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत भोजपुरी मे भी मिलते है—जहाँ इसके 'इल' रूप मिलते है तु० खाइल्, सुनाइल्, पिटाइल्, मराइल् (दे० डॉ० तिवारीः भोजपुरी भाषा और साहित्य § ६२५)।

जिविअ, जिवि—< *जीव्य> जीविअ> जीवि; इसी 'जीविअ-जीवि' का छन्दोनिर्वाह के कारण 'जिविअ' 'जिवि' बना दिया गया है।

उट्ठए—< उत्थिताः, दिट्ठए < दृष्टाः, 'ए' कर्ताकारक ब० व०।

[ अथ सिखा-शिखा-छंद ]

ससिवअणि गअगमणि पअ पअ
दिअ छगण पअहर सह सिक्ख।
पढ पढम बि बिह लहु पअलि दिअगण
सहिअ जुअल दल भणइ स सिक्ख ॥१६१॥

१६१. शिखा छंद—

हे शशिवदने, गजगमने, जहाँ प्रत्येक चरण मे पयोधर (जगण) के साथ छः द्विज (चतुर्लघ्वात्मक मात्रिक) गण हो, (अर्थात् इस प्रकार प्रत्येक चरण में २४+३=२७ वर्ण तथा २४+४=२८ मात्रा हों); इस

---

१६१. छगण-A. गण छ, C. अट्ठ गण। सह-B. N. स। सिक्ख-N. सिख। बि बिह लहु-N. लहु विविह। सहिअ-A. सहिअ, B. लहिज, C. K. सहिउ, N. अहिअ। जुअल-N. जअल। सिक्ख-N. सिख।

प्रकार प्रथम दल को पढ़ो फिर द्वितीय दल में आरम्भ में लघुद्वयात्मक दो गणो को स्थापित कर प्रथम दल की भाँति ही द्विजगण ( छः चतुर्लघ्वात्मक गण ) प्रकट हों, तथा जगण अधिक हो ( अर्थात् द्वितीय दल मे २४+३ वर्ण के पूर्व दो द्विलघुगण हों; इस तरह ४+२४+४=३२ मात्रा हों ), वह शिखा छंद कहलाता है।

इस सम्बन्ध में इतना संकेत कर दिया जाय कि सीधे साधे शब्दों मे न कह कर लक्षणकार ने लक्षण का निवन्धन टेढे ढंग से किया है। हम यह कह सकते हैं कि शिखा छंद की प्रथम अर्धाली मे आरम्भ मे ६ चतुर्लघ्वात्मकगण तथा वाद में एक जगण ( २७ वर्ण, २८ मात्रा ) होता है, जब कि द्वितीय अर्धाली मे ७ चतुर्लघ्वात्मक गण तथा वाद मे एक जगण ( ३१ वर्ण, ३२ मात्रा ) होता है।

टिप्पणी—सह सिक्ख—यहॉ 'सह' परसर्ग है, जिसका प्रयोग करण कारक के अर्थ में पाया जाता है। छन्दःसुविधा के लिए यहाँ वाक्ययोजना मे विपर्यय पाया जाता है, वस्तुतः 'सिक्ख सह' होना चाहिए।

पअहर—<पयोधर संस्कृत के हलंत शब्द म० भा० आ० मे आकर अजंत हो गये हैं। इसके अनुसार संस्कृत 'पयस्' का 'पअ' होगा, इसका समस्त रूप भी इसीलिए 'पअहर' हो सकता है। वैसे म० भा० आ० में 'पयोधर' का 'पओहर' तथा अप० काल में सश्रुतिक ( य-श्रुतियुक्त ) रूप 'पयोहर' पाया जाता है, दे० 'पीणपओहरलग्गं दिसाणॅ पवसंत जलअसमअविइण्णम्' ( सेतुबध १.२४ ), 'मयणाहिअ मयवट्ट मणोहर चच्चिय चक्कावट्ट पयोहर' ( संदेशरासक १७७ ) ( उसका मनोहर मदनपट्ट ( कामदेव के वैठने का सिंहासन, हृदय ) तथा चक्राकार पयोधर ( स्तन ) मृगनाभि ( कस्तूरी ) से चर्चित थे। ) यद्यपि इस प्रकार हमें म० भा० आ० मे 'पअहर' रूप नहीं मिलता तथापि इसे म० भा० आ० की व्याकरणिक प्रवृत्ति की दृष्टि से अशुद्ध नहीं कहा जा सकता। वैसे यह भी हो सकता है कि लक्षणकार ने 'पयोहर' ( श्रुतिरहित रूप 'पओहर' ) को ही छन्दःसुविधा के लिए 'पअहर' बना दिया हो। प्रा० पैं० मे 'पओहर' 'पअहर' दोनों रूपों का प्रयोग पाया जाता है।

मत्त अठाइस पढमे बीए बत्तीस मत्ताइँ ।
पअ पअ अंते लहुआ सुद्धा सिक्खा विआणेहु ॥१६२॥
[ गाहू ]

१६२ प्रथम दल में अट्ठाइस मात्रा हों, द्वितीय दल में बत्तीस मात्रा; प्रत्येक चरण ( दल ) के अंत में लघु हो, उसे शुद्ध शिक्षा छंद समझो ।

टिप्पणी—अठाइस <अष्टाविंशति >अट्ठाइसं >अठाइस । ( पिशेल ने इसके अन्य म० भा० आ० रूप ये दिये है :—

अट्ठावीसं—अट्ठावीसा ( प्राकृत ), अट्ठाइस-अढाइस ।

( अप० )—दे० पिशेल § ४४५ । प्रा० प० रा० अट्ठावीस-अट्वीस । टेसिटोरी § ८० ।

जहा,

फुलिअ महु भमर बहु रअणिपहु,
किरण लहु अवअरु वसंत ।
मलअगिरि कुहर धरि पवण वह
सहव कह सुण सहि णिअल णहि कंत ॥१६३॥
[ शिखा ]

१६३. उदाहरण :—

मधूक ( महुवे ) के वृक्ष फूल गये हैं, अनेकों भौंरे ( गूँज ) रहे हैं, रजनीपति चन्द्रमा की कोमल ( लघु ) किरणे ( है ), ( सचमुच ) वसंत ऋतु ( पृथ्वी पर ) अवतीर्ण हो गया है । मलयपर्वत की गुफा का स्पर्श कर ( धारण कर ) ( दक्षिण ) पवन वह रहा है । हे सखि सुन, प्रिय पास में नहीं है, ( इसे ) कैसे सहा जा सकता है ( अथवा सहा जायगा ) ।

---

१६२. पढमे—A. पढमहि, B. पढम, C.N. पढमे, K. पढमो । मत्ताइँ—C.K. मत्ताइँ, A.B.N मत्ताइ ।

१६३. फुलिअ—N. फुल्लिअ । भमर बहु—A. भमरु°, N. भमरहु । लहु—N. बहु । अवअरु—C. वअरु । सुण—K. सुणु, B. भण । णिअल णहि—N. णिअल म णहि ।

टिप्पणी—कुलिअ—कर्मवाच्य ( भाववाच्य ) भूतकालिक कृदन्त का भूतकालिक क्रिया के लिये प्रयोग।

अवअरु—कर्मवाच्य ( भाववाच्य ) भूतकालिक कृदन्त का भूत० क्रिया के रूप मे प्रयोग। अवतीर्णः> *अवतरितः> अवअरिअ ( म० भा० आ० )> अवअरिउ ( अव० )> अवअरु ( यह रूप 'इ' का लोप करने से बनेगा )।

धरि—<धृत्वा, पूर्वकालिक कृदन्त।

वह—<वहति, शुद्ध धातु का वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० मे प्रयोग।

सहव—<सोढव्यः, भविष्यत्कालिक कर्मवाच्य कृदन्त। संस्कृत 'तव्य' का प्राकृतकालीन विकास 'अव्व' पाया जाता है ( दे० पिशेल § ५७० तु० हसिअव्व, होदव्व ( शौ० माग ), होयव्व ( अर्धमा० जैनम० ) पुच्छिदव्व ( शौर० ), पुच्छिअव्व ( अर्ध० ) इसी से पूर्वी हिंदी के 'व' वाले भविष्यत् क्रिया रूपों का विकास हुआ है। तु०

( १ ) अवधीः—'घर कैसइ पैठब मइँ छूँछे' ( जायसी ) 'हरि आनव मइ करि निज माया ( तुलसी ); दे० डॉ० सक्सेना § ३०५।

( २ ) भोजपुरीः—'हम मिठाई खाइबि'।

दे० डॉ० तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य § ५३६-३७। यह बंगाली, उड़िया तथा असमिया मे 'इब' तथा कोसली और बिहारी मे 'अब' है। राजस्थानी मे इसका विकास दूसरे रूप मे हुआ है, क्रिया के 'इन्फिनिटिव' रूप को द्योतित करने के लिए इसका प्रयोग ठीक वैसे ही होता है, जैसे हिंदी मे 'ना' ( बैठना, खाना, पीना ) का। पश्चिमी राजस्थानी मे इसका 'वो' पाया जाता हैः—पढवो, जावो, खावो, पीवो आदि, जब कि पूर्वी राजस्थानी ( जैपुरी-हाडौती ) मे इसका 'बो' रूप हैः—पढबो, जाबो, खाबो, पीबो आदि। इस संबंध मे इतना संकेत कर दिया जाय कि पूर्वी राजस्थानी मे खड़ी बोली हिंदी, व्रज-आदि की भाँति संस्कृत 'व' सदा 'ब' हो जाता है, जब कि पश्चिमी राजस्थानी मे वह सुरक्षित है। गुजराती 'वुँ' ( पढवुँ, खावुँ ) भी इसीसे संबद्ध है।

कह—< कथं।

सुण—<शृणु, ( √सुण + ० ) आज्ञा म० पु० ए० व०।

निअल—< निकटे।

[ माला छंद ]

**पढम चरण ससिवअणि मिअणअणि णव दिअगण**
**पअल पुण वि तह रअण ठवहु अंतए कण्णो।**
**पिंगल णाअ भणंता माला सेसं पि गाहस्स ॥१६४॥**

१६५. माला छंद:—

हे शशिवदने, हे मृगनयने, जहाँ प्रथम चरण ( दल ) मे नौ द्विजगण ( चतुर्लध्वात्मक मात्रिक गण ) पड़े, फिर वहाँ रगण ( मध्यलघु वर्णिक गण ) हो, तथा अंत मे कर्ण ( दो गुरु ) हो ( अर्थात् प्रथम दल मे ३६+३+२=४१ वर्ण तथा ३६+४+४=४४ मात्रा हो ), शेष ( अर्थात् उत्तरार्ध द्वितीय दल ) गाथा छंद का उत्तरार्ध हो, उसे पिंगल नाग माला छंद कहते है।

( माला छंद : प्रथम दल; ४१ वर्ण, ४४ मात्रा : द्वितीय दल; २७ मात्रा )

टि०—ठवहु—< स्थापयत; णिजंत रूप, आज्ञा म० पु० व० व०। पिशेल ने बताया है कि णिजंत रूपो में संस्कृत ( प्रा० भा० आ० ) '-अय-' का प्राकृत मे —'ए' रूप पाया जाता है। दे० पिशेल § ५५१. इस प्रकार 'ठवेहु' रूप भी मिलता है ( दे० १-१६५ ) तथा यही वास्तविक रूप है।

भणंता—वर्तमानकालिक कृदंत रूप। ( भणंत < भणन् ) 'आ' या तो छंदोनिर्वाहार्थ है, अथवा इसे आदरार्थे वहुवचन माना जा सकता है।

गाहस्स—<गाथायाः, लिगव्यत्यय का निदर्शन।

**पढम होइ णव विप्पगण जोहल कण्ण ठवेहु।**
**गाहा अद्धा अंत दइ माला छंद कहेहु ॥१६५॥**

१६५. पहले नौ विप्र गण ( चतुर्लध्वात्मक गण ) हो, फिर क्रम से रगण ( जोहल ) तथा कर्ण ( दो गुरु ) की स्थापना करो। गाथा छंद का आधा ( उत्तरार्ध ) अंत मे देकर उसे माला छंद कहो।

---

१६४. दिअगण—B दिअवण। ठवहु—A ठव, B ठवहि। सेसपि—B सेषवि, C. K. सेसम्मि।

१६५. दइ—A. देइ, B देआ। कहेहु—C. करेहु, N. कहेहु।

टि०—ठवेहु—णिजंत का अनुज्ञा म० पु० व० व० रूप; दे० ठवहु ( १-१६४ )।

कहेहु—अनुज्ञा म० पु० व० व०।

दइ—< दत्वा; पूर्वकालिक क्रिया रूप।

जहा;

बरिस जल भमइ घण गअण सिअल पवण मणहरण
कणअपिअरि णचइ विजुरि फुल्लिआ णीवा।
पत्थरवित्थरहिअला पिअला णिअलं ण आवेइ ॥१६६॥
[ माला ]

१६६. उदाहरण—

कोई विरहिणी सखी से कह रही है—

'जल बरस रहा है, बादल आकाश में मँडरा रहे हैं, शीतल पवन मन को हरनेवाला ( वह ) रहा है, सोने के समान पीली बिजली नाच रही है, कदंब के फूल फूल गये है। पत्थर के समान विस्तृत ( एवं कठोर ) हृदय वाला प्रिय निकट ( ही ) नही आता।

टिप्पणी—बरस—<वर्षति; भमइ <भ्रमति।

गअण—<गगने; अधिकरण कारक ए० व० मे शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग।

पिअरि—<पीत+र ( स्वार्थे )+ई स्त्रीलिंग=*पीतरी> अप० पिअरि।

भमइ—( भ्रमति ), णचइ ( नृत्यति )।

विजुरि—<विद्युत्>विज्जु+रि ( र स्वार्थे+स्त्रीलिंग इ ); हि० बिजली, पू० राज० वीजळी, व्रज० बिजुरी प० राज० वीजळी-वीजुळी।

फुल्लिआ—<फुल्लिताः, कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त पु० ब० व० रूप।

---

१६६. बरिस-A.B. C. K. वरिस, C. वरस। सिअल-C. मलअ। विजुरि-B. विजुरी, C. विजुरिआ। हिअला-A. हिअणा। पिअला-A. पिअला। णिअलं-A. णिअला। आवेइ-A. अवेइ। १६६—C. १६३।

°हिअला—<°हृदयः> °हिअओ> हिअअ+ल ( °हिअल ) के पदान्त 'अ' का दीर्घीकरण ( राज० मे इसका 'ड' स्वार्थे प्रत्ययवाला व-श्रुतिक रूप पाया जाता है—'हिवड़ो' )।

पिअला—<*प्रियलः; यहाँ भी छन्दोनिर्वाहार्थ 'पिअल' के पदान्त 'अ' को दीर्घ बना दिया गया है।

आवेइ—<आयाति; ( अथवा आ+एति ) आएइ<आवेइ ( व-श्रुतिवाला रूप )।

[ चुलिआला छंदः ]

**चुलिआला जइ देह किमु दोहा उप्पर मत्तह पंचइ।**
**पअ पअ उप्पर संठवहु सुद्ध कुसुमगण अंतह दिज्जइ ॥१६७॥**

१६७. चुलियाला छन्द—

यदि दोहे के ऊपर ( प्रत्येक अर्धाली मे ) पाँच मात्रा दो, प्रत्येक पद ( यहाँ पद का अर्थ 'दल' या अर्धाली है ) पर पाँच मात्रा स्थापित करो, दल के अन्त मे शुद्ध कुसुमगण ( ।ऽ।। ) को दो; तो यह चुलिआला छन्द है।

टिप्पणी—देह< दत्त।

संठवहु—<संस्थापयत, णिजंत अनुज्ञा म० पु० व० व०।

दिज्जइ—<दीयते, कर्मवाच्य।

**दोहा संखा संठहु उप्परि पंचइ मत्त।**
**अट्ठदहुप्परि बीस दुइ चुलिआला उक्खित्त ॥१६८॥**

१६८. दोहे की संख्या स्थापित करो, ऊपर से पाँच मात्रा ( प्रत्येक दल मे ) दो। इस प्रकार चुलिआला मे सब कुल अठारह पर दो बीस ( ४८+२×२०=८८ ) मात्रा होती है।

दोहे की प्रत्येक अर्धाली मे १३+११=२४ मात्रा होती हैं, समग्र-

---

१६७. जइ–N. पइ। किमु–C. किम। उप्पर—C. N. उप्परि। मत्तह–A. B. मत्तहि। पअ पअ–C. पअ। अंतह दिज्जइ–B. अतहि, C. अंतत दिअइ।

१६८. संखा–A. लक्खण। अट्ठदहुप्परि–C. °दहपरि, N. अट्ठदहुप्पइ।

छन्द में ४८ मात्रा, चुलिआला की प्रत्येक अर्धाली में २४+५=२९ मात्रा होती है, समग्र छंद में २६×२=५८ मात्रा।

जहा,

राआ लुद्ध समाज खल वहु कलहारिणि सेवक धुत्तउ।
जीवण चाहसि सुक्ख जइ परिहरु घर जइ बहुगुणजुत्तउ ॥१६६॥
[ चुलिआला ]

१६९. उदाहरण :—

राजा लोभी, समाज मूर्ख, पत्नी कलहकारिणी तथा सेवक धूर्त हों, तो यदि तुम सुखमय जीवन चाहते हो, तो बहुत गुणयुक्त घर होने पर भी उसे छोड़ दो।

टिप्पणी—चाहसि <इच्छसि, √चाह्+सि वर्तमान म० पु० ए० व०।

परिहरु <परिहर—अनुज्ञा म० पु० ए० व०।

[ अथ सोरट्ठा छंदः ]

सो सोरट्ठउ जाण, जं दोहा विपरीअ ठिअ।
पअ पअ जमक वखाण, णाअराअ पिंगल कहिअ ॥१७०॥

१७०. सोरठा छंद :—

जहाँ दोहा विपरीत ( उलटा ) स्थित हो, तथा प्रत्येक चरण में यमक ( तुक ) हो, उसे सोरठा छंद समझो, ऐसा नागराज पिंगल कहते हैं।

( दोहा :—१३ : ११, १३ : ११। सोरठा :—११ : १३, ११ : १३ मात्रा )।

टिप्पणी—सो सोरट्ठउ <तत् सौराष्ट्रं। ये दोनों कर्म कारक ए० व० मे है, तथा 'जाण' के कर्म है।

जाण <जानीहि। विपरीअ <विपरीतं। ठिअ <स्थितं।

---

१६६ लुद्ध—B. लुध्ध। कलहारिणि—C. करिआरिणि। जीवण—N. जीअण। जइ—C. जउ। परिहर—A. B. N. परिहरु। जइ—C. जइँ।

१७० सोरट्ठउ—N. सोरट्ठउ। जं—C. जइ। विपरीअ—A. विररी, N. विवरीअ। ठिअ—N. ढिअ। कहिअ—A. N. कहइ।

जमक<यमकं—यह अर्धतत्सम रूप है, तद्भव रूप 'जमअ' होगा।

वखाण<व्याख्याहि—अनुज्ञा म० पु० ए० व०।

णाअराअ पिंगल<नागराजेन पिंगलेन; करण ( कर्मवाच्य कर्ता ) ए० व०।

कहिअ<कथितं; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत।

जहा,

सो माणिअ पुणवंत, जासु भत्त पंडिअ तणअ।
जासु घरिणि गुणवंति, सो वि पुहवि सग्गह णिलअ॥१७१॥
[ सोरठा ]

१७१. उदाहरण :—वही पुण्यवान् समझा जाता है, जिसका पुत्र ( पितृ– ) भक्त तथा विद्वान् हो, जिसकी पत्नी गुणवती हो, वह पृथ्वी मे भी स्वर्ग में निवास करने वाला है।

टिप्पणी—माणिअ—इसको कुछ टीकाकारों ने 'मन्यते' अन्य ने 'मान्यः' का रूप माना है; मेरी समझ मे यह कर्मवाच्य भूतकालिक कृदत का रूप है ( मतः )। √माण + इअ ( कर्मवाच्य भूत० कृदंत ) = माणिअ। पुहवि<पृथिव्यां; पृथिवी>पुहवी>पुहवि ( अप० ), अधिकरण कारक ए० व० में प्रातिपादिक का प्रयोग।

[ अथ हाकलि छंदः ]

सगणा भगणा दिअगणई, मत्त चउदह पअ पलई।
संठइ वंको विरइ तहा हाकलि रूअउ एहु कहा॥१७२॥

१७२. हाकलि छंद :—

जहाँ प्रत्येक चरण मे क्रमशः सगण ( ।।ऽ ), भगण ( ऽ।। ) तथा द्विजगण ( ।।।। ), ये गण हों, तथा प्रत्येक चरण में १४ मात्रा पड़े, तथा अंत मे एक गुरु स्थापित कर तब विराम हो, यह हाकलि ( छंद ) का स्वरूप कहा गया है।

---

१७१ पुणवंत—A. पुणमत, C. पुणअन्त। तणअ—N. तनअ। घरिणि—A. B. घरणि। गुणवति—B. गुणमत। सो—A. B. से।

१७२ रूअउ—A. B. N. रुअह। एहु—C. K. एम।

टिप्पणी—पलई <पतति—(=पलइ के 'ई' को छंद के लिये दीर्घ कर दिया है )।

संटइ <संस्थाप्य, पूर्वकालिक क्रिया।

कहा—टीकाकारों ने इसे 'कह' ( <कथय ) का छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घ रूप समझा जान पड़ता है। क्या यह कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत का रूप नहीं माना जा सकता ? ( तु०—हि० 'कहा' 'उसने यह कहा' )।

**मत्त चउद्दह पढम दल एआरह वण्णेहि ।**
**दुह अक्खर उत्तर दलहि हाकलि छंद कहेहि ॥१७३॥**

[ दोहा ]

१७३. जहाँ प्रथम दल में ग्यारह वर्णों के साथ चौदह मात्रा हों, उत्तर दल मे दस अक्षर हों, उसे हाकलि छंद कहो।

टि०—वण्णेहि— < वर्णैः, करण कारक ब० व० रूप।

दलहि— < दले; अधिकरण कारक ए० व०।

कहेहि— < कथय; अनुज्ञा म० पु० ए० व०।

चउद्दह— < चतुर्दश।

जहा,

**उच्चउ छाअण विमल घरा तरुणी घरिणी विणअपरा ।**
**वित्तक पूरल मुद्दहरा वरिसा समआ सुक्खकरा ॥१७४॥**

[ हाकलि ]

१७४. उदाहरण:—

ऊँचे छाजन वाला विमल घर, विनयशील युवती पत्नी, धन से भरा हुआ मुद्रागृह ( भाण्डार, कोशागार ) तथा वर्षा समय सुखकर होते हैं।

---

१७३. C. प्रतौ न प्राप्यते। दल—B. पअहि। एआरह—N. एग्गारह वण्णेहि—N. वण्णोहि। छंद—A. छंदु।

१७४. छाअण—B. N. छावणि, C. छावण। घरिणी—B घरुणी। विणअपरा—N. विणिअ°। मुद्दहरा—C मुदहरा, N. मुदहरा, B. मूलघरा। वरिसा—C. वरिखा।

टि०—चित्तक—'क' संबंध कारक का परसर्ग है जिसकी व्याख्या भाषाशास्त्रीय शैली में 'वित्तस्य पूर्णं मुद्रागृहं' होगी। 'क' परसर्ग के लिए दे० भूमिका §।

पूरल—कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत 'ल', जो केवल भोजपुरी तथा मैथिली में पाया जाता है। इसके लिए दे० 'मुअल' की टिप्पणी (१-१६०)।

वरिसा—< वर्षा; 'इ' का आगम,।

मुद्दहरा—< मुद्रागृह > *मुद्दाघर > *मुद्दाहर > मुद्दहर; इसी 'मुद्दहर' के पदांत 'अ' को छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घ बना दिया गया है।

[ अथ मधुभारच्छंद ]

जसु पलइ सेक्ख पअहरह एक्क।
चउमत्त बे वि महुभार एवि ॥१७५॥

१७५. मधुभार छंदः—

जिस छंद में (प्रत्येक चरण में) दो चतुर्मात्रिक पड़े तथा अंत (शेष) में अर्थात् अंतिम चतुर्मात्रिक गण जगण (पयोधर) हो, यह मधुभार छंद है।

कुछ टीकाकारों 'वे वि' के स्थान पर 'तेअ' पाठ मानकर यह अर्थ किया है—'जहाँ प्रत्येक दल (अर्धाली) के अंत में पयोधर (जगण) पड़े तथा इसके पहले तीन चतुर्मात्रिक गण हो, वह मधुभार छंद है।' इस मत के अनुसार केवल दलद्वयांत में ही जगण का अस्तित्व विहित है, चारों चरणों के अंत में नहीं। लक्षण तथा उदाहरण दोनों को देखने पर पता चलता है कि यहाँ लक्षण का निबंधन चार चरणों को ध्यान में रखकर किया गया है, दलद्वय को ध्यान में रखकर नहीं। इस बात की पुष्टि दशावधान भट्टाचार्य तथा विश्वनाथ पंचानन की टीका से होती होती है, यद्यपि वंशीधर तथा लक्ष्मीनाथ भट्ट दूसरे मत से सहमत हैं। वाणीभूषण नामक संस्कृत ग्रन्थ में भी इसका लक्षण चार चरण

---

१७५ पलइ—B. पलई। सेक्ख—A. C. सेख। पअहरह—M. पअहर, A. पअहरअ, B. पओहर। वे वि—B तीअ, N. तेअ।

मानकर ही निबद्ध किया गया है। वैसे वाणीभूषण के ग्रन्थकार ने मधुभार छंद के प्रत्येक चरण में प्रथम चतुर्मात्रिक के भी गण का नियम बना दिया है कि वह 'सगण' हो, इस प्रकार उसके मत से वहाँ पहले सगण फिर जगण होना चाहिए।

सगणं निधाय, जगणं विधाय।
श्रुति सौख्यधाम, मधुभार नाम ॥

( लक्ष्मीनाथ भट्ट की टीका में उद्धृत; काव्यमाला संस्करण पृ० ८२ )।

सेक्ख<शेषे। यह तद्भव रूप न होकर अर्धतत्सम रूप है। संस्कृत 'ष' का उच्चारण 'ख' पाया जाता है। इस तरह 'शेष' का उच्चारण 'सेख' होगा। यही 'सेख' छन्दोनिर्वाहार्थ द्वित्व करने पर 'सेक्ख' बनेगा, जिसके अधिकरण ए० व० में प्रातिपदिक रूप का प्रयोग पाया जाता है। इसका तद्भव रूप 'सेस' होगा।

पअहरह<पयोधरः। एवि<एतत्।

जहा,

जसु चंद सीस पिंधणह दीस।
सो संभु एउ तुह सुब्भ देउ ॥१७६॥

[ मधुभार ]

१७६. उदाहरण :—

जिनके सिर पर चंद्रमा है, तथा जिनके वस्त्र दिशायें हैं, वह शंभु तुम्हें कल्याण प्रदान करें।

टिप्पणी—सीस<शीर्षे।

पिंधणह<पिधानं। पिधण' शब्द अर्धतत्सम है, क्योंकि तद्भव रूप होने पर मध्यग 'ध' का 'ह' होना आवश्यक था, इस तरह तद्भव रूप "*पिहाण" होता। यहाँ 'पि' के ऊपर जो अनुस्वार पाया जाता है, वह संभवतः 'न' का प्रभाव है। साथ ही इसमें 'धा' के 'आ' का ह्रस्वीकरण भी पाया जाता है। संभवतः इसीके कारण मात्रिक भार को कायम रखने के लिए अनुस्वार का प्रयोग हुआ हो।

---

१७६ पिधणह—B. पिंधण। एउ—N. एस। सुब्भ—C. सुक्खु, K. सुप्प।

दीस<दिशा>दिसा>अप० दिस। 'दि' के 'इ' का दीर्घीकरण छन्दोनिर्वाहार्थ पाया जाता है। अप० में इसका 'दिस' रूप मिलता है। दे० पिशेल : मातेरियाल्येन ३२ ।

तुह<तुभ्यं—मध्यम पुरुप सर्वनाम शब्द का सम्प्रदान-संबंध कारक ए० व० का रूप ।

[ अथ आभीरच्छंदः ]

गारह मत्त करीज अंत पओहर दीज ।
एहु सुछंद अहीर जंपइ पिंगल वीर ॥१७७॥

१७७. आभीर छंद :—

प्रत्येक चरण मे ग्यारह मात्रा की जायँ, अंत मे पयोधर ( जगण ) दिया जाय, यह आभीर छंद है, ऐसा धैर्यशाली पिंगल कहते है ।

टिप्पणी—गारह < एकादश > एक्कारस-*एक्कारह > एगारह ( पैगलं १-७७,७८ )>इगारह ( प्रा० पै० 'इग्गारह' छन्दोनिर्वाहार्थ ) >गारह ।

करीज, दीज-मूल रूप करीजे, दीजे, ( क्रियते, दीयते ) है। ये कर्मवाच्य के रूप है। करिज्जइ >करीजइ >करीजे—करीज, दिज्जइ>दीजइ >दीजे-दीज ।

जंपइ<जल्पति। सं० 'जल्प' में 'ल' के स्थान पर 'म' का परिवर्तन प्राकृत में ही पाया जाता है। दे०—'जल्पेर्लोमः। प्राकृतप्रकाश ८-२४। जल्प व्यक्तायां वाचि अस्य धातोर्लकारस्य मकारो भवति। 'जम्पइ'। किंतु यह मत भाषावैज्ञानिक सरणि का संकेत नहीं करता। संभवतः 'जल्पइ' का पहले *जप्पइ रूप बना होगा, बाद मे इसमे अनुस्वार आया होगा। अतः हम इस क्रम की कल्पना कर सकते है :—'जल्पइ'>*जप्पइ>जम्पइ ।

जहा,

सुंदरि गुज्जरि णारि लोअण दीह बिसारि ।
पीण पओहरभार लोलइ मोत्तिअहार ॥१७८॥

( अहीर )

---

१७७. एह—B. एहु । सुछंद—A. सुछंदु । अहीर—A. अहिर ।
१७८. गुज्जरि- B. गुज्जर । लोलइ–B. लोलिअ, C. लूलइ ।

१७८. उदाहरण—

( यह ) सुन्दरी गुर्जरी नारी ( है ) ( इसके ) नेत्र दीर्घ एवं विस्तृत ( लंबे लंबे ) ( है ), ( इसके ) पुष्ट पयोधर भार पर मोती का हार हिल रहा है।

टिप्पणी—°भार—<°भारे, अधिकरण ए० व०।

लोलइ—<लोलते, वर्तमान प्र० पु० ए० व० ;

मोत्तिअहर—<मौक्तिकहारः।

[ अथ दण्डकलच्छंदः ]

**कुंतअरु धणुद्धरु हअवरु छक्कलु वि वि पाइक्क दले,**
**बत्तीसह मत्तह पअ सुपसिद्धउ जाणह बुहअण हिअअतले।**
**सउबीस अठग्गल कल संपुण्णउ रूअउ फणि भासिअ भुअणे,**
**दंडअल णिरुत्तउ गुरु संजुत्तउ पिंगल अं जंपंत मणे ॥१७६॥**

१७९. दण्डकल छंद—

जिस छन्द के प्रत्येक चरण में पहले कुंतधर, धनुर्धर, हयवर तथा गजवर ( चारों चतुर्मात्रिक गण के नाम हैं ) अर्थात् चार चतुर्मात्रिक गण हों, फिर एक षट्कल गण हो तथा दो पदाति ( चतुर्मात्रिक गण ) हों, जिनके अन्त में एक गुरु हो, तथा चरण में बत्तीस मात्रा हो, ( वह प्रसिद्ध छन्द दंडकल है ), हे बुधजनो, तुम इसे हृदयतल में जानो; इसके सम्पूर्ण रूप में आठ अधिक एक सौ बीस ( अर्थात् एक सौ अट्ठाइस ) मात्रा होती हैं, ऐसा फणिराज पिंगल ने संसार में कहा है। यह छंद दंडकल कहलाता है, ऐसा पिंगलशास्त्र के वेत्ता ( अथवा पिंगल आचार्य ) मन में कहते हैं।

( दण्डकल में प्रत्येक चरण में ३२ मात्रा होती हैं, कुल छन्द में ३२×४=१२८ मात्रा, प्रत्येक चरण के अन्त में गुरु होता है।)

टिप्पणी—जाणह—<जानीत, अनुज्ञा म० पु० ब० व०।

सउ—<शतं, ( सअ ( म० ), सय ( अर्धमा० ), सद ( शौ० ), शद ( माग० ) दे० पिशेल § ४४८ )। 'सउ' अपभ्रंश रूप है—शतं>

---

१७६. पाइक्क–N. पाएक्क। पअ सुपसिद्धउ–N. पअसु पसिद्धह। अठग्गल—B. अट्ठग्गल, N. सउवीहट्टग्गल। संपुण्णउ रूअउ—N. सपुणउ रूप। अं—N. णाअ। जंपंत—N. जपत।

सअ>सउ। (हि० सौ, राज० सो)—'पिंगल चोलावा दिया सोहड सो असवार' ( ढोला मारू दोहा ५६७ )।

भासिअ—<भाषितं ( रूपं का विशेषण ) कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप।

जंपंत—<जल्पन् ( अस्ति ) वर्तमानकालिक क्रिया के लिए वर्तमानकालिक कृदन्त का प्रयोग।

मणे—<मनसि, संस्कृत 'मनस्' का म० भा० आ० में अजंत रूप हो जाता है। यह अधिकरण ए० व० का रूप है।

जहा,

**राअह भग्गंता दिअ लग्गंता परिहरि हअ गअ घर घरिणी,**
**लोरहिँ भरु सरवरु पअ परु परिकरु लोट्टइ पिट्टइ तणु धरणी।**
**पुणु उट्टइ संभलि कर दंतंगुलि बाल तणअ कर जमल करे,**
**कासीसर राआ णेहलु काआ करु माआ पुणु थप्पि धरे ॥१८०॥**

[ दंडकल ]

१८०. उदाहरण—

अपने हाथी, घोड़े, घर और पत्नी को छोड़कर राजा लोग भगकर दिशाओं में लग गये है। उनके आँसुओं से सरोवर भर गये हैं। उनकी स्त्रियाँ पैरों पर गिर गिर कर पृथ्वी पर लोट रही है तथा अपना शरीर पीट रही हैं। फिर सँभल कर हाथ की अँगुलि को दाँत मे लेकर, अपने छोटे पुत्र से ( प्रणामार्थ ) हाथ की अंजलि बँधा रही है। स्नेहशील काशीश्वर राजा ने दया ( माया ) करके ( उन राजाओं को ) फिर से ( राज्य मे ) स्थापित कर दिया।

टिप्पणी—राअह—<राजानः; 'ह' अप० मे कर्ताकारक ब० व० मे भी पाया जाता है, वैसे मूलतः यह सम्बन्ध कारक ए० व० का सुप् प्रत्यय है।

---

१८०. भग्गंता—A. भग्गजा। दिअ—C. K. दिग। लोरहिँ—B. लोरभि, C. रोल्ह, K. लोरहि, N. लोरहिं। पअ परु परिकर—N. रुअइ अरु अवरु। पुणु—A. पुणि, B. पुण। °दंतगुलि°—N. °दत्तगुलि°। तणअ—N. तनय। जमअ—C. जवल। कासीसर—A. कासीसरु। करु—N. कर। णेहलु—C. णेट।

भग्गंता, लग्गंता—वर्तमानकालिक कृदंत के ब० व० रूप।

दिअ—<दिक् > दिअ ( =दिशासु; दिक्षु ) यह अधिकरण के अर्थ में है, जहाँ शुद्ध प्रातिपदिक का प्रयोग पाया जाता है।

परिहरि—<परिहृत्य> परिहरिअ> परिहरि; पूर्वकालिक रूप।

लारहिँ—'हिँ' करण कारक ब० व० का प्रत्यय। 'लोर' ( अश्रु ) देशी शब्द है।

भरु—<भृताः ( भृतः ), परु < पतितः ये दोनों कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त के रूप हैं : दे० भूमिका।

लोट्टइ—<लुटति ( हि० लोटना, राज० लोटबो )।

पिट्टइ—( ताडयति ) √पिट्ट देशी धातु है। ( हि० पीटना, रा० पीटबो )।

उट्ठइ—<उत्तिष्ठति।

संभलि कर—अधिकांश टीकाकारों ने 'कर' का सम्बन्ध 'दत्तंगुलि' के साथ जोड़ कर 'कृतदत्तांगुलि' अर्थ किया है। दो टीकाकारों ने 'कर' को 'कृत्वा' का रूप माना है। क्या 'संभलि कर' संस्कृत 'संभाल्य कृत्वा' का रूप तो नहीं है? यदि ऐसा हो तो इसे हि० 'सँभल कर' या 'सँभल के' का पूर्वरूप माना जा सकता है, जहाँ पूर्वकालिक क्रिया रूपों मे किसी भी क्रिया के साथ 'कर' या 'के' का प्रयोग भी पाया जाता है, जो स्वयं भी पूर्वकालिक क्रिया रूप है।

णेहलुकाया—<स्नेहलकायः।

करु—<कृत्वा।

माआ—<मायां ( दयां ) 'दया' के अर्थ में 'माआ' का प्रयोग महत्त्वपूर्ण है। इसका 'मया' रूप परवर्ती हिन्दी में द्रष्टव्य है।

थप्पि—<स्थापयित्वा, पूर्वकालिक रूप।

धरे—<धृताः; खड़ी बोली हि० मे ब० व० मे आकारांत शब्दों का 'ए' होता है—'धरा'-धरे; इसका बीज यहाँ देखा जा सकता है।

सिर देह चउ मत्त, लहु ऐक्क कर अंत।
कुंतेक्क तसु मज्झ, दीपक्क सो बुज्झ ॥१८१॥

---

१८१ देह—N. देहू। कर—A. करु। कुंतेक्क—C. कुंतक्क। मज्झ—C. अंत। सो—A. सोइ B. सउ। बुज्झ—C. वुज्झ। १७१-C. १७७।

१८१. दीपक छंद :—

सिर पर ( आरंभ मे ) चारा मात्रा दो, चरण के अत मे एक लघु करो। उनके बीच में एक कुंत ( पंचमात्रिक गण ) की रचना करो। इसे दीपक समझो।

टिप्पणी—देह, कर, बुज्झ, आज्ञा म० पु० ए० व०।

कुंतेक्क—कुंत + एक्क।

जहा,

जसु हत्थ करवाल विप्पक्खकुलकाल।
सिर सोह वर छत्त संपुण्णससिमत्त ॥१८२॥
[ दीपक ]

१८२. उदाहरण :—

जिस ( राजा ) के हाथ में खड्ग ( सुशोभित ) है, जो विपक्ष के कुल का काल है; और जिसके सिर पर पूर्ण चंद्रमा के समान श्रेष्ठ छत्र शोभित हो रहा है।

टिप्पणी—विप्पक्ख<विपक्ष, छंदोनिर्वाह के लिए 'प' का द्वित्व।

सोह<शोभते, वर्तमानकालिक क्रिया प्र० पु० ए० व०।

°ससिमत्त<°शशिमत्। 'मत्त' अर्धतत्सम रूप है, जिस पर संस्कृत 'मत्' का प्रभाव है, इसी 'मत्' के 'त' को द्वित्व बनाकर 'मत्त' बना है।

[ अथ सिंहावलोकच्छंदः ]

गण विप्प सगण धरि पअह पअं,
भण सिंहअलोअण छंद वरं।
गुणि गण मण बुज्झहु णाअ भणा,
णहि जगणु ण भगणु ण कण्ण गणा ॥१८३॥

---

१८२ करवाल—B. करवालु। विप्पक्खकुल°—A. N. विप्पक्खं, B. विपक्ख°, C. विप्पमकुल°, K. वीपक्ख°। सोह—C. सेअ। ससिमत्त—B. N. °वत्त १८२-C. १७८।

१८३ विप्प सगण—B. विप्प गण। पअह पअं—N. मत्तक्अ। भग—

१८३. सिंहावलोक छंद :—

चरण चरण मे विप्रगण ( चतुष्कल सर्वलघु ) तथा सगण धर कर ( सोलह मात्रा की स्थापना कर ) इसे श्रेष्ठ सिंहावलोक छंद कहो। गणों को समझ कर ( गिनकर ) ( अथवा हे गुणी जनो, तुम ) मन में समझ लो। नाग ( पिंगल ) कहते है कि इस छंद के चरण में जगण, भगण या कर्ण ( द्विगुरु चतुष्कल ) कभी न हों।

टिप्पणी—पश्रह पश्रं<पदे पदे। 'ह' मूलतः संबंध का चिह्न है, जो अवहट्ट मे अन्यत्र भी मिलता है। 'पअं' को प्रातिपदिक 'पअ' का रूप मानना होगा, जिसे छंदोनिर्वाहार्थ सानुस्वार बना दिया है।

बुज्झहु ∠ बुध्यध्वम् , अनुज्ञा म० पु० ब० व०।

**विप्प सगण पअ बे वि गण अंत विसज्जहि हार।**
**पच्छा हेरि कइत्त करु सोलह कल पत्थार ॥१८४॥**

[ अथ दीपकच्छंदः ]

१८४. प्रत्येक चरण मे सर्वलघु चतुष्कल ( विप्रगण ) तथा अंतगुरु चतुष्कल ( सगण )—ये दो ही तरह के गण हों—तथा अंत मे गुरु ( हार ) की रचना करो। फिर सोलह मात्रा के प्रस्तार को ढूँढ़ कर कविता करो।

टिप्पणी—विसज्जहि ∠ विसर्जय, आज्ञा म० पु० ए० व०।

हेरि ( निरीक्ष्य )—'ढूँढ कर' पूर्वकालिक क्रिया रूप। यह देशी धातु है। इस धातु का प्रयोग राजस्थानी में आज भी पाया जाता है, पू० राज० 'हेरबो' ( ढूँढ़ना )।

जहा,

**हणु उज्जर गुज्जर राअबलं**
**दल दलिअ चलिअ मरहट्टबलं।**

---

B. भणु। सिंहअलोअण—A. C. K. सिंहअलेअण, N. सिंघवलोअणु। B. सिंहअलोवह। छंद वरं—N. छंदु धुअं। णहि—A. जसुण, C. ण। कण्ण—A. कण।

१८४ C. प्रतौ न प्राप्यते। करु—B. करि। कल—B. करु।

१८५. उज्जर—B. उज्जल। गुज्जर—B. गुज्जल। दलं—B. कुलं।

बल मोलिअ मालवराअकुला
कुल उज्जल कलचुलि कण्ण फुला ॥१८५॥
[ सिंहावलोक ]

१८५. उदाहरण—

जिसने उज्ज्वल ( यशस्वी ) गुर्जरराज की सेना को मार दिया, मरहठों की सेना को अपनी सेना से दल दिया और भगा दिया, तथा मालवराज के कुल को बल से उखाड़ फेंका, वह उज्ज्वल कुलवाला कलचुरि प्रकाशित हो रहा है।

टिप्पणी—हणु—<हतं, कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप।

दल दलिअ—<दलेन दलितं।

बल मोलिअ—<बलेन मोटितं ( मर्दितं )।

कुल उज्जल—इसकी व्याख्या या तो ( १ ) कुलेन उज्ज्वलः हो सकती है, या ( २ ) उज्ज्वलकुलः। टीकाकारों ने प्रायः द्वितीय व्याख्या की है तथा इसे बहुव्रीहि समास माना है। प्राकृत अप० में समास में पूर्वनिपात के नियम की पाबंदी नहीं की जाती। इसी को प्राकृत वैयाकरणों ने 'समासे पूर्वनिपातानियमः' के द्वारा संकेतित किया है।

फुला—<स्फुरति; वस्तुतः यह शुद्ध धातु रूप √फुल शब्द है, जिसका प्रयोग यहाँ वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० के लिए किया गया है। इसी को छन्दोनिर्वाहार्थ 'फुला' बनादिया गया है।

[ अथ प्लवंगमच्छन्दः ]

जत्थ पढम छअ मत्त पअप्पअ दिज्जए,
पंचमत्त चउमत्त गणा णहि किज्जए।
संभलि अंत लहू गुरु एक्कक चाहए
मुद्धि पअंगम छंद विअक्खण सोहए ॥१८६॥

---

दल—C. दर। चलिअ—C. वलिअ। मरहट्ठ—मरहट्ट। बल—C. बला। मोलिअ—B. मोडिअ। उज्जल—B. तज्जल। कलचुलि—C. कणचुरि। फुला—A. फुरा।

१८६. पअप्पअ—C. पअंपअ। दिज्जए—B. N दीजए। णहि—B.

१८६. उदाहरण—

जहाँ प्रत्येक चरण में पहले छः मात्रा ( षट्कल ) दी जायँ। पंचमात्र या चतुर्मात्र गण नहीं किया जाय, तथा पद के अन्त में सँभलकर ( स्मरण करके ) एक लघु तथा गुरु चाहें; हे मुग्धे, यह प्लवंगम छन्द चतुर सहृदयों को मोहित करता है।

टिप्पणी—दिज्जए—( दीयते ) किज्जए ( क्रियते ), कर्मवाच्य क्रिया के रूप। वैसे ये आत्मनेपदी रूप हैं, किन्तु प्रा० पैं० की अवहट्ठ में आत्मनेपदी रूपों की उपलब्धि एक समस्या है। आत्मनेपदी रूप केवल दो तीन स्थानों पर ही मिलते है, तथा इनका प्रयोग छन्दोनिर्वाहार्थ हुआ है। इनका प्रयोग वही पाया जाता है, जहाँ पद के अन्त में ।ऽ की आवश्यकता है। अन्तिम ध्वनि को गुरु बनाने के लिए तथा संस्कृत की नकल करने लिए इन आत्मनेपदी रूपों का प्रयोग हुआ जान पड़ता है। ठीक यही बात इसी के 'चाहए' 'सोहए' के विषय मे भी कही जा सकती है।

ऍक्कक— ∠ एकैकः ; विअक्खण < विचक्षणान्, कर्म कारक व० व०।

पअ पअ आइहि गुरुआ पिंगल पभणेइ सअल णिब्भंती।
छंद पवंगम दिट्ठो मत्ताणं एकवीसंती ॥१८७॥
[ गाहा ]

१८७. समस्त ( शास्त्रों मे ) निभ्रांत पिंगल कहते हैं कि जहाँ प्रत्येक चरण में आरम्भ में गुरु हो तथा इक्कीस मात्रा हो, वह प्लवंगम छन्द देखा गया है ( होता है )।

टि०—मत्ताणं—मत्ताणं ∠ मात्राणां; संबंधकारक ब० व०।
एकवीसंती— ∠ एकविंशति।

---

आहि। किज्जए—A. दिज्जिए। संभलि—C. सव्व। एहू—B. C. लहू, A. लइ। गुरु— B. गुरु। एक्कक—B. N. एक्क, C. छइ रेहए। विअक्खण—C. विअक्खण। सोहए—N. मोहए।

१८७. पभणेइ—B. भणइ। णिब्भंति — A. णिम्भति, B. णिभता, C. K. णिम्भंती, N. णिब्भंता।

तिक्कलु चउकल पंचकल तिअ गण दूर करेहु ।
छक्कलु तिण्णि पलंत जेहि लहु गुरु अंत मुणेहु ॥१८७क॥

[ दोहा ]

१८७ क. त्रिकल, चतुष्कल तथा पंचकल इन तीन गणो को दूर करो, जहाँ तीन षट्कल पड़े तथा अन्त मे लघु एवं गुरु समझो ।

( प्लवंगम = ३ षट्कल + लघु + गुरु = १८ + १ + २ = २१ मात्रा )

जहा,

णच्चइ चंचल विज्जुलिआ सहि जाणए,
मम्मह खग्ग किणीसइ जलहरसाणए ।
फुल्ल कलंबअ अंबर डंबर दीसए
पाउस पाउ घणाघण सुमुहि वरीसए ॥१८८॥

[ प्लवंगम ]

१८८. उदाहरण—

हे सखि, चंचल विजली चमक रही है, ऐसा जान पडता है मानो कामदेव बादल के शाण पर खड्ग को तीक्ष्ण बना रहा है। कदंब फूल गये हैं, ( आकाश मे ) बादल घुमड़े हुए दिखाई दे रहे है। हे सुमुखि, वर्षाकाल आ गया है, बादल बरस रहा है ।

टिप्पणी—जाणए—( ज्ञायते ), दीसए (दृश्यते), वरसए (*वर्षते = वर्षति)। ये तीनों आत्मनेपदी रूप हैं। इनका प्रयोग छन्दोनिर्वाहार्थ हुआ है ।

फुल्ल—कर्मवाच्य-भाववाच्य भूतकालिक कृदन्त रूप ।

---

१८७ क. केवलं A.C. प्रतिद्वये K. संस्करणे च प्राप्यते । तिक्कलु–C. तिकल । चउक्कल–C. चउक्कल । छक्कलु–C. छकल । पलंत–C पल अत । जेहि–C प्रतौ लुप्त वर्तते । गुरु–C. गुरुआ । मुणेहु–A. मुणेह ।

१८८. विज्जुलिआ–A. विज्जुलिअे । मम्मह–A.C. वम्मह, N. मम्भह । किणीसइ–B. कणीसइ, C. किनीसइ, N. °खग्गकिणी सइ । फुल्ल–A.C. फुल्लु । कलंबअ–A. कदम्बअ, B. कलवअ, C. कदंब कि ( A. प्रतौ तृतीय-चतुर्थपदयोर्विपर्यासः दृश्यते । ) पाउ–C. समग्र । १८८—C. १८४ ।

कअंबअ—<कदंबकाः, कर्ताकारक ब० व० ।

पाउ—<प्राप्तः ( प्रावृट् प्राप्ता ), कर्मवाच्य भाववाच्य भूतकालिक कृदंत रूप ।

[ अथ लीलावतीच्छंदः ]

**गुरु लहु णहि णिम्म णिम्म णहि अक्खर पलइ पओहर विसम समं,**
**जहि कहुँ णहि णिम्मह तरल तुरअ जिमि परस विदिस दिस अगमगमं ।**
**गण पंच चउक्कल पलइ णिरंतर अंत सगण धुअ कंत गणं,**
**परिचलइ सुपरि परि लील लिलावइ कल बत्तीस विसामकरं ॥१८६॥**

१८९. लीलावती छंदः—

जिस छन्द मे गुरु लघु का कोई नियम न हो, न अक्षरों का ही नियम हो, जहाँ विषम तथा सम चरणों मे पयोधर ( जगण ) पड़े, जहाँ कोई भी नियम ( बंधन ) न हो, तथा ( यह छन्द वैसे ही है ) जैसे चंचल तुरंग दिशाओ और विदिशाओं मे अगम्य और गम्य स्थल पर घूमता है; जहाँ पाँच चतुष्कल गण एक साथ ( निरन्तर ) पड़ तथा अन्त में सुन्दर गण सगण हो; जो छंद अपनी लीला से सर्वत्र चलता है, तथा बत्तीस मात्रा पर विश्राम करता है ( अर्थात् जहाँ प्रत्येक चरण मे बत्तीस मात्रा होती है ), वह लीलावती छंद है ।

टिप्पणी—णिम्म—<नियमः> णिअम>णिम्म—'अ' वाले अक्षर का लोप तथा 'म्म' में छन्दोनिर्वाहार्थ द्वित्व है ।

समं, गमं, गणं, करं—मे छन्दोनिर्वाहार्थ अनुस्वार का प्रयोग किया गया है ।

कहुँ—<क्वापि । पसर <प्रसरति, वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० ( पसरइ >पसर ) ।

---

१८६. कहुँ–N. कहू । णिम्मह–C. N. णिम्म । तुरअ–B. तुरग, C. तुरआ । जिमि–A. जिम । दिस–A. दिसि । गमं—A. त्रयं । कंत—C. N. कण्ण । गणं–B. गुण । सुपरि परि लील–N. सुपरिलील । लिलावइ–B. लीलावइ, C. णिलावइ । बत्तीस—N. वतीसु । विसाम करं–A. विसामकरे B. वीसामकरं । १८६—C. १८५ ।

जहा,

**घर लग्गइ अग्गि जलइ धह धह कइ दिग मग णहपह अणल भरे,**
**सब दीस पसरि पाइक्क लुलइ धणि थणहर जहण दिआव करे।**
**भअ लुक्किअ थक्किअ वइरि तरुणि जण भइरव भेरिअ सद्द पले,**
**महि लोट्टइ पट्टइ रिउसिर टुट्टइ जक्खण वीर हमीर चले ॥१६०॥**

[ लीलावती ]

१९०. उदाहरण—

जिस समय वीर हमीर युद्ध यात्रा के लिए रवाना हुआ है (चला है), उस समय (शत्रु राजाओं के) घरों में आग लग गई है, वह धू-धू करके जलती है तथा दिशाओं का मार्ग और आकाशपथ आग से भर गया है; उसकी पदाति सेना सब ओर फैल गई है तथा उसके डर से भगती (लोटती) धनियों (रिपुरमणियों-धन्याओं) का स्तनभार जघन को टुकड़े टुकड़े (द्विधा) कर रहा है; वैरियों की तरुणियाँ भय से (वन में घूमती) थककर छिप गई है; भेरी का भैरव शब्द (सुनाई) पड़ रहा है; (शत्रु राजा भी) पृथ्वी पर गिरते है, सिर को पीटते है तथा उनके सिर टूट रहे है।

टि०—दिआव करे—< द्विधा करोति।

भरे—< भृतः; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप, (व० व० रूप हि० भरे)।

---

१६०. घर-A. तव, B. सव। लग्गइ-A. अरिघर, B. रिउघर। अग्गि-A. लगि। जलइ-B. लगइ, N. जलइ। धह धह-C. दइ दिह। दिग ..पह-N. णह पह दिगमग। दीस-B. N. देस, C दिस। पसरि-C. पसरिअ। पाइक्क-N. पाईक्क। लुलइ-A. N. लुरइ। धणि-C. धण। थण...करे-A. N. थण···दुहाव करे,, C. पुण थण जुअण आव करे। लुक्किअ थक्किअ—C. चक्किअ लुक्किअ। वइरि-A. B. N. वैरि। तरुणिजण-B. °गण, N. तरणिगण। भइरव-A. N. भेरव, B. भैरव, K. भइरव। भेरिअ-C. भेरी। लोट्टइ-B. N लुट्टइ। रिउ-N. रउ। सिर-B. दिइ। टुट्टइ—N. तुट्टइ। जक्खण—A. जख, C. ज खण। १६०—C. १८६।

करे—< करोति; वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व० ( करोति < *करति < करइ < करे )।

वइरि—< वैरि ( प्रा० भा० आ० ऐ > म० भा० आ 'अइ' ) "दैत्यादिषु अइ" ( प्रा० प्र० १.३६ )।

भइरव—∠ भैरव ( प्रा० भा० आ० ऐ > म० भा० आ "अइ" )।

पले—< पतिताः ( √पल+इ; पलिअ > पला ( हि० पड़ा ) का व० व० ( हि० पड़े )।

चले—< चलिताः; ( √चल+इ; चला' का व० व० तिर्यक् रूप चले )।

[ अथ हरिगीता छंदः ]

**गण चारि पंचकल ठविज्जसु बीअ ठामहि छक्कलो,**
**पअ पअह अंतहि गुरु करिज्जसु वण्णणेण सुसव्वलो।**
**दह चारि दुक्कइ दह दु माणहु मत्त ठाइस पाअओ,**
**हरिगीअ छंद पसिद्ध जाणहु पिंगलेण पआसिओ ॥१९१॥**

१९१. हरिगीता छंदः—

प्रत्येक चरण में पहले चार पंचकलों ( पंचमात्रिक गणों ) की स्थापना करो, दूसरे स्थान पर षट्कल ( दो ), चरण के अंत में गुरु करो, ( यह छंद ) वर्णन से सुसवल ( अत्यधिक समीचीन ) ( है )—दस, चार, दो, दस, दो इस तरह कुल मात्रा अट्ठाइस होती है। इस प्रसिद्ध छंद को हरिगीता जानो, इसे पिंगल ने प्रकाशित किया है।

टि०—ठविज्जसु—( < स्थापयेत ), करिज्जसु ( < कुर्यात ); विधि प्रकार के म० पु० ब० व० रूप।

ठाइस—∠ अष्टाविंशति ( दे० अठाइस ( १.१६२ ) ); 'अठाइस' के पदादि 'अ' का लोप कर 'ठाइस' रूप बना है।

पआसिओ—< प्रकाशितः।

---

१९१. पंचकल—A. C. पंचक्कल, B. पंचकलु। बीअ—A. बिअ। ठामहि—N. ठाअहि। अंतहि—C. अन्तह। करिज्जसु—C. करज्जसु। सुसव्वलो—C. सुसद्धलो। दुक्कइ—C. तक्कइ। दहदु—°N. दहहु। मत्त ठाइस—A. C. मत्त अट्ठाईस ओ, N. मत्त अठइस। पाअओ—N. पाअ भो। जाणहु—C. माणहु, N. जागहुं। पआसिओ—A. पआसि; C. वखाणिओ।

वीए छक्कलु ठावि कहु चारि पंचकल देहु ।
वारह उत्तर मत्त सउ माणसु अंग ठवेहु ॥१६२॥

१९२. दूसरे स्थान पर षट्कल कहो; चार पंचकल दो; (संपूर्ण छंद मे) वारह उत्तर सौ (एक सौ वारह) मात्रा तथा अंत मे गुरु (मानस) की स्थापना करो, (यह हरिगीता छंद है)।

टि०—ठावि—< स्थाने; यही एक स्थान ऐसा कहा जा सकता है, जहाँ सानुनासिक 'वँ' की स्थिति मानी जा सकती है। इसे 'ठाविँ' (ठावँ+इ, अधिकरण ए० व० का चिन्ह) मानना होगा। राजस्थानी तथा व्रजभाषा में यह शब्द 'ठावँ' के रूप मे विद्यमान है।

जहा,

गअ गअहि ढुक्किअ तरणि लुक्किअ तुरअ तुरअहि जुज्झिआ,
रह रहहि मीलिअ धरणि पीडिअ अप्प पर णहि वुज्झिआ।
चल मिलिअ आइअ पत्ति धाइउ कंप गिरिवरसीहरा,
उच्छलइ साअर दीण काअर वइर वड्ढिअ दीहरा ॥१६३॥
[ हरिगीता ]

१९३. उदाहरण:—

कोई कवि युद्ध का वर्णन कर रहा है। हाथी हाथियो से भिड़ गये; (सेना के पैरों से उड़ी धूल से) सूर्य छिप गया; घोड़े घोड़ो से

---

१६२. वीए—B. निअ ठाइ। छक्कलु—C. छक्कल। ठावि—A. एक्क, B. N. एक। पंचक्कल—B. पचकलु। माणसु—C. माणस। अंत ठवेहु—C. अतह वेहु।

१६३ ढुक्किअ—C. लुक्किअ। लुक्किअ—N लुक्किअ। जुज्झिआ—B. जुज्झि, N. जुड्ढिआ, C. जुम्झिआ। पीडिअ—C. K. पीलिअ। मिलिअ—B. भिलिअ। आइअ—A. B. आएउ। धाइउ—N. धाइउ, A. धाएउ, B. धावउ। C. K. जाइउ। कंप—N. कंपि। उच्छलइ—C. उच्छलइ, A. उच्चलिअ, N. उच्छरइ। दीण—B. दिण, N. दीण। वइर—A. वैर, B. वैरि। वड्ढिअ—B. वडिअ, C. वढिअ, K. वढिअ। दीहरा—A. दीहरो। १६३—C. १८६.

जूझ गये; रथ रथों से मिले, ( सेना के भार से ) पृथ्वी पीड़ित हुई; और अपने पराये का भान जाता रहा; दोनों सेनाएँ आकर मिलीं, पैदल दौड़ने लगे; पर्वतों के शिखर काँपते है, समुद्र उछलता है, कायर लोग दीन हो गये है और वैर अत्यधिक ( दीर्घ ) बढ़ गया है।

टिप्पणी—गअहि, तुरअहि, रहहि—ये तीनों करण कारक ब० व० के रूप हैं।

ढुक्किअ—( ढौकिताः ), लुक्किअ ( आच्छन्नः, √लुक्क देशी धातु ), जुज्झिआ—( √जुज्झ + इअ = जुज्झिअ; दीर्घीकरण की प्रवृत्ति अथवा ब० व० का रूप )।

मीलिअ—यह वस्तुतः 'मिलिअ' का ही छन्दोनिर्वाहार्थ विकृत रूप है, दे० मिलिअ—इसी पद्य की तीसरी पंक्ति।

पीडिअ, बुज्झिआ—(बुज्झिअ = √बुज्झ + इअ), मिलिअ, धाइउ ( धाइओ > धाइउ अप० रूप ), वड्ढिअ ( √वड्ढ + इअ ) ये सभी कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के रूप हैं।

कंप—< कम्पन्ते ( गिरिवरशिखराः कर्ता है ), वर्तमानकालिक प्र० पु० ब० व०।

उच्छलइ—< उच्छलति, वर्तमान प्र० पु० ए० व० (हि० उछलना)।

दीहरा—< दीर्घः, रेफ तथा ह का वर्णविपर्यय, 'अ' का आगम; छन्दोनिर्वाहार्थ पदांत 'अ' का दीर्घीकरण।

[ अथ त्रिभंगी छंद ]

**पढमं दह रहणं अट्ठ वि रहणं पुणु वसु रहणं रसरहणं,**
**अंते गुरु सोहइ महिअल मोहइ सिद्ध सराहइ वरतरुणं।**
**जइ पलइ पओहर किमइ मणोहर हरइ कलेवर तासु कई,**
**तिब्भंगी छंदं सुक्खाणंदं भणइ फणिंदो विमलमई ॥१९४॥**

१९४. त्रिभंगी छन्दः—

पहले दस मात्रा पर विश्राम ( रहना—टिकना ) हो, फिर आठ पर,

१९४. अट्ठवि—A. C. B. अट्ठइ। महिअल—B. तिहुवण, N. तिहुअण। सिद्ध— A. B. C. सिद्ध, K. सिद्धि। हरइ—B. करइ, C. हरइ। तिब्भंगी—B. तिभंगी, C. K. तिब्भंगी। सुक्खाणंदं—B जणआणंदं।

फिर आठ पर, फिर छः पर विश्राम हो; अंत मे गुरु शोभित होता है, यह छन्द पृथ्वीतल को मोहित करता है, (तथा) सिद्ध नगण वर (सहृदय) इसकी सराहना करते है। यदि इस छन्द मे (कहीं) पयोधर (जगण) पड़े, तो क्या यह मनोहर होगा? (अर्थात् यह सुन्दर नही होगा)। यह अपने कवि के शरीर को हर लेता है। विमलबुद्धि वाले फणींद्र ने त्रिभंगी छंद को सुख तथा आनन्द से युक्त कहा है।

टिप्पणी--रहणं--(√रह्+ण) (हि० रहना)।

°तरुणं—छन्दोनिर्वाहार्थ अनुस्वार।

कई, °मई--दीर्घीकरण छन्दोनिर्वाहार्थ पाया जाता है।

छंदं. सुक्खाणंदं—छन्दोनिर्वाहार्थ अनुस्वार। 'सुक्ख' मे द्वित्व या तो छन्दोनिर्वाहार्थ माना जा सकता है, या 'दुक्ख' के मिथ्यासादृश्य के आधार पर।

जहा,

सिर किज्जिअ गंगं गोरि अधंगं हणिअ अणंगं पुरदहणं,
किअफणिवइहारं तिहुअणसारं वंदिअछारं रिउमहणं।
सुरसेविअचरणं मुणिगणसरणं भवभअहरणं सूलधरं,
साणंदिअवअणं सुंदरणअणं गिरिवरसअणं णमह हरं ॥१९५॥
[ त्रिभंगी ]

१९५. उदाहरण—

सिर पर गंगा को धारण करनेवाले, अर्धांग मे पार्वती वाले, कामदेव को मारनेवाले, त्रिपुर के दाहक, फणिपति (सर्प) के हार वाले, त्रिभुवन के सार, भस्म धारण करने वाले, शत्रुओ का मथन करने वाले शिव को—देवताओ के द्वारा जिनके चरणो की सेवा की गई है, तथा जो मुनियो के शरण, त्रिशूलधारी प्रसन्नमुख वाले, सुन्दरनयन तथा गिरिवरशयन है—नमस्कार करो।

टि०—किज्जिअ— < कृता; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप।

---

१९५. अधग–N. अद्धग। वंदिअ–N. वींदिअ। भव–C. N. भउ। मुणिगण–N. मुणिअग। साणंदिअ–B. अणंदिअ।

इस पद्य मे प्रयुक्त समस्त अनुस्वारांत पद वैसे कर्म कारक ए० व० के रूप है, पर यह सब संस्कृत को गमक लाने का प्रयास है।

[ अथ दुर्मिला छंद: ]

**तीस दुइ मत्तह एरि सँजुत्तह बुहअण राअ भणंति णरा,**
**विसम त्तिअ ठामहि एरिस भाअहि पअ पअ दीसइ कण्ण धरा।**
**ता दह पढमं हावें अट्ठ अं तीअ चउद्दह किअ णिलओ,**
**जो एरिसि छंदे तिहुअणवंदे सो जण बुज्झउ दुम्मिलओ ॥१९६॥**

१९६. दुर्मिला छंद:—

हे मनुष्य, बुधजनो के राजा ( पिंगल ) कहते हैं कि जहाँ प्रत्येक चरण बत्तीस ( तीस और दो ) मात्रा से युक्त हो, तीन स्थानो पर विश्राम हो, तथा प्रत्येक चरण के अंत में कर्ण ( द्विगुरु गण ) दिखाई दे, जहाँ पहले दस, फिर आठ, फिर तीसरे चौदह मात्रा पर विश्राम ( निलय ) हो, ऐसे त्रिभुवनवंदित छंद को दुर्मिला समझो।

टि०—भाअहि—< भागै; करण कारक ब० व०।

दीसइ—< दृश्यते; कर्मवाच्य का रूप।

किअ—< कृत:; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत।

छंदे, वंदे°—ये दोनो कर्ताकारक ए० व० के रूप हैं। इस अंश की संस्कृत होगी—'यत् एतादृक् छंद: त्रिभुवनवंदितं (अस्ति) तत् . . .' 'ए' विभक्ति चिह्न के लिए दे० भूमिका।

**दह वसु चउदह विरइ करु विसम कण्ण गण देहु।**
**अंतर विप्प पइक्क गण दुम्मिल छंद कहेहु ॥१९७॥**

[ दोहा ]

१९६. दुइ—A. दु, N. दुही। मत्तह—B. मत्तहि, K. मत्ते। एरि सँजुत्ते—A. N. परिसंजुत्तह, B. °जुत्तहि, C. एरि सिजुत्ते। राअ—C राउ, N एअ। ठामहि—N. ठाअहि। भाअहि—N. भागहिँ। धरा—N. गणा। जग बुज्झउ—N. जणउ उह।

१९७. दह—B. तह। चउदह—B. चौदह। करु—N. कर। देहु—B. देह। पइक्क—C. थइक्क। गण—A. भण, C. मल। कहेहु—B. कहेह, C. मुणेहु।

१९७. दस, आठ चौदह पर यति ( विरति ) करो, पद में विषम स्थान पर कर्ण ( गुरुद्वय ) तथा बीच मे विप्र ( सर्वलघु चतुर्मात्रिक ) तथा पदाति ( सामान्य चतुष्कल ) दो, ( इसे ) दुर्मिला छंद कहो।

जहा,

**जेइ किज्जिअ धाला जिण्णु णिवाला भोट्टंता पिट्टंत चले,**
**भंजाविअ चीणा दप्पहि हीणा लोहावल हाकंद पले।**
**ओड्डा उड्डाविअ कित्ती पाविअ मोडिअ मालवराअवले,**
**तेलंगा भग्गिअ बहुरिण लग्गिअ कासीराआ ज खण चले ॥१६८॥**

[ दुर्मिला ]

१६८. उदाहरणः—

जिस काशीश्वर राजा ने व्यूह ( धारा ) बनाया; नेपाल (के राजा) को जीता; जिससे हार कर भोट देश के राजा ( अपने शरीर को ) पीटते चले गये, जिसने चीन देश के दर्पहीन राजा को भगाया तथा लोहावल मे हाहाकार उत्पन्न कर दिया, जिसने उड़ीसा के राजा को उड़ा दिया ( हरा दिया या भगा दिया ), कीर्ति प्राप्त की, और मालवराज के कुल को उखाड़ फेंका; वह काशीश्वर राजा जिस समय रण के लिए चला उस समय अत्यधिक ऋणग्रस्त तैलंग के राजा भग गये।

टि०--किज्जिअ, जिण्णु, भंजाविअ, उड्डाविअ, पाविअ, मोडिअ, भग्गिअ, लग्गिअ, चले, पले--ये सब कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के रूप हैं।

दप्पहि—< दर्पेण; करण कारक ए० व०।

---

१६८. जेइ—B जइ, C. K. जो। जिण्णु णिवाला—N. जिणु णिव्वाला C. °णेपाला। भोट्टंता—N. भोटता, A. B. भोटता। भंजाविअ—B. जभारिअ। ओड्डा—N. औड्ड। उड्डाविअ—C उट्टाविअ। मोडिअ—C. K मोलिअ। तेलंगा भग्गिअ—N. तैलग भग्गिअ। बहुरिणलग्गिअ—A. बहु-लिण लग्गिअ B. बहुतिणल्गिअ, N. बहुरिणल्गिअ, K. पुणवि ण लग्गिअ। कासीराआ—A कासीसरराआ, B. कासीसरराअ, N. कासीसरराअ। ज खण—N. जँ क्खण।

[ अथ हीरच्छन्दः ]

णाअ पभण तिण्णि छगण अंत करहि जोहलं,
हार ठविअ पुणु वि सुपिअ विप्पगणहि सव्वलं।
तिण्णि धरहि वे वि करहि अंत रगण लेक्खए,
कोइ जणइ दप्प भणइ हीर सुकइ पेक्खए ॥१९९॥

१९९. हीर छंदः—

नागराज पिंगल कहते हैं कि जहाँ तीन षट्कल गण हो, अन्त मे जोहल ( रगण ) को करो, हार ( गुरु ) स्थापित करके, फिर प्रिय विप्रगणों ( सर्वलघु चतुर्मात्रिक गणों ) से युक्त ( करो ), तीन धरो, फिर दो धरो ( इस क्रम से ३२ हुए; 'अंकानां वामतो गतिः' इस सिद्धान्त के अनुसार २३ ) अर्थात् जहाँ २३ मात्रा हो तथा अन्त में रगण दिखाई दे। यह हीर छंद है, इसे कौन जानता है, ऐसा ( नागराज पिंगल ) दर्प से कहते है।

टिप्पणी—लेक्खए, पेक्खए—आत्मनेपदी रूप, जो प्रा० पैं० की अवहट्ठ में अपवाद रूप हैं।

जणइ—∠जानाति>जाणइ। यहाँ छंदोनिर्वाहार्थ 'आ' ध्वनि का ह्रस्वीकरण पाया जाता है।

दप्प—∠दर्पेण, करण कारक ए० व० में प्रातिपदिक का प्रयोग।

हार सुपिअ भण विप्पगण तीए भिण्ण सरीर।
जोहल अंते संठवहु तेइस मत्तह हीर ॥२००॥

[ दोहा ]

२००. हे प्रिय ( शिष्य ), पहले हार ( गुरु ) फिर विप्रगण ( सर्वलघु चतुर्मात्रिक ) को कहो, इस तरह तीन बार प्रयोग करने से जो छंद अन्य छन्दों से भिन्न ( भिन्न शरीरवाला ) हो;—जिसके अन्त में

---

१९९. णाअ—B. N. णाअ, C. K णाउ। तिण्णि—N. तिणि। करहि—N. कराहि। पुणुवि—K. जपु, B. N. पुणवि। सव्वलं—N सवल। लेक्खए—N. लक्खए। कोइ—A. N कमण। सुकइ—B. सुकवि।

२००. तीए—A. दिअ विध, B. तीहे। मत्तह—C. K. मत्तअ।

रगण ( जोहल ) की स्थापना करो तथा तेइस मात्रा हों—उसे हीर छन्द समझो ( या वह हीर छंद है )।

जहा,

धिक्कदलण थोंगदलण तक्क तरुण रिंगए,
णं ण णु कट दिंग दुकट रंग चल तुरंग ए।
धूलि धवल हक्क सबल पक्खिपबल पत्तिए।
कण्ण चलइ कुम्म ललइ भुम्मि भरइ कित्तिए ॥२०१॥

[ हीर ]

२०१. युद्धभूमि मे ये घोड़े धिक् धिक्, तक् तक्, शब्द करते, ण, ण, कट कट ध्वनि करते चल रहे है। पक्षियों के समान प्रबल बलवान् पदाति भी—जो धूल मे सने हैं—हक्क ( वीर ध्वनि ) कर रहे हैं। राजा कर्ण ( कलचुरिनरेश कर्ण ) युद्धयात्रा के लिए चलता है, तो कूर्म हिलने डोलने लगता है, और पृथ्वी कीर्ति से भर जाती है।

टिप्पणी--थिक्कदलण, थोंगदलण, तक्कतरुण, णंणणु कट, दिंग दुकट—ये सब अश्वगति की नादानुकृति है।

कित्तिए—∠कीर्त्या, करण कारक ए० व०; 'ए' न० मा० आ० में स्त्रीलिंग शब्दो के करणकारक ए० व० का विभक्ति चिह्न है। ( दे० पिशेल § ३८५; साथ ही दे० तगारे § ९८ ए० पृ० १८३ )।

[ अथ जलहरणच्छन्द: ]

पअ पढम पलइ जहिँ सुणहि कमलमुहि
दह वसु पुणु वसु विरइ करे,
सब पअ सुणि दिअगण दिअ विरम
सगण सिरिफणिवइ भण सुकइवरे।

---

२०१. थोंगदलण-B. N. [illegible] । [illegible]-B. [illegible], C. [illegible], [illegible] दलण। णं...दुकट—N. न न [illegible] [illegible], C. [illegible] [illegible] [illegible] हक्क.. ए-C. दर उपर [illegible] । [illegible]-C. [illegible] । भुम्मि-C [illegible]।

२०२. पअ—A. [illegible] । [illegible] [illegible] [illegible]—B [illegible] [illegible] [illegible]

दह तिगुण करहि कल पुण वि धरि
जुअल एम परि परिठउ चउ चरणा,
जइ पलइ कवहु गुरु कवहु ण परिहरु
बुहअण मणहरु जलहरणा ॥२०२॥

२०२. जलहरण छंदः—

हे कमलमुखि, सुनो, जहाँ प्रत्येक चरण में पहले दस, फिर आठ, फिर छः ( और अंत मे फिर आठ ) पर विराम किया जाय, सब चरणो मे सात ( मुनि ) विप्रगण ( चतुर्लघ्वात्मक चतुष्कल गण ) देकर फिर सगण पर विराम ( चरण का अंत ) हो,—ऐसा सुकविश्रेष्ठ श्रीफणिपति पिंगल कहते है—दस के तिगुने करो, इनमे फिर दो धर कर इस प्रकार चारों चरणों में मात्रा स्थापित करो ( जहाँ प्रत्येक चरण में १०×३+२=३२ मात्रा हो ); यदि कहीं कोई गुरु ( सगण वाले गुरु के अतिरिक्त अन्यत्र भी कोई गुरु ) पड़े, तो उसे कभी न छोड़ो; ( अर्थात् मुनि विप्रगण ( सात सर्वलघु चतुष्कलों ) का विधान कर देने पर उनमे भी यदि कहीं एक गुरु आ जाय तो बुरा नहीं है, इससे छंद दुष्ट नहीं होगा ); वह विद्वानों के मन को हरनेवाला जलहरण ( छंद होगा )।

टि०—जहिँ—यस्मिन् ( यत्र )।

सुणहि, करहि—आज्ञा म० पु० ए० व० 'हि' चिह्न।

परिठउ, परिहरु—आज्ञा० म० पु० ए० व० 'उ चिह्न'।

दिअ—< दत्वा; धरि < धृत्वा > धरिअ > धरि; पूर्वकालिक क्रिया।

कवहु—< कदा।

---

पअ ठइ कल सहि। सुणहि°—A मुणहि°, B विकचकमलमुहि, N. विअचकमलमुहि। सब······सगण—C. सब किअ दिअवर गण पअल किअ सगण। चउचरणा—N. चतुचरणा। पलइ—N. परइ। मणहरु—N. मणुहरु। जलहरणा—B. जणहरण, N. जणहरणा।

बत्तीस होइ मत्ता अंते सगणाइँ ठावेहि ।
सव्व लहू जइ गुरुआ, एक्को वा वे वि पाएहि ॥२०३॥
[ गाहू ]

२०३. ( जलहरण छंद के प्रत्येक चरण मे ) बत्तीस मात्रा होती है, चरणों के अंत मे सगणों को स्थापित करो । अन्य सभी अक्षर लघु हो अथवा यदि एक या दो गुरु भी चरणों मे हो ( तो भी कोई दोष नहीं ) ।

टि०—सगणाइँ—< सगणान् ; कर्म कारक ब० व०; अपभ्रंश में पुल्लिग शब्द के कर्म कारक ब० व० के रूप कही कही नपुंसक लिग के कर्ता कर्म ब० व० चिह्न आइँ ( अइँ ) का प्रयोग करते देखे जाते है। पुल्लिग शब्द ही नहीं, वे स्त्रीलिंग शब्द भी जो अप० मे अकारांत हो गये है इस प्रवृत्ति का संकेत करते है। प्रा० पै० में ही हम 'मत्ताइँ' 'रेहाइँ' जैसे स्त्रीलिंग शब्दो के कर्मकारक व० व० के रूप देखते है। इस बात का संकेत हेमचंद्र ने भी किया है । दे० पिशेल § ३५८ (पिशेल ने इसे लिंगव्यत्यय के उदाहरणो में दिया है ) । अप० से इसके उदाहरण कुंभाइँ ( =कुभान् ) । ( हेम० ८.४.३४५ ); डालइँ (स्त्रीलिग) (हेम० ८.४.४४५) दिए जा सकते है ।

पाएहि—< पादे, अधिकरण कारक ए० व० ( एक टीकाकार ने इसे 'पादेपु' मानकर ब० व० का रूप माना है। ) अप० मे 'हि' अधिकरण ए० व० ब० व० दोनो मे समान रूप से व्यवहृत होता है ।

जहा,

खुर खुर खुदि खुदि महि घघर रव
कलइ णणगिदि करि तुरअ चले,
टटटगिदि पलइ टपु धसइ धरणि
धर चकमक कर बहु दिसि चमले ।

---

२०३. सगणाइँ—K सगणाइ, N, सगणाइं । ठावेहि—ठावेहु । लहू—A B. लहु । जइ—A. जइ । पाएहि—C पाएहिँ ।

२०४. खुर खुर—A. खुखुदि । खुदि खुदि—C. खेदि खुलुक, A. °खुलुगि, N. खुरि खुन्कि । कलइ—C. कइ, N. कलहि । णणगिदि—N. °गदि । टटट-

चलु दमकि दमकि दलु चल पइकवलु
घुलकि घुलकि करिवर ललिआ,
वद मणुसअल करइ विपख हिअअ
सल हमिर वीर जअ रण चलिआ ॥२०४॥

[ जलहरण ]

२०४ उदाहरण—

जब वीर हमीर रण की ओर चला, तो खुरों से पृथ्वी को खोद खोदकर ण ण ण इस प्रकार शब्द करते, वर्घरख करके घोड़े चल पड़े, टटट इस प्रकार शब्द करती घोड़ों की टापें पृथ्वी पर गिरती हैं, उसके आघात से पृथ्वी धँसती है, तथा घोड़ों के चँवर वहुत सी दिशाओं में चकमक करते हैं ( जाज्वल्यमान हो रहे हैं ); सेना दमक दमक कर चल रही है, पैदल चल रहे हैं, घुलक घुलक करते ( झूमते ) हाथी हिल रहे हैं ( चल रहे हैं ); वीर हमीर जो श्रेष्ठ मनुष्यों में है, विपक्षों के हृदय में शल्य चुभो रहा है ( पीडा उत्पन्न कर रहा है )।

टिप्पणी—खुर—< खुरेण अथवा खुरैः, करण कारक रूप।

खुदि—< क्षोदयित्वा, पूर्वकालिक क्रिया रूप।

णणणगिदि, टटटगिदि—( णणणगिति, टटटगिति )—'त' का 'द'; अप० में कई स्थानों पर स्वरमध्यग अघोप 'क, त, प' का 'ग, द, ब' पाया जाता है। ठीक यही वात 'ख, थ, फ' के साथ भी पाई जाती है, जिसके 'घ, ध, भ' रूप पाये जाते हैं। दे० हेमचन्द्र ८-४-३९६ ( अनादौ स्वरसंयुक्तानां क-ख-त-थ-फां ग-घ,द-ध-ब-भाः )

दमकि दमकि, घुलकि-घुलकि—अनुकरणात्मक क्रिया √दमक, तथा √घुलक के पूर्वकालिक रूप।

विपख—< विपक्ष > विपक्ख ( सरलीकरण की प्रवृत्ति )।

हिअअ—< हृदयेषु, अधिकरण ब० व० के लिए प्रातिपदिक का प्रयोग।

---

गिदि—N. °गृदि। पलइ—N. परइ। टपु—A. टबु, C टउ, N. टप। चमले—N. चमरे, C. चमरे,। चलु—C. दपु। दलु—C. दल, K. बलु। ललिआ—A. ललिए, C. कलिव ललिअ, K. चलिआ। °सल—N. सिल। जअ रण चलिआ—A. जइ रण चलिए।

सल—<शल्य>सल्ल>साल, यह 'साल' का छन्दोनिर्वाहार्थ ह्रस्वीकृत रूप है।

ललिआ—>ललिताः; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त ब० व०।

चलिआ—∠चलितः; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदन्त ए० व० 'पदांत' 'अ' का छन्दोनिर्वाहार्थ (तुक के लिए) दीर्घीकरण।

[अथ मअणहरा छन्दः]

पिअ भणमि मणोहरु पॅल्लि पओहरु
सुहव सुहाव सुसिद्ध खणो थिर करहि मणो,
जइ राअ विवत्तिउ अणुसर खत्तिअ
कड्ढिकए वहि छंद भणो जिम खलइ रिणो।
बि बि सल्ल पहिल्लिअ तुरअ वहिल्लिअ
हअ गअ पअ पसरंत धरा गुरु सज्जिकरा,
जइ जग्गि णिरुत्तउ दहगणजुत्तउ
चउ संधिहि चालीस धरा भणु मअणहरा ॥२०५॥

२०५. मअणहरा (मदनगृह) छंद—

हे प्रिये, मैं सुन्दर बात कह रहा हूँ; पयोधर (जगण) को हटा कर (अर्थात् यहाँ जगण कभी न देकर) अपने सुन्दर स्वभाववाले स्निग्ध मन को क्षण भर के लिए स्थिर कर लो। यदि इस छन्द के विषय में सुनने की तुम्हारी इच्छा (राग) है, तो क्षत्रिय प्रस्तार का अनुकरण कर अन्य छंदःप्रस्तारों से वाहर निकालकर इस छंद को कहो। पहले आरम्भ में दो शल्य (लघु) स्थापित कर बाद में हय, गज, पदाति (अर्थात् चतुर्मात्रिकों) को रख कर अन्त में गुरु को सजाकर यदि ध्यान देकर (जागकर) दस गण से युक्त चालीस मात्रा चारों चरणों में कही गई है, तो इसे मदनगृह छंद कहो।

मदनगृह छंद में आरम्भ में दो लघु तथा अंत में एक गुरु का ही बंधन है, शेष मध्य के गण किसी भी तरह के चतुर्मात्रिक गण होंगे। इस प्रकार मदनगृह की उद्धवनी यों मानी जायगी।

---

२०६. भगमि—A C. भगइ। पॅल्लि—C. मिलिअ। सुहव—A.N. सुहअ। खलइ रिणो—C. खल भिमणो। हअ गअ पअ—N. रह हअ गअ।

मदनगृह = २ लघु + ९ चतुर्मात्रिक + १ गुरु
= २ + ३६ + २ = ४० मात्रा प्रति चरण ।

कुल मात्रा ४० × ४ = १६० ।

टि०—भणमि—< भणामि > प्रा० भणामि ।

पिशेल ने बताया है कि प्राकृत का '-आमि' अपभ्रंश तथा वैभाषिक प्राकृतों मे '-अमि' पाया जाता है। ( दे० ग्रामातीक देर प्राकृत स्प्राखेन, § ४५४. पृ० ३११ )। तु० जाणामि ( = जानामि ), लिहमि ( = लिखामि ), सहमि ( =सहे ), हसमि ( = हसामि ), अप० के लिए, दे० कड्ढमि (= कर्षामि) (हेम० ४.३८५), पावमि (=प्राप्नोमि)

बे वि मत्त सिर ठावि कहु वलआ अंत ठवेहु ।
णअ चउकल गण मज्झ धरि मअणहराइँ करेहु ॥२०६॥

२०६. सिर पर ( आरम्भ में ) दो मात्रा (लघु) स्थापित कर अंत में वलय ( गुरु ) स्थापित करो। मध्य में नौ चतुष्कलगणों को धर कर मदनगृह छंद को करो ।

टि०—ठावि, धरि—पूर्वकालिक क्रिया रूप ।

मअणहराइँ—< मदनगृहाणि ( मदनगृहं ) ।

जहा,

जिणि कंस विणासिअ कित्ति पआसिअ
मुट्ठि अरिट्ठि विणास करे गिरि हत्थ धरे,
जमलज्जुण भंजिअ पअभर गंजिअ
कालिअ कुल संहार करे जस भुअण भरे ।

---

२०६. ठावि—N. ठाउ। कहु—A. कइ । चउकल—A. चोकल करेहु—B. कहेहु।

एतदनन्तर केवलं निर्णयसागरसंस्करणे कलकत्तासंस्करणस्य D प्रतौ च एतत्पद्य प्राप्यते।

चउसंधिहि चालीस कल दह गण तत्थ मुणेहु ।
पअहर वज्जिअ हे सुपिअ मअणहराइँ कुणेहु ॥२०७॥

२०७. जिणि—B. जिण। मुट्ठि अरिट्ठि°—A. अट्ठिअ मुट्ठि करु, C. रिट्ठि अ मुट्ठि विणास करू, N. मुट्ठि अरिट्ठ विणास करु। हत्थ—N. हत्त। धरे—A. C. N. धरु। जण भुअण—B. जसु भुअण, N. जस भुवन।

चाणूर विहंडिअ णिअकुल मंडिअ
राहामुह महुपाण करे जिमि भमरवरे,
सो तुम्ह णराअण विप्पपराअण
चित्तह चिंतिअ देउ वरा भअभीअहरा ॥२०७॥

२०७. उदाहरण :—

जिन्होंने कंस को मारा, कीर्ति प्रकाशित की, मुष्टिक तथा अरिष्ट का नाश किया और पर्वत को हाथ में धारण किया, जिन्होंने यमलार्जुन को तोड़ा, पैरों के बोझ से कालिय नाग का दर्प चूर्ण किया तथा उसके कुल का संहार किया, तथा यश से भुवन भर दिया, जिन्होंने चाणूर का खंडन किया, अपने कुल का मंडन किया, तथा भ्रमर की भाँति राधा के मुख का मधुपान किया, वे भयभीति का अपहरण करने वाले विप्रपरायण नारायण तुम्हें चित्त का चिंतित वर प्रदान करें।

टिप्पणी—भमरवरे—<भ्रमरवरेण, करण कारक ए० व०।

चित्तह चिंतिअ—<चित्तस्य चिंतितं; 'ह' सम्बन्ध कारक ए० व० का चिह्न।

[ अथ मरहट्ठा छंदः ]

एहु छंद सुलक्खण भणइ विअक्खण जंपइ पिंगल णाउ,
विसमइ दह अक्खर पुणु अट्ठक्खर पुणु एगारह ठाउ।
गण आइहि छक्कलु पंच चउक्कलु अंत गुरू लहु देहु,
सउ सोलह अग्गल मत्त समग्गल भण मरहट्ठा एहु ॥२०८॥

---

भरे—N. भरें। कालिअ······भरे—C. राहामुह महुपाण करे जिमि भमरवरे। राहामुह······ भमरवरे—C. कालिअ कुल संहार करे जस भुअण करे। णराअण-A. नरायण। चित्तह चिंतिअ—B चिअ मह चिंतिअ, N. चित्तहिं°। भअ-भीअहरा—B. भअ भीड हरो, N. भउभीतिहरा।

२०८. सुलक्खण-K. सुलखण। भणइ-A. भणहि, B. भणहु। णाउ-A.C. णाओ, N. णाअ। पुणु-N. पुण, C. पुणि। अट्ठक्खर-A.C. अट्ठक्खर, N. अट्ठ अक्खर। एगारह-A.N. एग्गारह। लहू-K. लहु। भण-N. भण। मरहट्ठा-A.B. मरहठ्ठा, N. मरहट्टा।

२०८. मरहट्टा छंद :—

यह छन्द ( मरहट्टा ) सुलक्षण है, ऐसा चतुर पिंगल नाग कहते हैं; यहाँ दस मात्रा ( यहाँ 'अक्षर' शब्द का अर्थ मात्रा लेना होगा, क्योंकि यह मात्रिक छंद है ), फिर आठ मात्रा, फिर ग्यारह के स्थान पर विश्राम होता है; आदि में षट्कल, फिर पंचकल तथा चतुष्कल गण तथा अंत में क्रमशः गुरु लघु दो, समग्र छंद में सोलह अधिक सौ ( एक सौ सोलह ) मात्रा होती हैं। इसे मरहट्टा छंद कहो।

( मरहट्टा—१०+८+११=२९×४=११६ मात्रा )।

टिप्पणी—विसमइ—<विश्राम्यति; वर्तमानकालिक क्रिया प्र० पु० ए० व०।

ठाउ—<स्थाने, अधिकरण कारक ए० व०, 'उ' सम्भवतः 'वँ' का रूप है, जो 'णाउ' की तुक पर 'ठाउ' हो गया।

जहा,

जसु मित्त धणेसा ससुर गिरीसा तह विहु पिंधण दीस,
जइ अमिअह कंदा णिअलहि चंदा तह विहु भोअण वीस।
जइ कणअ सुरंगा गोरि अधंगा तह विहु डाकिणि संग,
जो जस हि दिआवा देव सहावा कवहु ण हो तसु भंग ॥२०९॥

२१०. उदाहरण :—

यद्यपि ( शिव के ) मित्र कुबेर है, श्वसुर पर्वतों के राजा हिमालय हैं, तथापि उनके वस्त्र दिशायें है, यद्यपि अमृत का कंद चन्द्रमा (उनके) समीप है, तथापि उनका भोजन विष है; यद्यपि कनक के समान सुन्दर रंग की पार्वती अर्धांग में है, तथापि उनके साथ मे डाकिनियाँ रहती है, दैव ने जिसे जैसा स्वभाव दे दिया है, उस स्वभाव का कभी भी भंग नहीं होता।

---

२०९. जसु–B. N. जसु, C.K. जइ। ससुर–N. सुसुर। पिंधण–N. पीधण। दीस–B. दीसा। णिअलहि–B.N. णिअरहि। तह विहु–A. तदविहु। डाकिणि–A. डाइनि, C. आसण। जस–K. जस, B. जसहिँ, C. जासु। दिआवा–C. दिआवे। सहावा–C. सुहावे। कवहु–C. कवहू।

टिप्पणी—जसु—<यस्य >जस्स >जासु >जसु।

ससुर—<श्वसुर., कर्ताकारक ए० व० में प्रातिपदिक का प्रयोग।

धणेसा, गिरीसा, कंदा, चंदा, अधंगा, सहावा—इन सभी शब्दों में पदांत 'अ' को छंदोनिर्वाहार्थ दीर्घ कर दिया गया है।

तह वि—<तथापि; हु <खलु।

पिंधण—<पिधानं, दे० १.९८।

दीस—<दिशा>दिसा>अप० दिस। छन्दोनिर्वाहार्थ 'इ' का दीर्घीकरण।

अमिअह—<अमृतस्य; सम्बन्धकारक ए० व० 'ह' विभक्ति चिह्न।

णिअलहि—<निकटे; 'हि' अधिकरण ए० व० का चिह्न।

वीस—<विषं; छन्दोनिर्वाहार्थ 'इ' का दीर्घीकरण।

कबहु—<कदापि।

हो—भवति; तसु <तस्य।

संस्कृत टीकाकारों ने इस पद्य की अंतिम पंक्ति का भिन्न अर्थ किया है। उनका अर्थ है:—(१) "शिव भक्तों को यश देनेवाले हैं, जो देवस्वभाव है, उसका भंग नहीं होता।" (२) देवस्वभाव जिसे जैसा दिलाता है, उसका भंग नहीं होता।

(१) यो यशो ददाति। भक्तेभ्य इति शेषः। यश्च दैवस्वभावः कदापि न भवति तस्य भंगः। (लक्ष्मीधर)

(२) यः यशः दापयति यश्च दैवस्वभावस्तस्य भंगः कदापि न भवति। (वंशीधर)

(३) यद्यस्य दापयति दैवस्वभावः कदापि न भवति तस्य भंगः।
(विश्वनाथ पंचानन)

इनमें अंतिम व्याख्या विशेष ठीक जान पड़ती है।

[ उक्त मात्रिक छन्दों की अनुक्रमणिका ]

गाहू, गाहा, विगाहा, उग्गाहा, गाहिणी, सीहिणी, खंधा, दोहा, उक्कच्छा, रोला, गंधाण, चउपइआ, घत्ता, घत्ताणंद, छप्पाआ, पज्झडिआ, अडिल्ला, पाआउलअं, चउबोला, रडुपअ, पउमावत्ती, कुंडलिआ, गअणंगउ, दोअई,

झुल्लणा, खंजपअ, सिक्खा, माला, चुलिआला, सोरट्ठा, हाकलि, महुआर, महारु, दंडअरु, दीपक्क, सिंहालोअ, पवंगा, लीलावइ, हरिगीआ, तिअभंगी, दुम्मिला, हीरो, जनहरणी, मअणहरा, मरहट्ठा पचतालीस धरा।

इति मत्तावित्त परिच्छेओ।

( इति मात्रावृत्तपरिच्छेदः )

# द्वितीयः परिच्छेदः

## वर्णवृत्तम्

### अह वण्णवित्ताणि

सी ( श्री ) सो[1] ।
जं गो ॥ १ ॥

१. द्वितीय परिच्छेद मे वर्णिक छन्दःप्रस्तार का विवेचन पाया जाता है। सर्वप्रथम एकाक्षर छंद का लक्षण निबद्ध करते है।

जहाँ प्रत्येक चरण में एक गुरु हो, वह 'श्री' छंद है। (ऽ)

टिप्पणी—'सो' प्रा० पैं० मे स्त्रीलिंग के लिए भी विकल्प से प्रयुक्त होता है। उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भाषा में यह विशेषता देखी जाती है कि 'सो' पुल्लिग, स्त्रीलिग तथा नपुंसक लिंग तीनो के लिए पाया जाता है। ( दे० उक्तिव्यक्तिप्रकरण ( भूमिका § ६६ ( २ ) )।

जं <यत्।

जहा

गोरी[2] ।
रक्खो ॥२॥

( श्री )

२. उदाहरण :—भगवती पार्वती, तुम्हारी रक्षा करे।

टिप्पणी—रक्खो, आज्ञा० प्र० पु० ए० व० में ( रक्षतु > रक्खउ > रक्खो )

---

१. सो—B. C. N. सा।

२. गोरी—B. गौरी।

द्व्यक्षर छंद; काम छंद

दीहा बीहा।
कामो रामो ॥ ३ ॥

३ (जहाँ) दो दीर्घ (हों), (वह) सुंदर छंद काम है। (SS)

टिप्पणी—वीहा, इसकी रचना 'दीहा' की तुक पर हुई है। इसका मूल रूप 'वि' (द्वौ) है। कामो, रामो—प्राकृतीकृत (प्राकृताइज्ड) रूप है।

जहा,

जुज्झे तुज्झे।
सुब्भं देऊ ॥ ४ ॥

(काम)

४. उदाहरण :—(भगवान्) तुम्हें युद्ध में कल्याण (शुभ) प्रदान करे।

टिप्पणी—जुज्झे<युद्धे, अधिकरण ए० व०।

तुज्झे<तुभ्यं। इसका मूल रूप 'तुज्झ' है जिसे 'जुज्झे' की तुक पर तुज्झे' बना दिया है। (दे० पिशेल § ४२१। 'तुज्झे इम रेइम मित जुज्झे=युधि (पिंगल २, ५), ग्रामतीक देर प्राकृत स्प्राखेन पृ० २९७)।

सुब्भं<शुभं, द्वित्व की प्रवृत्ति।

देऊ<ददातु, आज्ञा प्र० पु० ए० व० ($\sqrt{}$दे+उ) यहाँ पदांत 'उ' को छन्दोनिर्वाह के लिए दीर्घ कर दिया गया है। मूल रूप 'देउ' होगा।

मधु छंदः—

लहु जुअ।
महु हुअ ॥ ५ ॥

५. (जहाँ) दो लघु (हों), (वह) मधु छंद होता है। (॥)

---

३. इतः पूर्वं N. संस्करणे 'खे भे। द्वे स्तः' इति पद्य प्राप्यते।

४. जुज्झे—B. K. जुम्भे, C. तुज्झे। तुज्झे—K. तुज्झे, C. मुज्झे। सुब्भं—A. शुम्भं, C. K. सुम्भ।

५. जुअ—N. जुआ। महु—B मधु। हुअ—C. धुअ।

जहा,

**हर हर ।**
**मम मल ॥ ६ ॥**

( मधु )

६. उदाहरण :—हे शिव, मेरे पापों ( मल ) को हरो ।

टिप्पणी—मम । उत्तम पुरुषवाचक सर्वनाम संबंधकारक ए० व० । यह प्रा० भा० आ० रूप है, जिसका अपरिवर्तित रूप प्राकृत ( दे० पिशेल § ४१५ ) तथा अपभ्रंश मे ( दे० तगारे § ११९ अ ) भी पाया जाता है ।

हर—आज्ञा, म० पु० ए० व० ।

मल<मलं, कर्म ए० व० रूप ।

मही छंद:—

**लगो जही ।**
**मही कही ॥ ७ ॥**

७.जहाँ क्रम से लघु तथा गुरु ( अक्षर हों ), वह मही छंद कहा गया है । ( IS )

टिप्पणी—जही ∠यत्र ।

कही<कथिता > कहिआ > कहिअ > कही, कर्मवाच्य भूत० कृदंत, 'स्त्रीलिंग' ।

जहा

**सई उमा ।**
**रखो तुमा ॥ ८ ॥**

[ मही ]

८. उदाहरण :—सती उमा ( पार्वती ), तुम्हारी रक्षा करे ।

टिप्पणी—रखो, दे० रक्खो ( २-२ ) संयुक्ताक्षर या द्वित्व व्यंजन का

---

६. मल—A. B. N. मलु ।

७. लगो—A. B. लगो, C. अगो । जही—N जरी, C. धज्ञा ।

८. रखो—A. रक्खो । तुमा—N. तुमा ।

सरलीकरण अवहट्ठ (आद्य आ० भा० आ० भाषा) की खास प्रवृत्ति है। इसके लिए प्रायः पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घीकरण पाया जाता है, पर कभी इसे दीर्घ नहीं भी बनाया जाता। अपभ्रंश √रक्ख के स्वर का दीर्घीकृत रूप रा० में √राख के रूप में मिलता है। वहाँ आज्ञा म० पु० ए० व० 'राखो' होगा। तुमा<त्वा। 'तुम' को 'उमा' की तुक पर 'तुमा' बना दिया गया है। 'तुम' मध्यम 'पुरुषवाची सर्वनाम' का कर्ता कर्म कारक ए० व० का रूप है :—तु० प्राकृत तुमं, तुं अप० 'तुमं (दे० तगारे § १२० अ) इसी 'तुमं' का अवहट्ठ रूप 'तुम' (>तुमा) है।

सारु छंदः—

सारु एह।
गो वि रेह ॥ ९ ॥

९. (जहाँ) गुरु और लघु (रेखा) हों, यह सारु छंद है। (ऽ।)

टिप्पणी—एह—प्रत्यक्ष उल्लेखसूचक सर्वनाम। हेमचंद्र मे 'एह' रूप मिलता है। साथ ही अप० मे 'एहु' रूप भी मिलता है, जिसकी उत्पत्ति पिशेल ने *एपं' से मानी है (दे० पिशेल § ४२६)। संदेशरासक मे एहु-एह के अतिरिक्त 'इह' रूप भी मिलता है; इन सबका प्रयोग पुल्लिग, स्त्रीलिग, नपुं० तीनो मे समान रूप से पाया जाता है (दे० संदेशरासक भूमिका § ५८ (व))। उक्तिव्यक्ति मे इसकी पदांत प्राणध्वनि का लोप करने से 'ए' रूप मिलता है (दे० उक्तिव्यक्ति § ६६-४)। इसीसे हि० यह का संबंध है।

जहा,

संभु एउ।
सुब्भ देउ ॥१०॥

[सारु]

१०. उदाहरण :—यह शंभु (तुम्हें) कल्याण (शुभ) प्रदान करें।

टिप्पणी—एउ—यह 'एह-एहु' का ही वैकल्पिक रूप है। तु० 'तिइ

---

१०. एउ—A. N. एउ, C. एहु, K. देउ। सुब्भ—K. सुम्भ, C. सक्ख।

पुरउ पढिव्वउ ण हु वि एउ ( यह काव्य उनके आगे नहीं पढा जाना चाहिये ) संदेशरासक पद्य २० । देउ—दे० देऊ ( २-४ ) ।

त्र्यक्षर छंद, ताली छंद :—

ताली ए जाणीए ।
गो कण्णो तिण्वण्णो ॥११॥

११. यह ताली समझी जानी चाहिए, ( जहाँ ) गुरु तथा कर्ण ( दो गुरु ) अर्थात् तीन गुरु ( सर्वगुरु ) वर्ण हों । ( SSS ) ।

टिप्पणी—ए—प्रत्यक्ष उल्लेख सूचक सर्वनाम ।

जाणीए<ज्ञायते; कर्मवाच्य रूप ।

तिण्वणो—छंदो-निर्वाहार्थ द्वित्व की प्रवृत्ति 'ण्व' मे देखी जा सकती है ।

जहा,

तुम्हाणं अम्हाणं ।
चंडेसो रक्खे सो ॥१२॥

[ ताली ]

१२. उदाहरण—वह चण्डेश ( शिव ) तुम्हें और हमें रक्खे ( तुम्हारी और हमारी रक्षा करे ) ।

टि०—तुम्हाणं, अम्हाणं—म० पु० वाचक तथा उ० पु० वाचक सर्वनामों के कर्मकारक व० व० रूप ( युष्मान्, अस्मान्, ); यद्यपि यहाँ इनका प्रयोग कर्मकारक में पाया जाता है, तथापि ये मूलतः सम्प्रदान-संबंधकारक ब० व० के रूप है । तुम्हाणं ( *त्वस्मानाम्=युष्माकं ), अम्हाणं ( *अस्मानाम्=अस्माकं ) । म० भा० आ० में ये रूप सम्प्रदान-संबंध ब० व० मे ही पाये जाते है ( दे० पिशेल § ४२०-४२२, § § ४१५-४१७ ) । अपभ्रंश मे यह रूप सम्प्र०-संबंध ब० व० के अतिरिक्त अपादान ब० व० मे भी पाया जाता है, दे० तगारे § ११९ अ, § १२० ब । तगारे के मतानुसार ये रूप १००० ई० के लगभग की अपभ्रंश मे पाये जाते है ( दे० वही पृ० २१७ ); इसके बाद 'तुम्ह,

११. कण्गा—A. B. N. कण्णो । वण्णा—A. B. C. N. व्रण्णो ।

१२. तुम्हाणं अम्हाण—C. तुह्माण अह्माण, N. तुह्माण अह्म।ण ।

तुम्हह, तुम्हहँ' रूप विशेष प्रचलित पाये जाते हैं। वस्तुतः 'तुम्हाणं, अम्हाणं' प्राकृत प्रवृत्ति का संकेत करते है, तथा इन्हें प्राकृतीकृत (प्राकृताइज्ड) रूप कहना विशेष ठीक होगा। ये रूप प्रा० पैं० की अवहट्ठ की अपनी निजी विशेषताओं में से नहीं है।

चंडेसो, सो—प्राकृतीकृत; 'ओ' रूप ( कर्ता कारक ए० व० )

रक्खे—<रक्षतु; आज्ञा प्र० पु० ए० व० रूप, तिङ् विभक्ति 'ए'।

प्रिया छन्दः—

हे पिए लेक्खिए।
अक्खरे तिण्णि रे ॥१३॥

१३. हे प्रिये, ( जहाँ ) रगण रूप तीन अक्षर लक्षित हों, वह प्रिया छंद है।

टि०—लेक्खिए—>लक्ष्यते; कर्मवाच्य रूप।

अक्खरे—<अक्षराणि; 'ए' सुप् विभक्ति का कर्ता ब० व० में यह प्रयोग निःसन्देह विचित्र है। वैसे इसका संबंध मा० अर्धमा० ब० व० 'ए' ( पुत्ते, देवे < पुत्राः, देवाः ) से है।

तिण्णि—< त्रीणि।

जहा,

संकरो संकरो।
पाउ णो पाउ णो ॥१४॥

[ प्रिया ]

१४. उदाहरणः—

कल्याण के करनेवाले शंकर हमारी रक्षा करे, हमारी रक्षा करे।

टि०—संकरो—कर्ता ए० व० 'प्राकृतीकृत' रूप।

पाउ—< पातु; आज्ञा प्र० पु० ए० व०।

णो—< नः, उत्तम पुरुष वाचक सर्वनाम का कर्मकारक ब० व० प्राकृत रूप ( दे० पिशेल § ४१९ )। यह रूप महा० शौर० का है, 'णो' ( शाकुंतल २६, १२ )। मा० अर्धमा० में इसका 'णे' रूप पाया जाता है

१३. लेक्खिए—A. लक्खिए।
C. प्रतौ 'तिण्णि रे' पदद्वय न प्राप्यते।

( आयारंगसुत्त १, ६, १, ५; सूयगडंगसुत्त १७४, १७६, २२९ )। इसके अन्य वैकल्पिक रूप प्राकृत में 'अम्हे', 'अम्ह' [ अम्हो ] है तथा अप० मे अम्हे, अम्हइँ रूप पाये जाते है। अप० मे 'णो'-णे' रूप नहीं मिलते ( दे० तगारे § ११६ अ, पृ० २०३ )।

शशी छंद:—

ससी यो जणीयो।
फणिंदो भणीओ ॥१५॥

१५. जहाँ य अर्थात् यगण उत्पादित ( जनित ) हो, उसे फणीन्द्र ने शशी छंद कहा है। (ISS)

टि०—जणीयो— ∠ जनितः > जणिओ, 'णि' का दीर्घीकरण छंदोनिर्वाह के लिए पाया जाता है। यहाँ 'य' श्रुति ( ग्लाइड ) पाई जाती है। इस संबंध मे यह जान लेना होगा कि प्रायः प्रा० पैं० के हस्त लेख य-श्रुति का कोई संकेत लिपि मे नही करते। कलकत्ता तथा काव्य-माला संस्करण के संपादकों ने भी इसी पद्धति का आश्रय लिया है। किन्तु यहाँ काव्यमाला ने 'य' श्रुति स्पष्टतः लिपीकृत की गई है। एक संस्कृत टीकाकार ने 'जणीओ' प्रतीक ही दिया है। ( दे० कलकत्ता संस्करण पृ० ३४९ )। मजे की बात तो यह है कि काव्यमाला में 'जणीयो' में तो 'य' श्रुति दी गई है, पर 'भणीओ' में नहीं ( दे० काव्यमाला संस्करण पृ० १०६ )। मैने य-श्रुति के एकाकी निदर्शन ( सोलिटरी इन्स्टान्स ) होने के कारण काव्यमाला का अनुकरण करना इसलिए ठीक समझा है कि अप० अव० काल की य-श्रुति वाली प्रवृत्ति का संकेत किया जा सके, जो एक महत्वपूर्ण भाषावैज्ञानिक तथ्य है। लिपि मे 'य' श्रुति का प्रयोग न करना प्राकृत का प्रभाव है, साथ ही संभवतः इनके 'य' श्रुति युक्त तथा 'य' श्रुतिहीन दोनो तरह तरह के वैकल्पिक रूप रहे होंगे। अपभ्रंश तथा अवहट्ठ की कृतियो मे इसीलिए य-व श्रुति के लिपीकरण के बारे मे एकता नहीं पायी जाती। वैसे जैन हस्तलेखो में 'य' श्रुति का वहुधा संकेत पाया जाता है, किन्तु कभी कभी ये लेख भी य-श्रुति का संकेत नहीं करते। इस तथ्य की ओर अल्सदोर्फ तथा याकोबी ने भी ध्यान दिलाया है। प्रो० भायाणी ने भी

---

१५. यो—A.B.N. यो, C. सो, K. ओ। भणीओ—A. भणिओ।

संदेशरासक की हस्तलिखित प्रतियों में इस भिन्नता का संकेत किया है। ( दे० संदेशरासक: भूमिका § १ )।

फणिंदो भणीओ—∠ फणीद्रेण भणितं; 'फणिंदो' का प्रयोग निःसंदेह समस्या है। करण ( कर्मवाच्य कर्ता ) कारक में 'फणिदे' रूप हो सकता है। क्या 'फणिदो' 'भणीओ' के 'ओ' कारांत की तुक का प्रभाव है ? क्योंकि इसे कर्ता ए० व० 'फणीन्द्रः' मानने पर वाक्य रचनात्मक ( सिंटेक्टिकल ) अव्यवस्था माननी होगी—'शशी फणींद्रः भणितः' जहाँ ( कर्मवाच्य ) कर्ता तथा ( कर्मवाच्य ) कर्म दोनों का एक ही विभक्ति मे होना वाक्यरचनात्मक समस्या पैदा कर सकता है।

भवाणी हसंती।
दुरित्तं हरंती ॥१६॥

[ शशी ]

१६. उदाहरण:—

हँसती हुई, पापों का अपहरण करती, भवानी ( मेरी रक्षा करे )।

टि०—हसंती, हरंती—वर्तमानकालिक कृदंत रूप, स्त्रीलिंग। ( तु० हि० रा० हँसती )।

रमण छंद;—

सगणो रमणो।
सहिओ कहिओ ॥१७॥

१७. हे सखियो, सगण वाला त्र्यक्षर छंद रमण कहा जाता है। (।।ऽ।

टिप्पणी—कुछ टीकाकार 'सहिओ' की व्याख्या 'सख्यः' करते हैं, दूसरे 'सहितः' (सगण से युक्त छंद रमण कहा गया है।)

जहा,

ससिणा रअणी।
पइणा तरुणी ॥१८॥

[ रमण ]

१८. उदाहरण:—

चन्द्र से जैसे रात्रि ( सुशोभित होती है ) वैसे ही पति से तरुणी ( सुशोभित होती है )।

टिप्पणी—ससिणा, पइणा—ये दोनों प्राकृतीकृत रूप हैं। प्राकृत में पु० इकारांत, उकारांत शब्दो में करण ए० व० में 'णा' विभक्ति पाई जाती है, जिसका विकास संस्कृत 'ना' ( इन्नंत पुंलिग शब्दों की करण ए० व० विभक्ति; हस्तिन्-हस्तिना, दण्डिन्-दण्डिना ) से हुआ है। संस्कृत मे ही हम देखते है कि यद्यपि इ–उ शब्दो में करण ए० व० की वास्तविक विभक्ति 'आ' ( पाणिनि की संज्ञा 'टा' ) है, तथापि वहाँ 'इन्नंत' शब्दों के मिथ्यासादृश्य पर यह 'ना' ( (इ) न् + आ ) इकारांत–उकारांत ( अजंत ) रूपों मे ही प्रयुक्त होने लगा है, और इस तरह वहाँ हरिणा, कविना, गुरुणा, वायुना जैसे रूप बनने लगे है, यद्यपि वास्तविक रूप *हर्या, *कव्या, *गुर्वा, *वाय्वा होने चाहिए थे। यही 'ना' प्राकृत मे भी इ–उकारांत शब्द के करण ए० व० चिह्न 'णा' के रूप मे विकसित हो गया है। 'णा' के लिए दे० पिशेल § ३७९। संस्कृत मे 'शशी' ( शशिन् ) का तो 'शशिना' रूप बनता है, किन्तु 'पती' से 'पत्या' रूप बनता है, *पतिना नहीं। प्राकृत में 'पइ' (<पति ) शब्द के रूप भी अन्य इकारान्त शब्दो की तरह चल पड़ते है। पिशेल ने इसके मागधी रूप 'पइणा' ( = पत्या ) का संकेत किया है। समास मे इसके 'वइ' 'पदि' रूप मिलते हैं:— गहवइणा ( महा० ), गाहावइणा ( अर्धमा० ) ∠ गृहपतिना, बहिणीपदिणा ( मागधी ) ( मृच्छकटिक ११३-१६ ) ∠भगिनीपतिना।

पंचाल छंद:—

तक्कार जं दिट्ठ।
पंचाल उक्किट्ठ ॥१६॥

१६. जहाँ तकार ( तगण, अंत्यलघु ) दिखाई दे, वह उत्कृष्ट छंद पंचाल है। (SSI)

टिप्पणी—दिट्ठ <दृष्टः ; उक्किट्ठ <उत्कृष्टः।

---

१६. तक्कार–C. तक्काल। उक्किट्ठ–A. जद्दिट्ठ, K. उकिठ्ठ।

जहा,

सो देउ सुक्खाइँ ।
संघारि दुक्खाइँ ॥२०॥

[ पांचाल ]

२०. उदाहरण:—

वह ( भगवान ) दुःखों का नाश कर सुख दें।

टिप्पणी—सुक्खाइँ <सुखानि, द्वित्व की प्रवृत्ति दुःख> दुक्ख के मिथ्यासादृश्य पर है।

दुक्खाइँ <दुःखानि; ये दोनों नपुं० कर्मकारक ब० व० रूप है।

संघारि <संहृत्य>संहारिअ>संहारि>संघारि; पूर्वकालिक रूप।

मृगेन्द्र छंद:—

णरेंद ठवेहु ।
मिएंद कहेहु ॥२१॥

२१. नरेन्द्र ( जगण, मध्यगुरु ) की स्थापना करो, इसे मृगेन्द्र नामक छंद कहो। ( ।ऽ। )

टि०—ठवेहु, कहेहु—( स्थापयत, कथयत ) आज्ञा म० पु० ब० व०।

जहा,

दुरंत वसंत।
स कंत दिगंत ॥२२॥

[ मृगेन्द्र ]

२२. उदाहरण—

कोई प्रोषितपतिका सखी से कह रही है:—यह कठोर वसंत ( आ गया है ), वह प्रिय दूर देश ( में है )।

---

२०. संघारि—C. सहारि।

२१. करेहु—A. B. कहेहु। मइंद—N. मिएंद।

२२. सु कंत—C. N. स कंत।

मंदर छंदः—

भो जहि सो सहि।
मंदर सुंदर ॥२३॥

२३. हे सखि, जहाँ भगण (आदिगुरु) हो, वह सुंदर मंदर छंद है।

टि०—जहि—< यत्र।

जहा,

सो हर तोहर।
संकट संहर ॥२४॥

[मंदर]

२४. उदाहरणः—

वह शंकर तुम्हारा संकट हटावे (तुम्हारे संकट का संहार करे)।

टि०—तोहर—∠ तव, इससे संबद्ध रूप पूर्वी हिंदी मे पाये जाते हैं। तु० दे० अवधो –

'तहँ तोहार—मइँ कीन्ह बखानू' (जायसी)
तोर कहा जेहि दिन फुर होई (तुलसी)
आवन भयेउ तोहार (नूरमुहम्मद)।

दे० डॉ० सक्सेना § २३७ (सी) पृ० १६७। साथ ही कथ्य रूप—लखीमपुरी अवधी 'तोर कूकर मरि गा' (वही § २३८)।

मैथिली के लिए, तु० 'तोहर वचन' (विद्यापति), दे० डॉ० झाः विद्यापति (भूमिका) पृ० १५६-१७।

भोजपुरी के कथ्यरूप के लिए, तु० तोर्, तुहार् (गोरखपुरी भोजपुरी), तोर्, तुहार् (बनारस, मिर्जापुर, आजमगढ़), तोर्, तोहर् (नगपुरिया या सदानी)। इनके विकारी रूप तोर-तोहरा (साथ ही कहीं कहीं 'तुहरा') पाये जाते हैं। दे० डॉ० तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य §§ ३८६–३९१।

---

२३ भो—C. जो। सुदर—A. सूंदर

कमल छंदः—

कमल पभण ।
सुमुहि णगण ॥२५॥

२५. हे सुमुखि, ( जहाँ ) नगण ( सर्वलघु हो ), उसे कमल छंद कहो । ( । । । )

जहा,

रमण गमण ।
कमण कमण ॥२६॥

[ कमल ]

२६. उदाहरणः—
हे प्रिय ( रमण ), कहाँ जा रहे हो, कहाँ ?
टि०—गमण—< गमनं ।

कमण—< कुत्र; क्या इसका संबंध कः पुनः>कउण > कवँण से है, जिसके मध्यग 'वँ' को यहाँ 'म' के रूप मे लिपीकृत किया गया है। कुछ टीकाकारो ने इसकी व्याख्या 'कीदृक् कमनीयं' की है तथा अर्थ यो किया हैः—'इस सुंदरी की गति कितनी सुंदर है ।'

चतुरक्षर छन्द, तीर्णा छन्दः—

चारी हारा अट्ठा काला ।
बीए कण्णा जाणे तिण्णा ॥२७॥

२७. (जहाँ) चार हार ( गुरु ) हों, आठ कलायें ( मात्रायें ) हों, दो कर्ण ( गुरुद्वयात्मक गण ) हों, उसे तीर्णा जाने । (SSSS)

टिप्पणी—चारी < चत्वारि > चत्तारि>*चआरि > चारि। पदांत ह्रस्व 'इ' को छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घ किया गया है। 'चारि' के लिए दे० पिशेल § ४३९। पिशेल ने इसकी व्युत्पत्ति का क्रम यों माना हैः—चत्वारि, *चात्वारि, *चातारि, *चाआरि, चारि, ( दे० ग्रामातीक पृ० ३१४ )। इसका 'च्यारि' रूप प्रा० प० राज० में मिलता है ( दे० टेसिटोरी § ८० )। हि० राज० गुज०—'चार'।

---

२७. अट्ठा काला—N. इट्टा कारा, B. °कला। बीए—C. त्रिण्णे।

काला <कलाः, यहाँ भी छन्दोनिर्वाहार्थ प्रथमाक्षर के 'अ' को दीर्घ बना दिया गया है।

जाणे—कुछ टीकाकारों ने इसे आज्ञा म० पु० ए० व० (जानीहि) का, कुछ ने ब० व० ( जानीत ) का रूप माना है। सम्भवतः यह प्र० पु० ए० व० का रूप है, जिसका ठीक यही रूप हिंदी में भी पाया जाता है ( हि० जाने )। इसकी व्युत्पत्ति संस्कृत के अनुज्ञाबोधक लोट् लकार के तिङ् प्रत्यय से न होकर वर्तमानकालिक रूप से हुई है। 'जाणे' की व्युत्पत्ति यों होगी:—जाणे <जाणइ ( शौर० जाणादि ) <जानाति। हिन्दी के अनुज्ञा या आज्ञार्थक प्रकार ( इम्पेरेटिव मूड ) के रूपों में केवल मध्यम पुरुष ए० व० के रूप ही संस्कृत ( प्रा० भा० आ० ) लोट् म० पु० ए० व० से विकसित हुए है, बाकी अन्य रूप प्रा० भा० आ० के वर्तमान-निर्देश-प्रकार ( प्रेजेंट इंडिकेटिव ) से विकसित हुए है। दे० डॉ० तिवारी : हिन्दी भाषा का उद्भव और विकास § ३८२।

जाआ माआ पुत्तो धुत्तो।
इण्णे जाणी किज्जे जुत्तो ॥२८॥

[ तीर्णा ]

२८. उदाहरणः—जाया माया ( मायाविनी ) है, पुत्र धूर्त है—ऐसा समझ कर उचित ( कार्य ) करना चाहिये।

टिप्पणी—इण्णे ∠एतत्।

जाणी <जाणिअ <*ज्ञाप्य ( ज्ञात्वा ), पूर्वकालिक कृदंत रूप।

किज्जे—कर्मवाच्य रूप ( क्रियताम् )। इसका विकास 'किज्जइ' से हुआ है, जो भी प्रा० पै० में मिलता है। दे० १-९७, १०५, १०७।

धारी छंद :—

वण्ण चारि मुद्धि धारि।
विण्णि हार दो वि सार ॥२९॥

२९. हे मुग्धे, ( जहाँ ) चार वर्ण हों, दो हार ( गुरु ) हों, तथा दो शर ( लघु ) हों, ( क्रम से एक गुरु के बाद एक लघु हो ) वह धारी छंद है। ( ऽ।ऽ। )

---

२८. पुत्तो धुत्तो—C. N. पुत्ता धुत्ता। जुत्तो—N. जुत्ता।

टिप्पणी—धारि—छन्दोनिर्वाह के लिए 'ई' का ह्रस्वीकरण।

सारि<शर। 'सर' ( <शर ) को छन्दोनिर्वाह के लिए 'सार' ( अ का दीर्घीकरण ) बना दिया है तथा धारि' की तुक के लिए उसे 'सारि' रूप दे दिया गया है।

जहा,

देउ देउ सुब्भ देउ।
जासु सीस चंद दीस ॥३०॥

[ धारी ]

३०. उदाहरण:—

देवदेव ( महादेव ), जिनके सिर पर चंद्र दिखाई देता है, ( तुम्हें ) शुभ प्रदान करे।

टिप्पणी—देउ<देवः<देओ <देउ; कर्ता कारक ए० व०।

सीस<शीर्षे, अधिकरण ए० व०।

दीस<दृश्यते>दीसइ, यहाँ कर्मवाच्य क्रिया के शुद्ध धात्वंश का प्रयोग है।

णगाणिका छंद:—

पओहरो गुरुत्तरो।
णगाणिआ स जाणिआ ॥३१॥

३१. जहाँ गुरुत्तर ( जिसके अंत में गुरु हो ) पयोधर ( मध्यगुरु जगण) हो उसे नगाणिका छंद समझा जाता है। ( ISIS )

टि०—जाणिआ—टीकाकारों ने इसे 'ज्ञायते' 'ज्ञातव्या' आदि रूपों से अनूदित किया है। संभवतः यह कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत रूप है तथा इसका संबंध सं० 'ज्ञाता' से जोड़ा जा सकता है।

---

३०. सुब्भ—C. सम्भ, K. सुम्भ, N सभु।

३१. गुरुत्तरो—C. गुरुतरो। णगाणिआ—C. णगाणिआँ। जाणिआ—C. जाणिआँ।

जहा,

सरस्सई पसण्ण हो।
कवित्तआ फुरंतआ ॥३२॥

[ नगाणिका ]

३२. उदाहरण:—

( यदि ) सरस्वती प्रसन्न हो, ( तो ) कवित्व स्फुरित होते है।

टि०—कवित्तआ—< * कवित्वानि; कर्ता कारक ब० व०।

फुरंतआ—टीकाकारों ने इसे या तो वर्तमानकालिक रूप (स्फुरन्ति) माना है, या फिर अनुज्ञा रूप ( स्फुरंतु )। मेरी समझ मे यह वर्तमान-कालिक कृदंत का ब० व० रूप है। संस्कृत में मेरे मत से इसकी व्याख्या होगी—'कवित्वानि स्फुरन्ति ( सन्ति )' जहाँ 'फुरन्ति' क्रिया न होकर नपुंसक लिग कर्ता कारक ब० व० रूप है ( स्फुरत् स्फुरती स्फुरन्ति )। ध्यान देने की बात तो यह है कि खड़ी बोली हिंदी में वर्तमानकाळ के रूप प्रायः इसी वर्तमानकालिक कृदंत की देन है, जिनके साथ सहायक क्रिया के 'हूँ', है, हैं' रूप लगाये जाते हैं:—तु० फड़कता हूँ, फड़कता है, फड़कते है।

पंचाक्षर प्रस्तार, सर्वगुरु संमोहा छंदः—

संमोहारूअं दिट्ठो सो भूअं।
बे कण्णा हारा भूअंतासारा ॥३३॥

३३. जहाँ दो कर्ण ( गुरुद्वय ) अर्थात् चार गुरु और एक हार ( गुरु ) ( इस प्रकार कुल पाँच गुरु ) हो, वह पृथ्वीतल मे सारभूत संमोहा नामक छंद दिखाई देता है। ( SSSSS )

टि०—भूअं—< भूतं; कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत नपुंसकलिग रूप ( प्राकृतीकृत रूप )।

भूअंतासारा—< भुवनांतःसारः; यहाँ भी छंदोनिर्वाह तथा तुक के लिए दीर्घीकरण की प्रवृत्ति पाई जाती है।

---

३२. पसण्ण—C. पसण्णि। फुरतआ—C. फुरत्तु ते, K. फुर तआ, N. फुरत्तओ।

३३. संमोहा—C. सम्मोहा। दिट्ठो—C. दिट्ठो। भूअंता—K. भूअत्ता। बे···सारा—C. भूवण्णा सा ो वे वण्णा हारो।

जहा,

उद्दंडा चण्डी दूरित्ताखण्डी।
तेल्लोक्का सोक्खं देऊ मे मोक्खम् ॥३४॥

[ संमोहा ]

३४. उदाहरण :—

उद्भट चण्डी, जो पापों ( या दुःखों ) का खण्डन करती है, मुझे त्रैलोक्य का सुख मोक्ष दे।

टिप्पणी—दूरित्ता खंडी<दुरितखंडिनी, 'दूरित्ता' में 'ऊ' तथा 'आ' में दीर्घीकरण की प्रवृत्ति पाई जाती है। साथ ही यह अर्धतत्सम रूप है।

सोक्खं<सौख्यं। मोक्खं<मोक्षं।

तेलोक्का<त्रैलोक्य > तेलोक्क। 'आ' कारांत छंदोनिर्वाह के लिए दीर्घीकरण की प्रवृत्ति है।

हारी छंदः—

आईहि अंते हारे सजुत्ते।
मज्झेक्कगंधो हारी अ छंदो ॥३५॥

३५. जो आदि तथा अंत में हार ( गुरु ) से युक्त हो, मध्य में एक गंध ( लघु ) हो, वह हारी छंद है। ( SSISS )।

टिप्पणी—आईहि—'आइ' ( आदि ) से अधिकरण कारक ए० व० रूप 'आइहि' होगा।

'ई' का दीर्घीभाव छंदोनिर्वाह के लिए है।

हारे<हारेण; करण ए० व०।

जहा,

जा भत्तिभत्ता धम्मेक्कचित्ता।
सा होइ णारी धण्णा पिआरी ॥३६॥

[ हारी ]

---

३४. उद्दंडा—C. उदडा। दूरित्ता—B. C. दुरित्ता।

३५. आई—C. आइ। हारे—A. B. कण्ण। मज्झे—C. मज्झे।
गंधो—A. B. छदो।

३६. भत्ता—C. जुत्ता।

३६. उदाहरण :—

जो पति की भक्त तथा धर्मपरायण हो, वह नारी धन्य तथा (पति को) प्यारी होती है।

टिप्पणी—पिआरी<प्रिया; पिआ+री। आ० भा० आ० स्वार्थे 'प्रत्यय 'रा-री' से इसकी निष्पत्ति जान पड़ती है। तु० राज० प्यारो-प्यारी (पियारी), हि०—प्यारा-प्यारी।

हंस छंद :—

**पिंगल दिट्ठो भ द्दइ सिट्ठो।**
**कण्णदु दिज्जो हंस मुणिज्जो ॥३७॥**

३७ पिंगल के द्वारा दृष्ट भगण को दे कर शेष स्थान में कर्ण (गुरुद्वय) को दो, इसे हंस छंद समझो। (ऽ॥ऽऽ)

टिप्पणी—द्दइ<दइ<*दइअ (दत्त्वा), यहाँ छंदोनिर्वाह के लिए 'द्' का द्वित्व कर दिया गया है।

दिज्जो—इसकी व्याख्या टीकाकारों ने 'दत्त्वा' की है, जो गलत है। वस्तुतः यह विधि प्रकार (ओप्टेटिव मूड) का रूप है। दिज्जो=दि (√दे)+ज्ज+ओ (अनुज्ञा म० पु० ब० व० का प्रत्यय)। यद्यपि खड़ीबोली हि० में 'दिज्जो' का कोई समानांतर रूप नहीं है, पर ठीक इसीका विकास राजस्थानी मे पाया जाता है :— 'दीज्यो' (या पोथी ऊनैदीज्यो (तुम यह पुस्तक उसे देना)।

मुणिज्जो—यह भी विधि म० पु० ब० व० रूप है। दे० दिज्जो।

जहा,

**सो मह कंता दूर दिगंता।**
**पाउस आवे चेउ चलावे ॥३८॥**

[हंस]

३८. उदाहरण :—

वह मेरा प्रिय दूर देश में है। वर्षा ऋतु आती है, चित्त को चला रही है।

---

३७. सिट्ठो—C. सिठ्ठो। भ द्दइ—A. भ द्देइ। कण्णदु—C. कण्ण दु।
३८—मह—C. अहु। चलावे—C. डुलावे।

टिप्पणी—मह—मम। ( दे० पिशेल § ४१५, § ४१८ )।

कंता, दिगंता—दीर्घीकरण—छंदोनिर्वाह के लिए। ( मूल रूप : कंत, दिगंत ) पाउस<प्रावृष्>पाउस—( हि० राज० पावस )।

आवे √आ+ए ; वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व०।

चेउ <चेतः >चेओ >चेउ; कर्मकारक ए० व०।

चलावे; णिजंत क्रिया रूप वर्तमान काल प्र० पु० ए० व०।

यमक छंदः—

सुपिअगण सरस गुण।
सरह गण जमअ भण ॥३९॥

३९. हे सुगुण, जहाँ श्लाघ्यगुण, प्रिय गण लघु ( शर ) हों अर्थात् जहाँ पाँचो अक्षर लघु हों, उसे यमक छंद कहो। ( । । । । । )

जहा,

पवण वह सरिर दह।
मअण हण तवइ मण ॥४०॥

[ यमक ]

४०. उदाहरणः—

कोई प्रोषितभर्तृका अपनी विरह दशा का वर्णन कर रही है :— पवन चल रहा है, शरीर को जलाता है, कामदेव ( मुझे ) मार रहा है, मन तप रहा है।

टिप्पणी—सरिर–<शरीरं; कर्मकारक ए० व०। कुछ टीकाकारों ने 'शरीरं दह्यते' रूप माना है तथा इसतरह 'दह' को कर्मवाच्य क्रिया रूप माना है, जो ठीक नहीं जँचता। 'सरिर' ( सरीर ) मे छन्दोनिर्वाहार्थ 'इ' ध्वनि को ह्रस्व बना दिया गया है।

वह, दह, हण—ये तीनो वर्तमानकालिक क्रिया प्र० पु० ए० व० के शुद्ध धातु रूप हैं।

तवइ—<तपति; वर्तमानकालिक प्र० पु० ए० व०।

---

३९. गण–C. भण। सरसगुण–B N. सरसु गुण, C. °गण।

४० दह–A. डह, B. दहु, C.N. सह।

षडक्षर छंदःप्रस्तार; शेष छंदः—

वाराहा मत्ता जं कण्णा तिण्णा होत्तं ।
हारा छक्का बंधो सेसा राआ छंदो ॥४१॥

४१. जहाँ तीन कर्ण (गुरुद्वय) अर्थात् छः गुरु तथा बारह मात्रा हों, यह छ गुरु (हार) का बंध 'शेष' (नामक) श्रेष्ठ (राजा) छन्द है। (SSSSSS)

टिप्पणी—बाराहा—<द्वादश; प्रा० पै० में इसका 'बारह' रूप भी मिलता है। इसीका छन्दोनिर्वाह के लिए 'बाराहा' कर दिया गया है (स्वर का दीर्घीकरण)

होत्तं—इसका विकास वर्तमानकालिक कृदंत 'होतं-होत' से हुआ है। इसी होत को छंदोनिर्वाह के लिए सानुस्वार रूप दे दिया गया है साथ ही 'त' का द्वित्व भी कर दिया गया है। इस सम्बन्ध में इतना संकेत कर दिया जाय कि निर्णयसागर संस्करण तथा 'A' प्रति मे 'होतं' पाठ है। (तु० राज० होतो, हि० होता)।

सेसा—छंदोनिर्वाह के लिए स्वर का दीर्घीकरण।

जहा,

जुज्झंती उद्दामे कालिक्का संगामे ।
णच्चंती हम्मारो दूरित्ता संहारो ॥४२॥

[सेस]

४२. उदाहरण:—

उद्दाम संग्राम में युद्ध करती तथा नाचती कालिका हमारे दुःख का नाश करो।

टिप्पणी—जुज्झंती—<युद्ध्यंती, वर्तमानकालिक कृदन्त प्रत्यय 'अंत' का स्त्रीलिंग रूप।

कालिक्का—अर्धतत्समरूप छन्दोनिर्वाह के लिए 'क्का' मे द्वित्व।

णच्चंती—<नृत्यन्ती, वर्तमानकालिक कृदन्त स्त्रीलिंग रूप (हि० नाचती)।

---

४१. तिण्णा–C तीआ। होत्तं–B. होज्ज। बंधो–C. वण्णो। राआ–C. रूआ।

४२. जुज्झंती–C.K. जुज्झती। दूरित्ता–B. दुरित्ता। संहारो–C. हम्मारो। सेसा–C. सेस।

हम्मारो—<अस्माकं >अप० अम्हार >हम्मारो (यह 'ओ'-कारांत प्रवृत्ति जो संबद्ध संज्ञा 'दुरित्त' (ए० व०) के साथ संबधी में पाई जाती है, राजस्थानी की प्रवृत्ति का आदिम रूप है) (तु० राज० 'म्हारो छोरो', म्हारा छोरा)।

दूरित्ता—दो स्थानों पर दीर्घीकरण तथा 'त' का द्वित्व छंदोनिर्वाह के लिए हुआ है। कर्मकारक ए० व०।

संहारो—अनुज्ञा प्र० पु० ए० व० (संहरतु> संहरउ > संहरो -संहारो)।

तिल्ल (तिलका) छंदः—

**पिअ तिल्ल धुअं सगणेण जुअं।**
**छह वण्ण पओ कल अट्ठ धओ ॥४३॥**

४३. हे प्रिये, जहाँ दो सगण हो, प्रत्येक चरण मे छः वर्ण तथा आठ मात्रा धरी हों, वह तिल्ल छंद है। (।ऽ।।ऽ।)

टि०—कल—< कलाः यहाँ 'कला' का छन्दोनिर्वाह के लिए 'कल' कर दिया गया है।

जहा,

**पिअ भत्ति पिआ गुणवंत सुआ।**
**धणजुत्त घरा बहु सुक्खकरा ॥४४॥**

(तिल (का))

४४. उदाहरणः—

प्रियभक्त प्रिया (पत्नी), गुणवान् पुत्र, धनशाली घर, (ये सब) बड़े सुखकारी होते है।

विज्जोहा छंदः—

**अक्खरा जे छआ पाअ पाअ ट्ठिआ।**
**मत्त पंचादुणा विण्णि जोहा गणा ॥४५॥**

---

४३. पिअ—B. तिअ। तिल्ल—C. डिल्ल। धुअं—A. धुव। कल अट्ठ धओ—B. °कओ, C. कल कट्ठ ठओ।

४४. गुणवंत—· गुणमत। सुआ—A. सूआ। धणजुत्त—A. B. धणमत। सुक्ख—A. सूक्ख, B. दुख, C. सुक्खु।

४५. जे—C. ज। पाअ ट्ठिआ—K. पाअठिआ।

४५. जहाँ प्रत्येक चरण में छ: अक्षर स्थित हों, तथा पाँच की दुगुनी ( दस ) मात्रायें हों तथा दो योद्धागण ( रगण ) हों ( उसे विज्जोहा छंद समझो )।

टि०—दुणा—< द्विगुण ( हि० दुगना, रा० दूणा )।

जहा,

कंससंहारणा पक्खिसंचारणा।
देवईडिंभआ देउ मे णिब्भआ ॥४६॥

( विज्जोहा )
( विमोहा ? )

४६. उदाहरण:—

कंस को मारने वाले, पक्षी गरुड़ पर संचरण करनेवाले, देवकी के पुत्र मुझे ( अभय ) प्रदान करे।

टि०—णिब्भआ—छन्दोनिर्वाह के लिए दीर्घीकरण; कर्म ए० व०।

चतुरंसा छंद:—

ठउ चउरंसा फणिवइ भासा।
दिअवर कण्णो फुलरसवण्णो ॥४७॥

४७. ( जहाँ ) द्विजवर ( चार लघु ) तथा कर्ण ( दो गुरु ) छः वर्ण हों, उस चतुरंसा छंद की स्थापना करो–ऐसा फणिपति पिंगल कहते हैं। कुछ टीकाकार इसका अर्थ यों भी करते है:—"......फणिपति भापित चतुरंसा की स्थापना करो।"

टि०—ठउ—< स्थापय; आज्ञा म० पु० ए० व०।

जहा,

गउरिअकंता अभिणउ संता।
जइ परसण्णा दिअ महि धण्णा ॥४८॥

---

४६ सहारणा—C. सघारणा। डिंभआ—C. डिंवआ, K. डिंवआ, N. डिम्भआ। णिब्भआ—C. लछिआ, C. K. णिभ्भआ, N. णिम्भआ।

४७. चउरंसा—C. चउवसा।

४८. गउरिअ°—C. प्रतौ एतत्पदं न प्राप्यते, K. गवरिअकंता। अभिणउ—N. अभिनउ।

४८. उदाहरण:—

( ताण्डव ) अभिनय में रत ( अथवा ताण्डव अभिनय से श्रांत ) गौरीपति (महादेव) प्रसन्न हों, तो आकाश और पृथ्वी दोनों धन्य है।

टि०—गउरिअकंता—< गौरीकांत:, 'गौरी' < गउरि, समास में बीच में 'अ' का आगम संभवतः छंदोनिर्वाह के लिए हुआ है अथवा यह "गौरिका" का रूप है। 'कांत' के प्रथमाक्षर के सानुस्वार होने के कारण उसके 'आ' को 'अ' बना दिया गया है, क्योंकि ऐसा करने से शब्द के अक्षरभार ( सिलेबिक वेट ) पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। ( तु० राज० कंत ) 'आ' छंदोनिर्वाह के लिए है।

अभिणउ संता—( ( १ ) अभिनये सन् , ( २ ) अभिनय श्रांत:। म० भा० आ० मे अभिनय: > अहिणओ > अहिणउ रूप होगे। यह रूप अर्धतत्सम है। 'संता' < सन् वर्तमानकालिक कृदंत रूप 'संत' का दीर्घीकृत रूप।

परसण्णा<प्रसन्न:—'प्र' में 'अ' वर्ण का मध्य में आगम होने से 'पर' रूप, 'आ' छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घीकरण की प्रवृत्ति है।

धण्णा<धन्यौ ( *धन्या: ) कर्ताकारक ब० व० रूप।

जहा वा,

भुअणअणंदो तिहुअणकंदो।
भमरसवण्णो स जअइ कण्हो ॥४९॥

[ चतुरंसा ]

४९. अथवा दूसरा उदाहरण यह है :—

समस्त भुवन के आनंद स्वरूप, त्रिभुवन के मूल, भ्रमर के समान नील कृष्ण की जय हो।

टिप्पणी—कण्हो—< कृष्ण:, वर्णविपर्यय ( ष्ण > ण्ह ) (हि० कान्ह)।

मंथान छन्द:—

कामावआरेण अद्धेण पाएण।
मत्ता दहा सुद्ध मंथाण सो बुद्ध ॥५०॥

---

४९. भुअणअणंदो–C. णअणसुणदो। तिहुअण–A.B. तिहुअण। कण्हो–C.K. कण्णो।

५०. कामावआरेण–A.B. कामावआरस्स। बुद्ध–A. बुज्झ।

५०. जहाँ कामावतार नामक छंद ( चार तगणो का द्वादशाक्षर छंद ) का आधा एक चरण मे हो ( अर्थात् दो तगण तथा छः अक्षर हो ), शुद्ध दस मात्रा हों, उसे मंथान ( छन्द ) समझो ।

टिप्पणी—बुद्ध—<बुध्यस्व, अनुज्ञा म० पु० ए० व० ।

जहा,

**राआ जहा लुद्ध पंडीअ सो मुद्ध ।**
**कित्ती करे रक्ख सो वाद उप्पेक्ख ॥५१॥**

[ मंथाण = मंथान ]

५१. उदाहरण:—

जहाँ राजा लोभी तथा पण्डित मूर्ख हो, वहाँ अपनी कीर्ति की रक्षा करो ( कीर्ति को हाथ में रखो ) तथा वहाँ के वाद ( शास्त्रार्थादि ) की उपेक्षा करो ।

टिप्पणी—जहा—<यत्र, पंडीअ < पंडितः > पंडिओ > पंडिउ >पंडिअ । ( यहाँ 'इ' का दीर्घीकरण पाया जाता है । )

लुद्ध—<लुब्धः, मुद्ध <मुग्धः ।

कित्ती—<कीर्तिः ।

रक्ख, उपेक्ख—<रक्ष, उपेक्षस्व, अनुज्ञा म० पु० ए० व० ।

शंखनारी छंद:—

**खडावण्णबद्धो भुअंगापअद्धो ।**
**पआ पाअ चारी कही संखणारी ॥५२॥**

५२. जहाँ भुजंगप्रयात छंद के चरण के आधे छः वर्ण प्रत्येक चरण मे प्राप्त हों ( भुजंगप्रयात मे प्रत्येक पाद मे चार यगण होते है, अतः जहाँ दो यगण हो ), तथा सम्पूर्ण छन्द में चार चरण हो, वह शंखनारी ( छंद ) कही गई है । ( ।ऽऽ।ऽऽ )

टिप्पणी—खडा—अर्धतत्सम रूप । तद्भव रूप 'छ'–छह' आदि होते है वस्तुतः यह संस्कृत 'पट्' के अर्धतत्सम रूप 'खड' का दीर्घीकृत रूप

---

५१. राआ–B. राजा । पंडीअ–C. पंडित्त । रक्ख–C. थप्प । उप्पेक्ख–B. उपेक्ख ।

५२. बद्धो–C. सुद्धा । °भुअंगा–A. भुजगा°, C. °पअद्धा ।

